रज की बात थी कि आठ दिन तक वह भर बुखार में भी स्नान करके रुई की खरीद के लिए जाते रहे और सब अनजान रहे। नवें दिन एकाएक सन्निपात हो गया। उस दिन जब उनसे पूछने गये तब भी उन्होंने कहा, "मांदगी भी मजा है, जिसमें लोग सोये हुए को पूछने आते हैं।" इलाज के लिए बड़ी दौड़-धूप की गई, पर सब इलाज असफल रहे। इससे जमनालालजी के धैर्य का बांध टूट गया और रह-रहकर उनकी आंखों के आगे मौत का दृश्य आने लगा। दादी का निर्मल प्यार, मां का लाड़, दादाजी का स्नेह और भाई की ममता की याद उन्हें सताने लगी। अब वह सुध-बुध और आपा ही खो बैठे। इस घटना का उनके दिल पर इतना असर हुआ कि उन्हें भी १०४ डिग्री बुखार चढ़ आया और वह बेहोश हो गये। सोचने लगे —पिताजी को मुंह कैसे दिखाऊंगा। हम तीन लड़कों में से अब उनके पास कौन रहा; उनके तीनों लड़के वर्धा की भेंट चढ़ गये; दो चल बसे और ये भी पराये हो गये। इसी सोच में वह अस्वस्थ हो गये। उनका जन्मजात वैराग्य और भी तीव्र हो उठा और वह साधु बनने तथा गंगा-किनारे कुटिया बनाकर रहने की बात सोचने लगे।

बच्छराजजी के जाने से मानो जमनालालजी के सिर से छत्र उठ गया था। पर बड़े भाई माधवजी का आसरा रहा। दादाजी का प्यार तो वह भुला ही कैसे सकते थे? पर दैव की लीला तो कुछ और ही थी। एक दिन माधवजी भी चल बसे। यह जमनालालजी के लिए असह्य हो गया। वह बे-सुध हो गये। भानीराम नामक ब्राह्मण को देश भेजा। कनीरामजी पर तो माधवजी की मृत्यु से जैसे वज्रपात ही हो गया। वह पागलों की तरह जंगलों में भागते-फिरते थे। झाड़ों से सिर फोड़ते थे। जमनालालजी की मां और गांव के लोग पीछे-पीछे रहते थे। लोग सम्हालते, पर उनकी वेदना बहुत अधिक थी। जमनालालजी उनके पास गये। वह चाहते थे कि माता-पिता उनके साथ वर्धा ही रहें, पर कनीरामजी के स्वाभिमान को यह कैसे मंजूर होता।

कनीरामजी की इमारती कामों में रुचि थी। जमनालालजी ने सीकर के रावराजा माधोसिंहजी से जमीन लेकर एक मकान बनाने का काम उन्हें सौंप दिया। इसे आज 'कमरा' कहते हैं। वहां बंगले को कमरा ही कहा

जाता है। सीकर में माधवजी के नाम पर 'माधव दवाखाना' खोल दिया। यह दवाखाना भी अवतक चल रहा है।

इन घटनाओं ने उन्हें और सजग वना दिया। वह मौत को सदा सिर पर देखने लगे। कौन जाने मृत्यु कब आयगी? इसलिए उन्होंने अपने जीवन में कई वार मृत्यु-पत्र वनाये और एक वाक्य तो सदा ही उनके मुख पर रहता था—"एक दिन मरना अवश्य है—अन्याय से सदा डरो।" यह वाक्य छपाकर अपने कमरे में तथा अन्य जगहों पर भी टांग रखा था।

: १० :

## डालूराम की सेवापरायणता

मेरे भाई दो बार मुझे लेने के लिए आये; लेकिन वच्छराजजी ने उन्हें खाली लौटा दिया। वह अब मेरी ओर से निराश हो गये और उन्होंने समझ लिया कि मुझे पीहर ले जाना कठिन है। उस समय दत्तूरामजी जाजोदिया के यहां डालूराम चौबे नौकरी करता था। मेरे विवाह के काम-काज में उसका मेरे पीहरवालों से सम्बन्ध आया था। इसलिए मेरे पीहरवाले भी डालूराम को जानते थे। मेरे भाई ने सोचा कि यदि डालूराम वच्छराजजी के यहां नौकरी करने लगे तो बाई की खबर मिलती रहेगी और वह बाई की सार-सम्हाल भी करता रहेगा। उन्होंने डालूराम से कहा कि तुम वच्छराज-जी के यहां नौकरी कर लो तो हमें बाई की चिन्ता कम रहेगी।

डालूराम ने कहा—"वच्छराजजी के यहां? बाप रे बाप! उनकी गालियां कौन खायगा?"

भाई ने कहा—"वह जो गाली देंगे हमपर लगेंगी, पर तुम उनकी नौकरी बाई के वास्ते कर लो।"

मेरे भाई डालूराम को साथ लेकर वच्छराजजी के पास गये और बोले कि आप डालूराम को काम पर रख लीजिये।

वच्छराजजी ने कहा—"हां, वह खुशी से रह सकता है।"

भाई ने कहा—"पर इसका कहना है कि आपके मुंह से गालियां बहुत निकलती हैं।"

इसपर वच्छराजजी ने कहा—"साहाजी, मेरी गालियां तो घी की नाली हैं, मेरा स्वभाव हो गया है, क्या करूं?"

तब मेरे भाई ने डालूराम को समझाते हुए कहा—"भाई, जब यह खुद ही ऐसा कह रहे हैं, तब इनकी गालियों का क्या खयाल करना!"

इस तरह डालूराम हमारे यहां काम करने लगा।

पहले तो डालूराम गांव के चलते-पुर्जों की टोली में माना जाता था और उसी वातावरण में रहता था, पर हमारे यहां आने के बाद उसमें जिम्मेदारी की भावना जगी। उसने सोचा कि जमनालालजी का क्या भरोसा, चाहे जब साधू बन सकते हैं। बाई की उमर छोटी है और जावरा-वालों ने इसकी जवाबदारी मुझपर छोड़ी है, तो मुझे अपना कर्तव्य पूरा करना चाहिए। जावरावालों के सम्बन्ध के कारण डालूराम मेरे साथ धर्म-बहन का व्यवहार करने लगा। वह मेरा इतना ध्यान रखता कि मुझे किसी बात की तकलीफ क्यों हो। नीचे की सीढ़ियों के पास से ही मेरे बारे में वह नौकरानियों से पुछवाता रहता। मैं अगर ऊपर गैलरी पर कभी खड़ी दीखती तो कहलवा देता कि बाई से अन्दर जाने को कहो। कोई देख लेगा तो क्या कहेगा। बहू-बेटियों को भीतर ही रहना चाहिए। मैं गहने जो पहनती उनकी वह यादी (सूची) बना लेता। मैं बच्ची ही जो थी। स्नानघर में या कहीं भी कोई गहना छोड़ देती; इसीलिए डालूराम इस मामले में चौकस रहता। उसने हमारे यहां के बरतनों आदि सारी चीज़ों की भी फेहरिस्त बना ली थी।

वह हमारे घर का एक प्रकार से सुपरिन्टेण्डेण्ट हो गया था। मुझे तो ऐसा लगने लगा कि मैं पूरी तरह जेल में बन्द कर दी गई हूं और डालूराम जेलर की तरह मेरा ध्यान रखता है। पर वह जेल ऐसी थी, जिसमें कोई बन्धन नहीं था और वह जेलर ऐसा था जो अपने-आपको सेवक समझता था। वह तो मुझे हर तरह सुख देना चाहता था, पर उसकी कड़ाई इतनी होती थी कि वह मुझे 'सास' जैसा ही लगता था।

डालूराम पढ़ा-लिखा था। वह मुझे सती सीता-सी बनाना चाहता था। इसके लिए उसने मुझे 'पति-भक्ति-प्रकाश' नामक एक पुस्तक भी पढ़ने के लिए भिजवाई। उसने अपने-आपको हमारे परिवार में समर्पित कर दिया था। वह मुझे इतनी लज्जावती के रूप में देखना चाहता था कि समाज में मेरी प्रतिष्ठा हो। उस समय समाज में परदा आदि की प्रतिष्ठा थी ही। मैं मन्दिर जाती तो वह दूसरों को हटा देता, चौके में भोजन करने का समय

होता तो दूसरों को आने से मना कर देता। मेरी छाया भी कोई न देख पाये यह उसकी इच्छा रहती थी। मैं भी इन बातों में अपनी प्रतिष्ठा समझती थी। मैं जब कभी अपने मामा-ससुर बिरदीचन्दजी पोद्दार के यहां जाती-आती तो बन्द घोड़ागाड़ी में ही जाती और उसके दरवाज़े पर भी चादर डाल दी जाती थी। समाज का रिवाज़ और होते हुए भी मेरी उमर छोटी होने के कारण वह जैसा करता, वही चल जाता। उसने अपना घर ही छोड़ दिया और हमारे यहां ही रहने लगा। उसने सचमुच हमारे यहां हनुमान बनकर सेवा की।

जब मेरे बाल-बच्चे हुए, तब वह उनको खिलाता रहता। एक बार जमनालालजी ने सोचा कि डालूराम पढ़ा-लिखा है, इसलिए इससे योग्य काम लिया जाय तो ठीक रहेगा। उसे रोकड़ का काम सौंपा गया। पर डालूराम भी अपनी धुन का एक ही था। बचा हुआ रोकड़ का काम रात को दो-दो बजे तक पूरा किया करता और दिन में बाल-बच्चों को ही अधिकतर संभालता रहता।

उसने एक दिन पण्डित से पूछा कि कोई अगर बहन के यहां नौकरी करे तो उसके यहां भोजन कर सकता है क्या? इसपर ब्राह्मण ने कहा कि नौकरी कर ली तो भोजन करने में हर्ज ही क्या। फिर भी वह हमारे ऊपर की चीज़ें छोड़कर नीचे जो रसोड़ा चलता था, उसीमें भोजन करता।

सन् १९१७ में देश-भर में इन्फ्लुएंजा फैल गया था। हजारों आदमी इस बीमारी से मरने लगे। हमारे यहां भी सब बीमार हो गये। डालूराम की खूब देख-भाल की गई, पर टूटी को बूटी नहीं लगती। वर्षों तक उसने हमारे परिवार की निष्ठा और भक्ति के साथ सेवा की थी। अन्तिम समय उससे पूछा गया कि तुम्हारी जो इच्छा हो सो कह दो। उसने कहा—"गंगा नाम की नौकरानी को संभालकर रखना, वर्ना बच्चे कुएं में गिर जायंगे।" उसने यह बात इसलिए कही थी कि मन्दिर का कुआं नज़दीक ही था और बच्चे वहां खेला करते थे तथा मेरे तेज स्वभाव के कारण बच्चे मेरे पास टिकते न थे।

उसके माता-पिता और पत्नी तो पहले ही चल बसे थे। दो भाई थे,

उनके बारे में भी उससे पूछा गया। वह कहता क्या, केवल हाथ हिला दिये। उसके दोनों भाइयों को बोर्डिंग हाउस में पढ़ने के लिए भरती कर रखा था। दोनों के विवाह जमनालालजी ने ही किये थे और उन्हें काम पर लगा दिया था।

: ११ :

# संस्कार तथा शिक्षा

धार्मिक संस्कार मुझे बचपन में मां से मिले थे और ये संस्कार उमर के साथ बढ़ते गये। जो भी किताब मैं पढ़ती, उसकी सब बातों के पालन का प्रयत्न करती, क्योंकि मैं यही समझती थी कि किताबों में जो कुछ लिखा हुआ होता है वह सब भगवान का ही लिखा हुआ या वेद-वाक्य है। मैं अधिकतर धार्मिक किताबें ही पढ़ती थी। जब डालूराम ने 'पतिभक्ति-प्रकाश' नामक पुस्तक मेरे पास भेजी थी तो मैंने उसे इसी भावना से पढ़ा था और उसमें लिखी बातों के अनुसार चलने की कोशिश भी करने लगी।

पहली बात, जिसका मुझपर असर हुआ, वह यह कि पति या बड़ों के बाद ही भोजन करना चाहिए। मैं ऐसा करने लगी। बच्छराजजी तथा जमनालालजी प्रातःकाल कलेवे में बादाम का हलुआ और कुछ नमकीन खाकर काम में लग जाते और मेरे लिए भी ऊपर ये चीज़ें आ जातीं। बच्छ-राजजी नौकरानी से पूछते भी रहते कि बीनणी ने कलेवा कर लिया क्या ? मैं बिना कलेवा किये ही 'हां' कहला देती और पूजा-पाठ तथा सीने-पिरोने में ही लगी रहती। दो बजे भोजन करती। वे सुबह कलेवा कर लेते हैं तो मैं भी कलेवा कर सकती हूं, यह समझना मेरे लिए कठिन था। जब बच्छ-राजजी तथा जमनालालजी भोजन कर चुकते तभी मैं भोजन करती थी। इसमें दो बज जाया करते थे। नियम-पालन का इतना खयाल रखती थी कि कभी कोई चीज़ खाने की इच्छा भी हो जाती तो भी मुंह में डालने से बचती। पीहर में तो मैं दिनभर में कई बार खा-पी लेती थी। पर अब तो मेरा खाना-पीना पतिभक्ति की भावना के अनुसार होने लगा। दूसरे, मैं पति की जूठी थाली में भोजन करने को पतिभक्ति समझती थी। इसलिए मैं जमनालालजी की थाली रखवा लेती और उसीमें भोजन करती।

इस तरह अनियमित भोजन का मेरे शरीर पर असर होने लगा। मेरे पेट में गांठें होने लगीं। टट्टी जाते समय बहुत कष्ट होता। शरम के कारण यह बात किसीसे कहने में संकोच करती और यह सोचकर रह जाती कि इसमें दूसरा कोई क्या करेगा। परिणाम यह हुआ कि मुझे मस्से की बीमारी (बवासीर) हो गई जो बाद में बढ़ती ही गई।

जमनालालजी के मामा बिरदीचन्दजी पोद्दार वेदान्ती थे। वह अपने बगीचे में जाकर ध्यान आदि किया करते थे। जमनालालजी अपने बगीचे में शिवजी की पूजा करते थे और रुद्राक्ष की माला गौ-मुखी में डालकर फेरते। उनके कमरे में योगियों के चित्र भी टंगे रहते थे।

जब जमनालालजी से मेरा परिचय बढ़ा तब मैंने उनसे कहा कि पूजा घर पर ही किया करें। उन्होंने यह मान लिया और पूजा का सामान बगीचे से घर मंगवा लिया। वह स्नान करके पूजा में बैठते और मैं उनकी धोती धोकर उनकी पूजा करती। उनकी धोती धोने को मैंने नौकरों को मनाई कर दी थी। मैंने पढ़ा था कि पति का पादोदक, जैसे वैष्णवों में गुरु का लेते हैं, लेना चाहिए और सफेद फूल से पूजा करनी चाहिए। इसलिए मैंने एक गमला ऊपर रख लिया था और उसमें से रोज एक फूल उतारकर चढ़ाती और 'नमः कान्ताय शान्ताय सर्वदेवाश्रयायच' श्लोक का पाठ करते हुए चांदी की कटोरी में दाहिने पैर के अंगूठे को धोकर उस जल को पी जाती।

जमनालालजी को ये दोनों क्रियाएं—जूठी थाली में भोजन करना और अंगूठे को धोकर पीना—असह्य थीं। जूठी थाली में भोजन करना तो कुछ समय के बाद बन्द ही कर देना पड़ा। एक तो उनकी अरुचि थी, दूसरे जूठे थाल पर मक्खी आदि बैठती थीं। पर पादोदक का लेना मेरे आग्रह के कारण चलता रहा। मेरे आग्रह के आगे उन्होंने भी हार मान ली। जब वह जेल आदि चले जाते तब उनका पादोदक शीशी में भरकर रख लेती और जब कभी उनसे मिलने जाती, चुपचाप दाहिने पैर का अंगूठा धोकर ले आती।

एक बार हम लोग चित्रकूट गये थे। चित्रकूट की मिट्टी का कण-कण पवित्र है। इसलिए जब हम वहां रहे तब मैंने वहां की पावन मिट्टी और

चरणोदक को मिलाकर पेड़े बना लिये। आज भी ये पेड़े मेरे पास रखे हैं। प्रतिदिन स्नान के बाद अब भी उसका एक कण मुंह में रख लेती हूं।

भादों की अमावस्या को स्त्रियां सती की पूजा करती हैं। मैंने सोचा कि मैं भी सती बन जाऊं तो मेरी भी पूजा होगी। पर सती होऊं कैसे? अगर पति के पहले मर गई तो सती होने का मौका हाथ से निकल जायगा—ऐसे विचार मन में आते रहते।

जब जमनालालजी से जान-पहचान बढ़ने लगी, तब उनके मन में आया कि मेरी पढ़ाई आगे बढ़े तो अच्छा हो। उनकी पढ़ाई भी बचपन में कम ही हो पाई थी। इसका कारण था—उनके दादाजी का बहुत ज्यादा प्यार। फिर मारवाड़ी समाज में ज्यादा पैसेवाले को अधिक पढ़ाई करने की क्या ज़रूरत थी! उन्हें इसका अफसोस रहता था और अपनी पढ़ाई की भी कोशिश करते रहते थे। एक तो व्यापार के कारण उन्हें फ़ुरसत बहुत कम मिलती थी, दूसरे बचपन में नियमित पढ़ाई न होने से जमकर पढ़ने की आदत कैसे होती। लेकिन वह एक पढ़े-लिखे आदमी को हमेशा मन्त्री के रूप में रखते थे, जो उन्हें पढ़ाने का भी काम करता।

मेरे पास काम-काज भी क्या था! बाल-बच्चे भी बाद में ही हुए थे। इसीलिए एक मास्टरनी रख दी गई। उन दिनों यहां मराठी की ही पढ़ाई होती थी, इसलिए मराठी मास्टरनी का ही मिलना आसान था। वर्धा की बोल-चाल की भाषा भी मराठी ही थी। इसलिए यह भी दृष्टि रही कि मराठी का ज्ञान बढ़े तो अच्छा। पर मुझे 'इकड़े-तिकड़े' में क्या रस आता? कोशिश करने पर भी मेरी प्रगति मराठी में रुक गई। मास्टरनी साल-दो साल तक आती तो रही, पर अधिक समय बातचीत में ही चला जाता।

इसके बाद एक पारसी बहन को मुझे पढ़ाने के लिए रखा गया। उसे मेरा सामान्य ज्ञान बढ़ाने का काम सौंपा गया। वह मुझे अखबार पढ़कर सुनाती। इससे नये-नये शब्द सुनने को मिलने लगे। मेरी इसमें रुचि बढ़ने लगी। मुझे केवल सुनना पड़ता था। जहां हम रहते थे, वहां चौगान (दालान) में रोज व्याख्यान होते रहते थे। वही अब गांधीचौक कहलाता है। इस तरह मेरा सामान्य-ज्ञान धीरे-धीरे बढ़ता गया।

उन दिनों मैं परदे में रहती थी; स्वभाव भी मेरा संकोची था, इस-

लिए सामाजिक और राजनीतिक बातों को मैं क्या जानती ? लेकिन अख-बार की पढ़ाई तथा सभाओं से मेरी जानकारी बढ़ती गई। जैसे-जैसे घर पर बड़े-बड़े लोगों का आना-जाना बढ़ा, और मैं भी बाहर जाने लगी तब बहुत-सी बातों का ज्ञान मुझे हुआ। गांधी चौक में रोज़ ही चर्चाएं-सभाएं होतीं। इन चर्चाओं तथा सभाओं से कई बातें जानने को मिलतीं। धार्मिक पठन-पाठन तो प्राय: होता ही रहता। लेकिन वाचन रह गया। इसलिए किताबी ज्ञान की अपेक्षा सभाओं तथा चर्चाओं से ही मेरा ज्ञान बढ़ा। जमनालालजी मुझे अपनी डाक पढ़ने के लिए भी कहते रहते। लेकिन एकाध पत्र से अधिक पढ़ने में मेरा मन कम लगता था। बाल-बच्चे होने पर तो पढ़ाई का सिल-सिला कुछ समय के लिए टूट-सा गया।

यों सीखने की इच्छा तो आज भी वैसी ही है, पर सीखने की लगन का अभाव मुझमें बचपन से ही रहा। लगन तो तपस्या है। यह मुझमें कैसे होती। यही कारण है कि जमनालालजी की तथा अपनी बहुतेरी कोशिशों के बाद भी मैं जहां-की-तहां रही। फिर भी जैसे वातावरण में मैं रही, उससे मुझे काफी जानकारी मिली और उससे मेरा काम चल जाता है।

साबरमती में मैं हर कक्षा में जाती—सितार की क्या, गीता की क्या और बापू की क्या। वैसे मैं प्रथमा की कक्षा में बैठी। उसमें फेल हुई, मध्यमा में भी बैठी, उसमें भी फेल हुई।

: १२ :

# लक्ष्मीनारायण मन्दिर

सद्दीबाई धार्मिक वृत्ति की थीं। साधु-सन्तों की टोलियों का वहां लंगर ही लगा रहता था। गांव की पंचायत का भी काम वही करती थीं। उन्होंने अपने जीवन में धर्म-कार्यों में दिल खोलकर खर्च किया और अन्तिम समय भी वह अपनी रकम से लक्ष्मीनारायणजी का मन्दिर बनाने के लिए कहकर सिधारीं। उनका एक लाख रुपया दुकान में जमा था।

बच्छराजजी का ध्यान व्यापार की तरफ अधिक रहता था। सद्दीबाई को सीधा आदि देते हुए देख लेते तो छीन लिया करते थे। लेकिन जमनालालजी को यह बात याद थी। एक तो दादीजी का उनपर अत्यन्त प्यार था, दूसरे वह स्वयं धर्मभाववाले थे और ली हुई जिम्मेदारी को पूरी करने की तत्परता भी उनमें थी। इसलिए उन्होंने मन्दिर का काम शुरू करने के लिए दादाजी से पूछा। उनकी मंजूरी मिल गई और काम शुरू हो गया।

मन्दिर का काम हीरालालजी फतेहपुरिया (ओसवाल) की सलाह से होने लगा। काम की देखरेख में सुविधा हो, इसलिए मन्दिर के पासवाले मकान में हम रहने लगे। जैसे-जैसे मन्दिर का काम बढ़ने लगा, बच्छराजजी की दिलचस्पी भी उसमें बढ़ने लगी।

मूर्तियों के लिए बम्बई के माधवबाग के मन्दिर का नमूना दिया गया, पर मूर्तियां उससे बड़ी ही आईं। मूर्तियों की जरी की पोशाकें बनाने के लिए बम्बई से कारीगर बुलाये गए। जेवर बनवाते समय बच्छराजजी ने कहा, "छोकरी से पूछो कि भगवान के लिए गहना घर से देना है या नया बनवाना है ?" बच्छराजजी मुझे 'छोकरी' ही कहा करते थे। मुझपर उन दिनों भक्ति का रंग चढ़ा हुआ था। मैंने कहला दिया कि जो मूर्तियों के पहनने में आ सके वह जेवर तो घर का ही चढ़ा दिया जाय, लेकिन हाथ के

जेवर मूर्ति के माप के ही वनवाने पड़ेंगे। करीव वीस हजार के जेवर घर से दिये गए और वाकी नये वनवाये गए। प्रतिष्ठा के दस महीने पहले से ही कारीगर वैठाये गए थे। प्रतिष्ठा तक काम चलता रहा। मैं भी रात के दस-दस वजे तक मूर्तियों के कपड़े सीती रहती। हम तीनों को वस यही धुन लग गई थी कि मन्दिर वढ़िया वने, जेवर तथा पोशाकें सुन्दर हों, और प्रतिष्ठा ठाट से हो।

सद्दीवाईजी के स्वर्गवास के कारण बच्छराजजी का स्वास्थ्य गिरता गया। वह पलंग पर लेटे हमेशा काम-काज की वातें करते रहते। मूर्तियां उनके पलंग के पास ही रखी हुई थीं। वह कहने लगे कि मरने से पहले प्रतिष्ठा देख लूं तो ठीक। उनपर भक्ति का रंग चढ़ने लगा था। सचमुच यह उनके जीवन का वहुत वड़ा परिवर्तन था, क्योंकि उनकी सारी उमर व्यापार में ही वीती थी।

सद्दीवाईजी के जीते-जी, जिनका ध्यान व्यापार में ही रहता था, वह अव धर्म में रंग गये। यह सद्दीवाईजी का पुण्य-प्रताप ही समझना चाहिए। प्रतिष्ठा बहुत ठाट-वाट से हुई। बनारस के पं० शिवकुमारजी कई पण्डितों के साथ आये थे।

सद्दीवाईजी ने मन्दिर के लिए एक लाख रुपया छोड़ा था। लेकिन काम शुरू होने पर हम सब उसमें इतने लीन हो गये कि लगभग पौने दो लाख रुपया खर्च हुआ। मन्दिर का भविष्य में खर्च अच्छी तरह चलता रहे, इसलिए मन्दिर के लिए एक ट्रस्ट बनाया गया और मन्दिर के नाम पर काफी जायदाद कर दी गई। वह ट्रस्ट अबतक चल रहा है।

स्त्री-पुरुष भजन गाते हुए स्टेशन पर पहुंचे। अभ्यागतों ने भी वादल की छाया में आराम से भोजन किया। जो लोग फूल लेकर गए थे, वे गंगाज़ल के आठ घड़े भरकर लाये। उपयोग में लाते-लाते अन्त में जमनालालजी के स्वर्गवास के समय एक घड़ा वच रहा था। उसी जल से उन्हें स्नान कराया गया। सचमुच यह वड़े आश्चर्य की वात थी कि चालीस वर्ष के वाद भी जल वैसा ही था। उस समय भी पांव के ऊपर से जो जल गिरा वह मैंने पी लिया। मेरे देखा-देखी आश्रम की लड़कियों ने भी पिया। फिर मैंने उसे गिलास में भरकर रख लिया। वाद में विनोवाजी ने कहा कि आत्मा के निकलने के वाद शरीर अशुद्ध हो जाता है। तव मैंने वह जल जमनालालजी की दाह-क्रिया के स्थान पर विनोवाजी ने जो वकुल का पेड़ लगाया था, उसपर छोड़ दिया।

वर्धा की तरह मारवाड़ में भी वारहवीं होनी चाहिए, इसलिए वर्धा से वालूरामजी चूड़ीवाला को भेजा गया। वहां कनीरामजी ने तथा वालूरामजी ने ब्राह्मणों तथा जातिवालों को ठाट से जिमाया। ब्राह्मणों को दक्षिणा में एक-एक रुपया दिया गया। दस-दस कोस से कई ब्राह्मण वाल-वच्चों-सहित आये। उस समय देश में एक रुपये की दक्षिणा वहुत वड़ी वात मानी जाती थी। उस समय कलदार रुपये को चेरासाही[1] कहते थे। दक्षिणा 'माथा दीठ' चुकती थी। इसलिए लोग साथ में जानवर भी ले आते थे।

उस जमाने में इस तरह का भोज प्रायः सभी जगह होता था। इसके लिए तैयारियां भी खुद करनी पड़ती थीं। वहुत-से लोग मिठाइयां लोटे में और वहनें घाघरों में छिपाकर ले जाती थीं। एक वहन के घाघरे का तो लड्डुओं के वोझ से टांका ही टूट गया। ४० लड्डू गिरे। जमनालालजी को यह वात मालूम हुई तो इसका उनके दिल पर वड़ा भारी असर हुआ और उन्होंने सोच लिया कि यह प्रथा रोकनी चाहिए; क्योंकि दक्षिणा लेने-वालों में दीनता आती है और देनेवालों में अहंकार। खर्च करनेवाला तो

---

१ 'चेरासाही' अर्थात् चेहराशाही। अंगरेजी शासन में चेहरेवाला रुपया निकला था, जिसपर उस समय के राजा या रानी का चेहरा उभरा हुआ होता था। यह रुपया देशी राज्यों के रुपये से अधिक कीमत का था।

: १३ :

## बच्छराजजी का स्वर्गवास

बच्छराजजी को दमे की बीमारी थी। मन्दिर की प्रतिष्ठा के बाद एक दिन उनको अचानक हिचकी आई। माधवजी दौड़कर बालूरामजी चूड़ीवाला के पास गये और बोले—"भाया, दादाजी नै हुचकी आई, चालो।" बालूजी समझ गये। उन्होंने दान-पुण्य के लिए अनाज, घी, शक्कर आदि सामान मंगाया। बालूजी आये तबतक दादाजी चल बसे थे।

दादाजी के प्राण मन्दिर की सन्ध्या की आरती के समय निकले। मारवाड़ी-समाज में सूर्यास्त तक ही दाह-संस्कार होने से रात-भर हम लोग उनके शव के पास बैठे रहे। सवेरे ठाट-बाट से उनकी अरथी निकली। सड़क की सफाई की गई, पानी छिड़का गया। अरथी पर बखेर की गई। गरमी के दिन थे, अरथी उठाते समय वर्षा हो गई। वातावरण में ठंडक आ गई। दाह-संस्कार बगीचे में किया गया, जहां दादीजी—सद्दीबाईजी का संस्कार हुआ था। दोनों के स्मारक रूप में छत्री बनी हुई है। छत्री के नीचे गुफा बनाई गई थी, जहां साधु-संन्यासी ध्यान आदि किया करते थे और उनके लिए दूध, भोजन आदि घर से भेजा जाता था। वह बगीचा 'सद्दीबाई पार्क' कहलाता है।

बच्छराजजी की मृत्यु के बाद गरीबों को खिलाना शुरू हुआ, जो बारहवीं तक चलता रहा। बारहवें दिन ब्राह्मणों तथा जातिवालों को जिमाया गया। उस दिन बहुत लोग जीमनेवाले थे। ब्राह्मणों तथा जातिवालों के लिए तो टट्टे बंधवाकर छाया कर दी गई थी, पर गरीबों के लिए तो ऐसा करना असम्भव था। जेठ की गरमी में उनको तपना पड़ेगा तथा हरिद्वार फूल ले जाने के लिए स्टेशन तक जानेवालों को धूप में नंगे पैर जाने में कष्ट होगा, ऐसे विचार मन में आ ही रहे थे कि बादल छा गये।

लाखों रुपया खर्च कर सकता है, पर ये लालच में अपनेको गिरा देते हैं। इसी कारण जब कनीरामजी (उनके जन्मपिता) की मृत्यु हुई, तब उन्होंने जीमने आदि का कार्य-क्रम बन्द रखा, हालांकि इससे जमनालालजी की जननी बिरदीबाई को दुःख हुआ। उन्होंने कहा,

"थारा काकाजी घर का रुपया लगाकर, लोगों का कारज सुधारता हा, आज बांको ही मोसर रह जावे। जद दुख तो होवे ही।"

इसपर जमनालालजी ने कहा, "मां, मैं काकाजी के नाम पर ऐसा काम करूंगा, जो उनकी कीर्ति को इससे भी ज्यादा बढ़ायगा और उनकी आत्मा को संतोष देगा।"

जमनालालजी ने कनीरामजी के नाम पर सीकर में हरिजनों के लिए एक पाठशाला खुलवा दी। यह 'कनीराम हरिजन पाठशाला' आज भी अपना कार्य कर रही है।

बच्छराजजी की मृत्यु के बाद उनके निमित्त भागवत की कथा कराने तथा बदरीनाथ की यात्रा करवाने का मैंने संकल्प किया था। बरसों बाद बापूजी के पुराने साथी स्वामी आनन्द जब बदरीनाथ जाने लगे तो मैंने उनसे कहा कि आप ठीक समझें तो मेरे निमित्त यह यात्रा कीजिये। उन्होंने अपनी सहज उदारता से यह स्वीकार कर लिया। इसी प्रकार विनोबाजी की प्रेरणा से उनके शिष्य कुंदर दिवाण ने लक्ष्मीनारायण के मन्दिर में भागवत-कथा कही। बहुत बरसों बाद भी किसी प्रकार यह संकल्प यों पूरा हो सका, इससे मन में संतोष हुआ।

: १४ :

# गहना छूटा

मेरी उमर तेरह-चौदह वर्ष की रही होगी। एक दिन हमारे यहां एक मेहमान आये। उनकी कमर में सोने की तागड़ी थी। यह देखकर मैंने सोचा कि अपने यहां तागड़ियां पड़ी हुई हैं, जमनालालजी पहनें तो अच्छा। मैंने उनसे कहा, "थे भी सोना की तागड़ी पेर्यां करो।" उन्होंने उत्तर दिया—"सोना तो भगवान का रूप है। उसे कमर के नीचे कैसे पहना जाय। मैं चुप हो गई और मेरे सामने यही प्रश्न उपस्थित हो गया कि मैं क्या करूं ? वाद-विवाद करने-जैसी मेरी समझ ही कहां। जो कुछ मुझसे कहा जाता, चुपचाप श्रद्धा से सुन लेती और मान लेती। जब जमनालालजी ने सोने को भगवान-रूप बताया तब मैं भी कमर के नीचे सोना कैसे पहनती ? पर तागड़ी का मोह था। मैं सगाई के समय से तागड़ी पहनती आ रही थी और स्त्रियों के शृंगार में तागड़ी विशेष थी। मां की तरह पहनने-ओढ़ने के मामले में मैं भी बड़ी चौकस थी। पर अन्त में मन को पक्का करके तागड़ी छोड़ना ही ठीक समझा और उसे निकाल दिया। आगे चलकर अग्रवाल-महासभा में जमनालालजी ने तागड़ी के बारे में एक भाषण दिया। तबसे बजाज-परिवार में तागड़ी बनवाने की बात ही गई।

तागड़ी ही क्या, एक दिन तो ऐसा आया कि सारे गहनों का त्याग कर देना पड़ा। जब बापू ने बहनों से कहा कि जेवर मत पहनो, तब जमनालालजी ने मुझे एक पत्र लिखा कि बापू का आदेश है, गहने त्याग दो। यह बात वह रूबरू कहते तो शायद मैं उनसे बहस भी कर बैठती। पर उनकी चिट्ठी तो मेरे लिए वेद-वाक्य-जैसी थी। चिट्ठी का एक-एक शब्द मेरे लिए आदेश था। चिट्ठी मेरे सामने थी और मैं एक-एक गहना उतारकर रखती जा रही थी। इस बार मुझसे कहा गया, "सोना कलि का रूप है। दूसरों में ईर्ष्या

पैदा करता है, खो जाने का और चोरी का डर रहता है, शरीर पर मैल जम जाता है। नाक-कान में दुर्गन्ध आती है। इससे ब्याज का भी नुकसान होता है।" मुझपर इन सब बातों का बड़ा असर हुआ।

मारवाड़ी-समाज में सभी स्त्रियों को पैर की चांदी की कड़ी तो पहननी ही पड़ती है। गरीब-से-गरीब के पैर में कड़ी तो रहती ही थी। पर जब जवाहरात ही छोड़ दिये तो फिर कड़ी का झूठा मोह कैसा! कड़ी निकालने पर लोगों को अचरज हुआ और कई बहनें मुझे बिना कड़ी पहने देखने को भी आईं।

जब घर में ही स्त्रियों ने जेवर त्याग दिये तो मन्दिर में भगवान को जेवर का बन्धन क्यों? जमनालालजी बोले—भगवान सबके हैं, उनपर सबका हक है, फिर मन्दिर में ताले लगाओ, चौकीदार रखो, यह सब खट-पट क्यों? भगवान के मन्दिर में डर का क्या सवाल? लेकिन मन्दिर के ट्रस्टियों में शांताबाई और पुजारियों का आग्रह था कि मूर्ति के गहने न उतारे जायं।

एक दिन मोटी खादी के कपड़े पहने एक आदमी आया। दाढ़ी बढ़ी हुई, जैसे जेल से छूटकर आया हो। बोला—मैं दरजी हूं—कपड़े सिला लो। मैं बोली—भाई, हम तो क्या सिलावें, पर भगवान के कपड़े सी सको तो सी दो। हमारा दरजी मर गया है। चारभुजाजी की मूर्ति है।

वह बोला—हां, सी दूंगा। मैं बम्बई में रहा हूं, सब काम जानता हूं।

मैं उसे मन्दिर में ले गई। वह खड़ा-खड़ा देखता रहा। फिर बोला—कल आऊंगा और काम शुरू कर दूंगा।

मैंने कहा—अपने भगवान खादी पहनते हैं, खादी-भंडार घर में ही है, तुम आओगे तो खादी ले लेंगे।

दूसरे दिन सुबह चार बजे पुजारी पूजा के लिए उठे तो सब दरवाजे, सभामंडप खुले देखे, ताले-कुंडे टूटे हुए थे। हीरे, कड़े, कड़ियां, लक्ष्मीजी के जेवर, सब चोरी हो गये। हल्ला-गुल्ला मचाया। ५ बजे बापू को सेवाग्राम में फोन किया गया। बापू बोले—अच्छा हुआ। जमनालाल की चिन्ता मिट गई।

वह दरजी न तो दूसरे दिन आया और न फिर कभी दीखा ही।

करीव १५ दिन वाद फिर मन्दिर में चोरी हो गई। वापू को फिर फोन किया। मैं भी जाकर मिली—आखिर इतने मज़बूत ताले तोड़े कैसे ? वापूजी वोले—"अव तो जेवर पहनाना वन्द करो। अगर भगवान जेवरों से राजी होते तो चोरी ही क्यों होती ?"

पुजारियों को समझाया गया—वे मान गये कि एक तो जोखिम संभालो, दूसरे गांधीजी और जमनालालजी की भी यही राय है। अच्छा यही है कि जेवर हटा दिये जायं।

जमनालालजी की मृत्यु के वाद कमल ने कहा कि जब भगवान को जेवर पहनाना वन्द कर दिया है तो वचे हुए गहने वेचकर मन्दिर में पैसे जमा करा लेना चाहिए। मैं सेवाग्राम गई और वापूजी से वोली कि ठाकुरजी के जेवर चोरी हो जाने से जेवर पहनाना तो वन्द हो गया। चोरों की मेहरवानी से आपके मन की हो गई। कमल का कहना है कि जोखम रखने की वजाय उसे वेचकर पैसे मन्दिर में जमा कर दो। उससे व्याज ही आयगा। वापूजी हँसे और वोले—अभी नहीं वेचना।

मैंने आग्रह किया कि आप 'हरिजन' में लेख लिखें और मन्दिरों के सम्बन्ध में प्रचार करें। वापूजी ने कहा कि अभी समय नहीं आया है, मुझे लगेगा तव देख लूंगा। पर अभी तो जमीन में धातु पड़ी है, ऐसा समझकर भूल जाओ।

वस, फिर तो हम भूल ही गये और सारे सवाल ही खतम।

: १५ :

## घूंघट हटा

वर्धा में अग्रवाल-महासभा का अधिवेशन होनेवाला था। अधिवेशन की सारी तैयारियां हो गई थीं। पंडाल वन गया था। निमन्त्रण-पत्र भेज दिये गए थे। उसी समय देश-भर में इन्फ्लुएंजा की बीमारी फैल गई। इस-लिए अधिवेशन स्थगित कर दिया गया। फिर भी कुछ लोग निमन्त्रण पर आ ही गये।

जमनालालजी ने अपना जो भाषण तैयार किया था उसमें परदा-प्रथा के विरोध में कुछ लिखा था। वह जानते थे कि मैं तथा मेरी देवरानी आदि घूंघट काढ़ती हैं। जमनालालजी जो कुछ कहते थे, उसकी शुरुआत घर से करते थे। इसलिए उनकी हमपर नज़र जाना स्वाभाविक था।

हमारी स्थिति वड़ी विचित्र थी। घूंघट का संस्कार पुराना था। वह एकाएक छूटे कैसे ? घूंघट की प्रथा उस समय सब जगह थी और बहुत जगह तो अवतक भी है। राजस्थान में घूंघट प्रतिष्ठा, सभ्यता और कुली-नता का चिह्न माना जाता था।

श्रीकृष्णदासजी जाजू को जमनालालजी अपना बड़ा भाई मानते थे। उन्होंने जाजूजी से कहा, "आपको घर की औरतों से वात करनी चाहिए और उनमें संस्कार डालने चाहिएं। वे निचली श्रेणी यानी नौकर-चाकरों से ही वातचीत करती हैं। इससे उनमें ऊंचे विचार कैसे आयंगे ? आप-जैसे लोगों को संकोच छोड़कर उनके संकोच को दूर करना चाहिए।" पर जाजूजी तो जाजूजी ही थे। उनसे कोई वोले तो वे वोलें, अन्यथा चुप।

आखिर एक दिन जमनालालजी ने अपने पिता कनीरामजी को तैयार किया और हमसे कहा, "आपणे घर में घूंघट छोड़नो है, सो पेलीं काकाजी से ही शुरुआत करणी है। नीचे चालो, काकाजी नैं तैयार करके आयो हूं।"

मैंने अपनी देवरानी (गंगाविसन वजाज की पत्नी) से कहा, "वीनणी, सुसराजी के पास चालणो है।" उसने कहा, "जेठाणीजी आगै तो थानैं ही चालणों पड़सी।" वड़ा संकट था। हम कैसे उनके पास जातीं ? हम तो यह वात सुनकर पसीना-पसीना हो गईं। खैर, किसी तरह हम दोनों उनके पास नीचे गईं और प्रणाम किया, नहीं किया कि भाग आईं। उन्होंने हमको आशीर्वाद दिया, "सुखी रहो वेटा।" वह भी पसीने से तर हो गये। हमारे घर में यह घूंघट के अन्त और नवीनता के उदय का सन्धिकाल था। एक वार पहाड़ की चोटी पर पहुंच जाना सरल होता, समुद्र को लांघ जाना भी सरल होता, पर उस समय हमारे घर में ससुरजी के पास विना घूंघट के वोलने जाना वहुत वड़ी वात थी !

इसके वाद माथे पर वोर लगाना छूटा। उसके छूटने से घूंघट भी छूटने लगा और घाघरे भी लहंगों में वदलने लगे।

उस समय घाघरे चालीस से लगाकर पचास गज तक के होते थे और उनमें तीनसौ से लगाकर चारसौ तक कलियां होती थीं। चारसौ कलियों का घाघरा तो मैं भी पहन चुकी हूं।

मैं घूंघट में लज्जा का भाव देखती थी। समाज में घूंघट की ही प्रतिष्ठा थी। लेकिन मैं असुन्दरता के कारण भी चाहती थी कि मुंह ढंका रहे। पर जव मालूम हुआ कि घूंघट छोड़ने में ही प्रतिष्ठा है, तव मैंने हिम्मत की। लेकिन यह हिम्मत आने में वहुत कठिनाई हुई। अहमदावाद-कांग्रेस के समय भी कुछ घूंघट था। जव सावरमती-आश्रम में रहने गये तव वह पूरी तरह छूटा।

मेरा घूंघट छूट गया तो मुझे दूसरी वहनों का घूंघट खुलवाने की धुन लग गई। कई वहनों को मैं सभाओं में मंच पर घूंघट खुलवाकर खींच लाई। जहां-जहां मैं गई, मेरा यही काम हो गया। जो वहनें हिम्मत करके मंच पर घूंघट खोल देती थीं, उनमेंसे कुछ तो उसे निभाती थीं, कुछको समाज तथा परिवार के डर के मारे फिर घूंघट में रहना पड़ता था।

आज से वाईस वरस पहले कलकत्ता में मारवाड़ी-महिला-सम्मेलन हुआ था। वहांवालों ने मुझे उसकी अध्यक्षा वनाया। उस अवसर पर वापूजी ने वड़ा सुन्दर सन्देश वहनों के लिए घूंघट-प्रथा के वारे में दिया था—

वर्धा, २५-१०-३३

प्रिय भगिनि,

आप बहनों से परदा तुड़वाने के लिए कलकत्ता जा रही हैं, इसलिए धन्यवाद। परदा वहम नहीं है, उसमें मुझे पाप की बू आती है। परदा किससे रखें? क्या पुरुष-मात्र विषयासक्त रहते हैं? क्या स्त्री अपनी पवित्रता बगैर परदा नहीं रख सकती है? पवित्रता मानसिक बात है, सभी पुरुषों में सहज होनी चाहिए। यदि इस बुद्धि-प्रधान युग में स्त्री धर्म की रक्षा करना चाहती है तो उसे दरिद्रनारायण की सेवा करनी होगी, शिक्षण लेना होगा। दरिद्रनारायण की सेवा करने का अर्थ है—खादी-प्रचार, कातना इत्यादि। हरिजन-सेवा का अर्थ है—अस्पृश्यता-रूपी कलंक धोना। ये दो बड़े भगवान के कार्य हैं, और विद्या पाने का कार्य परदा रखने के साथ कभी नहीं चल सकता है।

परदा रखकर सीता रामजी के साथ जंगलों में भटकी होंगी? सीता से बड़ी पवित्र स्त्री जगत् में कभी हुई है? बहनों से कहो—परदा तोड़ो, धर्म रखो।

आपका

मोहनदास गांधी

अभी कुछ बरस पहले जब मैं विनोबाजी के साथ राजस्थान के दौरे पर गई थी तब भी बीकानेर-जैसे राजस्थानियों के गढ़ में मैंने सभा-मंच पर कुछ बहनों के घूंघट खुलवा दिये।

मैं मानती हूं कि परदा छोड़ना साहस की बात है; उससे दिल तथा दिमाग खुल जाता है। काम करने की हिम्मत बढ़ती है। लेकिन परदा छोड़ने का मतलब अगर स्वच्छन्दता या उच्छृंखलता हो तो उसे ठीक कैसे कहा जा सकता है? मुझे ऐसा लगता है कि पहले की बहनों में जो लाज-शरम और बड़ों की मर्यादा का भान था वह अपनाने-जैसी चीज है। सुधार हमको ऊंचा उठावे तभी उसकी सार्थकता है।

: १६ :

# खादी का प्रवेश

जमनालालजी तो स्वदेशी कपड़ा पहनते थे, पर मेरे साथ सभी तरह का चलता था। नागपुर-कांग्रेस के समय जब गांधीजी वर्धा आये तब मैंने मोटी साड़ियां मंगाईं। मोटी साड़ी ही पहनकर मैं कांग्रेस में गई। मैंने सोचा कि मोटे कपड़े को ही खादी कहते होंगे। पर जब महादेवभाई ने कहा कि यह तो मिल का कपड़ा है, खादी नहीं, तब खादी और मिल के कपड़े की बात मेरी समझ में आई।

कांग्रेस से लौटने पर मैंने एक आदमी के साथ कुछ सूत कामठी भिजवाया और खादी बुनवाकर मंगवाई।

कामठी से जो खादी का थान बुनकर आया वह पनहे में छोटा था और मोटा भी था। पर उसे देखकर जो खुशी हुई, उसका वर्णन करना कठिन है। खादी तो आ गई, पर छोटे पनहे की होने से पहनी कैसे जाय? बीच में जोड़ लगाया गया और हलदी में रंगकर पहनी।

खादी की यह एक ही साड़ी थी। रात को पुरानी साड़ी पहनकर सो जाती और सुबह नहाकर खादी की साड़ी पहन लेती। तीन-चार दिन तक बिन धुली रहती थी। अब दूसरी साड़ी की चिन्ता हुई। हम तीन-चार बहनें अर्जुनलालजी सेठी के पास गईं और उनसे कहकर अहमदाबाद से खादी का एक थान मंगवाया। यह थान तो कामठी के थान से भी मोटा था। इस थान को भी हलदी से रंग डाला। अब मेरे पास दूसरी साड़ी हो गई।

गरमी के दिन थे। रात को इस साड़ी को पहनकर सोती तो अटपटी लगती। बेचैनी-सी रहती। ऐसा लगता कि टाट पर सो रही हूं। पर मन में यह भी भावना उठती रही कि सीताजी-जैसी राजकुमारी ने वल्कल धारण किया था, यह तो खादी है। इसके पहनने से कहीं खून निकला है,

या चमड़ी छिली है ? इसलिए तो अच्छी ही है। कई दिनों तक इसी तरह की भावनाएं मन में उठती रहीं।

जो कपड़ा बच गया था, उसके बच्चों के कपड़े सिलवा दिये। वर्षा की गरमी एक तो पहले ही तेज, ऊपर से ये मोटे कपड़े ! पसीने से बच्चों के अलाइयां उभर आईं। कोरी खादी पहनने से बच्चों की कोमल चमड़ी छिल गई। छाती में घाव-से हो गये। धोबी के यहां धुला लेने पर शायद कपड़ा मुलायम हो जाता। पर धोबी के यहां कैसे धुले, क्योंकि एक तो खादी के कपड़े कम थे, दूसरे धोबी से धुलाने में जल्दी फटने का डर था। पहली साड़ी मैंने ढाई साल तक पहनी और बाद में उसकी चादरें बनवा लीं।

कुछ दिन बाद जब मैंने खादी पहनने की बात दूसरी बहनों से कही तो कुछने मुझसे कहा, "आपके लिए क्या है, ज्यादा खर्च करके आप तो आन्ध्र की महंगी खादी भी पहन सकती हैं। हम इतनी महंगी खादी कैसे खरीदें ?" तब मैंने कहा कि मैं भी तुम्हारी तरह मोटी खादी ही पहनूंगी।

कुछ बहनों ने खादी पहनना मंजूर किया और मंगवा देने को कहा। उनके लिए खादी मंगवाकर हलदी में रंगकर उनके घर भेजने लगी। इससे हमारे यहां बहनों का आना-जाना कम होने लगा। वे आपस में चर्चा करतीं—"सेठानीजी तो विधवा-जैसे कपड़े पहनने की बात करती हैं। वहां कौन जाय ? गहने मत पहनो, कांग्रेस को पैसा दो और विधवा-जैसे कपड़े पहनो, यह कौन करे, बाबा ?"

जब खादी पहनना शुरू किया तब हमारे यहां घूंघट था। खादी मोटी होने से घूंघट में बड़ी कठिनाई होती थी। बापू से पूछा, "और सब अड़चनें तो निभ जायंगी, पर घूंघट काढ़ने पर दीखेगा कैसे ?"

इसपर बापू ने कहा, "खोजें जाति की औरतों की तरह आंखों की जगह जाली लगवा लो।" बापू की यह बात विनोद-भरी ही थी। बड़ी हँसी आई। बापू की इस बात में भी विशेषता है। घूंघट के विरोधी होते हुए भी उनके दिल में समाज और सामनेवाले की भावना का खयाल रहता था।

बाद में हम अहमदाबाद-कांग्रेस में गये। वहां खादी-प्रदर्शनी हुई थी। खादी की दूकानें देखीं। मुझे ऐसा लगा, मानो भूखे को रोटी या निर्धन को धन मिल गया। घड़ाघड़ खादी खरीदने लगी। खर्च का तो प्रश्न ही क्या

था। मैं तो खादी पर ऐसे टूटी, मानो आगे कहां दिखेगी। मन भरकर खूब खादी खरीदी और एक गट्ठा विस्तर की तरह बंधवा लिया। उन दिनों हमारे साथ सामान ढेर-सा होता था। जहां भी कांग्रेस में जाते, वहां चौका साथ चलता था और उसकी व्यवस्था के लिए सामान भी काफी ले जाते थे। नौकर-चाकर भी रहते थे। ऐसी धूमधाम रहती, मानो शादी ही हो। एक तो कांग्रेस की भीड़, फिर हमारे पास बहुत अधिक सामान का होना। इसलिए किसी चीज़ का छूट जाना सम्भव था। दैवयोग से खादी का वह गट्ठा ही छूट गया। नौकरों ने बहुत खोज-बीन की, पर गट्ठा लापता ही रहा। मैं तो एकदम सन्न रह गई। खादी खो जाने की बात कहने का डर भी था। और कहे विना रहती भी कैसे। अन्त में हिम्मत कर जमनालालजी से कहा ही। सुनकर उन्होंने कहा, "जो ज्यादा लोभ करते हैं, उनपर ऐसी ही बीतनी चाहिए। अच्छा ही हुआ। जो ले गया, वह भी खादी पहनेगा। खादी का ही प्रचार हुआ।"

: १७ :

# चरखे की धुन

खादी और मोटे कपड़े का असली फर्क महादेवभाई ने समझाया और मुझे खादी की लगन लग गई। पर चरखा कातने को तो खुद बापू ने कहा। हम लोग बम्बई गये हुए थे। मणिभवन में पहले-पहल बापू के दर्शन हुए। वह चरखा कात रहे थे। मैंने उनसे पूछा, "सूत कातना अच्छा हैं ?" उन्होंने कहा, "सूत कातना बहुत अच्छा है।" उन्होंने यह बात इस ढंग से कही कि वह मेरे मन में जम गई। वर्धा आकर सासूजी (जमनालालजी की जन्ममाता) से कहा कि मुझे कातना सिखा दो, गांधीजी ने कहा है। उन्होंने दो-तीन दिन में सिखा देने को कहा। मैंने एक चरखा बनवाया, सात रुपये लगे। सात दिन में मैं सूत कातना सीख गई।

कातना सीखने पर मन में होने लगा कि दूसरों को भी सिखलाऊं। धीरे-धीरे घर पर साठ चरखे इकट्ठे कर लिये और कताई का वर्ग ही शुरू कर दिया। वर्ग में लड़के, लड़कियां सभी आते थे। समय की कोई पाबन्दी कैसी। जब भी जो आ जाता, सब काम छोड़कर उसे सिखलाने बैठ जाती। उत्साह भी असीम था। पर व्यवस्था के बारे में मैं ढीली ही रही और यही कारण है कि मैं किसीका समय न बांध सकी, न यह कह सकी कि चरखा या सामान ठीक तरह से रखा जाय। कोई पोनी को चरखे पर लगी छोड़ जाता, किसीका कचरा योंही पड़ा रहता, किसीकी माल टूट जाती तो किसीका तकुआ टेढ़ा हो जाता। इन सब कामों में जुट गई कि दूसरा कोई काम ही न सूझता था। भोजन में भी रात के आठ-नौ बज जाते। खाते-पीते भी कोई आ जाता तो थाली छोड़कर दौड़ पड़ती।

पहले-पहल सूत की कुकड़ियां निकालकर बापू के पास भेजीं। देख-

कर उन्होंने लिखा कि सूत को लपेटकर आंटी वनानी चाहिए। तब वैसा करने लगी।

सूत के ढेर लग गये। कुछ सूत कामठी वुनने के लिए भेजा, पर वाकी का सूत योंही पड़ा रहा। यह सूत वाद में विनोवाजी के पास भेज दिया।

सूत टूटता भी वहुत था। उसे जमा करती रहती। उससे तकिये और मसनन्द भरवाये गए। कताई का काम घर के वाहर भी चलता था, दूसरों के यहां जा-जाकर भी चरखे सुधारती और चलवाती। इस तरह ज्यादा-से-ज्यादा चरखे का प्रचार हो, यही वात मन में जम गई थी। लोग चरखा-तकली सीखने में उत्साह तो दिखाते, पर खादी-शास्त्र का अभाव होने से अच्छी तरह सूत कातकर कपड़ा वुनवाने में कठिनाई भी थी। धीरे-धीरे लोगों का उत्साह कम होने लगा। जो लोग समझ-बूझकर कातने लगे थे वे तो कठिनाइयों में से रास्ता निकालकर सूत का उपयोग करने लगे। वे अपने सूत की खादी वुनवा लेते और उनका कातना चलता रहा, पर जिन्होंने आन्दोलन के उत्साह में कातना शुरू किया था, वे लोग धीरे-धीरे कम होने लगे। जिन्होंने कातना कायम रखा, वे अव भी कात रहे हैं। आज भी जव कोई मुझे कातना सिखाने या चरखा सुधारने के लिए कहता है तो मेरा उत्साह जाग उठता है।

कताई के काम में मंदता रहने में पूनी की भी अड़चन रही है। अच्छी साफ़ पूनी के विना कातनेवाला ऊव जाता है। इसका मुझे अनुभव हुआ। जवसे मैं वजाजवाड़ी की खेती की ओर ध्यान देने लगी तबसे मैं इसका भी ध्यान रखने लगी कि पूनी के लिए अच्छी किस्म की कपास वोई जाय। कपास मैं स्वयं वच्चों तथा नौकरों से चुनवाती हूं। इस तरह की चुनवाई में काफी समय लग जाता है। कपास चुनने के वाद हाथ से उसकी रुई निकालते और पूनियां बनवाते। इन पूनियों से मैं खुद कातती, घरवालों को देती और कुछ नियमित कातनेवाले भी ले जाते।

मेरी इच्छा यही रहती कि इतनी मेहनत से तैयार की गई रुई का अच्छा उपयोग हो। इसलिए पिछले दो-तीन साल तक रुई मेरे पास रखी रही। मेरे देवर ने कई बार कहा कि घर रुई क्यों रखती हो, जीन में

भेज दो, यहां तो चूहे वगैरा खाते हैं, खराब करते हैं। पर मैं वहां कैसे भेजती। किसी संस्था को देने में मुझे अच्छा लगता। इस वर्ष मैंने अपनी तीन साल की कपास गोपुरीवालों को दे दी।

इस साल मैंने २५ सेर पूनी बनाईं। कपास चुनने और पूनी बनाने के काम में मेरा चार-पांच महीने का समय लग गया। पूनियां बहुत महंगी दिखाई दीं, पर हम सब लोग यह काम फुरसत के समय करते रहते हैं, इसलिए समय का भी उपयोग हो जाता है और अपने हाथ के काम में आनन्द भी आता है। मुझे तो ऐसे काम में प्रार्थना से भी अधिक आनन्द आता है।

गांधीजी के एक शब्द ने जो धुन लगा दी थी, वह अबतक बराबर चल रही है।

: १८ :

# विदेशी कपड़ों की होली

जब कांग्रेस के सभासद बनाने की बात सामने आई तब मैं भी उसमें जुट पड़ी। बहनों को घर-घर जाकर सदस्य बनाना शुरू कर दिया। मेरे इस काम से बहनों में जरा घबराहट हुई। जो मुझे पहले आदरपूर्वक बुलाती थीं और जो जान-पहचानवाली थीं वे भी अब बिदकने लगीं। दरवाजे बन्द कर लेतीं और कहलवा देतीं कि घर पर नहीं हैं। कुछ बहनें साफ-साफ भी कह देतीं या कहलवा देतीं कि सेठानीजी आप हमारे यहां मत आना। बात चंदे की बजाय, औरतों के नाम लिखाने और अंगूठा कराने की भी थी। इसलिए कठिनाई तो थी ही। सबसे अधिक सदस्य हरिजन मुहल्लों में बने। वे हमें प्रेम से बुलाते, आदर करते और पूरा मुहल्ला सदस्य बन जाता। ये लोग पैसे की थैलियां भरकर देते थे। पहले के संस्कारों के कारण हरिजनों के मुहल्लों में झिझक तो होती थी, पर काम की धुन में हम वहां भी पहुंच जातीं। धीरे-धीरे विचारों में परिवर्तन हुआ, पर हरिजनों के साथ मेल-मिलाप की बात आचार में आने में अब भी कठिनाई का अनुभव करती हूं। संस्थाओं में हरिजनों के साथ उठना-बैठना खाना-पीना होता था। पर घर जाकर स्वच्छता के संस्कारों के कारण ऐसा करने में कठिनाई मालूम होती है। उन दिनों हरिजन तथा गरीबों में कांग्रेस के प्रति ज्यादा प्रेम था और सामान्य जनता में उत्साह था।

कांग्रेस के सदस्य बनाने के बाद कांग्रेस के काम और प्रचार की शुरुआत हुई। मैं हर शनिवार को एक सभा करती और उसमें कांग्रेस की बातें समझाती। इसी समय विदेशी कपड़ों की होली की बात सामने आई। जमनालालजी ने मुझसे कहा, "गांधीजी का कहना है कि विलायती कपड़ा

राक्षस के रूप में अपने देश में पड़ा है। इस पाप को हिन्दुस्तान में से निकालना है। अपने घर में भी एक टुकड़ा न रहे।" गांधीजी की बात का असर उनपर हुआ और उनकी बात का मुझपर। अब यह काम कैसे करूं? घर में, दूकान में, मन्दिर में, सब जगह विलायती कपड़े थे। सबकी सफाई कैसे की जाय? जमनालालजी से सलाह की। उन्होंने कहा, "ऐसा भी विचार चल रहा है कि नये कपड़े शायद बाहर भेजे जायं।" इसलिए मैंने नये कपड़े एक तरफ जमा किये और पहनने के एक तरफ। होली का समय नज़दीक आते ही कपड़ों पर से जरी और गोटा-किनारी फाड़-फाड़कर अलग निकाली गई। मन्दिर की पोशाकें भी बाहर निकाली गईं। जहां-जहां विलायती कपड़ा दीख पड़ा, निकाल दिया। घर के कपड़े निकाले, दुकान से वे कपड़े निकाले, जो विवाह-शादियों के अवसर पर वर के लिए खास तौर पर तैयार होते हैं। चपरासियों के कपड़े निकाले और गणगौर के कपड़े भी निकाले। बच्चों ने अपनी गुड़ियों के कपड़े भी लाकर दे दिये। फर्नीचर पर लगे हुए कपड़े फाड़-फाड़कर इकट्ठे किये गए; यहांतक कि जमनलालजी के विवाह की पगड़ी, कसूंबी बागा आदि जो शकुन के कपड़े अलग बंधे थे, वे भी निकाले गये। मांगलिक वस्त्रों को होली में होमते समय मन में झिझक तो हुई, पर बाद में मन को पक्का कर लिया और सोच लिया कि इन कपड़ों के जलाने से उम्र थोड़े ही कम होती है! ये कपड़े घर में कैसे रखे जा सकते थे? पाप को घर में कोई थोड़े ही रखता है? विवाह के समय वर पर जो छत्र लगाया जाता है उसे कैसे जलाया जाय! जब हम स्वराज्य लेने चले हैं तब छत्र तो शुभ है। मैंने उसे मगनवाड़ी के कुएं में सिरा दिया।

सब कपड़ों को इकट्ठा करके और सजाकर जुलूस निकाला गया। गांव के लोगों ने भी अपने-अपने कपड़े उसमें डाले। लोगों ने ज्यादातर तो टोप ही डाले। टोप के बारे में उपयोगिता की जगह उसके विलायती रूप का ही भाव अधिक था। कपड़ों में जरी के और रेशमी कपड़ों को देखकर लोगों को बड़ा दर्द हुआ और कहने लगे कि इन कीमती कपड़ों को जलाने से क्या फायदा होगा? हमें ही दे दो। लेकिन विलायती कपड़ा तो हिन्दुस्तान का पाप है। पाप कैसे बांटा जा सकता है? पाप तो जलाने की

ही चीज़ होती है। अन्त में सब कपड़ों की होली की गई। होली में जरी के भी बहुत-सारे कपड़े थे। इनमें मन्दिर की पोशाकें और घर के कपड़े भी थे। जरी अलग से निकल जाय, इसलिए गांधी-चौक में दोनों चबूतरों पर दो होलियां जलाई गईं। हमें तो चांदी का खयाल ही क्या रहता, पर कनीरामजी दादाजी को इसका खयाल आ गया। उन्होंने रात-भर पहरा दिया और उसमेंसे करीब ढाई सेर चांदी निकाली गई।

मुख्य होली के बाद सात दिन तक छोटे-बड़े कपड़े निकलते रहे और होलियां होती रहीं। होली की हवा बच्चों तक में फैल गई। मेरी बच्ची ओम् उस समय डेढ़-दो वर्ष की थी। वह भी अपने शरीर के वस्त्रों को 'या तो खादी कोनी, या तो खादी कोनी' (यह खादी नहीं है) कहकर फाड़ती रहती थी।

: १९ :

## झण्डा-सत्याग्रह

१८ मार्च, १९२३ की वात है। जवलपुर में कुछ स्वयंसेवक राष्ट्रीय झण्डा फहराते हुए छावनी की ओर वढ़ रहे थे। महात्माजी के कारावास-दिवस पर यह जलूस निकला था। पुलिस ने उसे उधर जाने से रोक दिया।

राष्ट्रीय सप्ताह में जलियांवाला वाग के हत्याकाण्ड की याद में जव नागपुर में जुलूस निकला और वह सिविल लाइन में जाने लगा तव वहां स्वयंसेवकों को पीटा गया। उन्हें पकड़कर मुकदमा चलाया गया और दो-दो महीने की सजा दी गई।

इस घटना पर विचार करने के लिए वर्धा के सत्याग्रह-आश्रम में प्रान्तीय कांग्रेस-कमेटी की सभा हुई। आश्रम तवतक आज के वजाजवाड़ी के स्थान पर था, जिसे पहले घास का वंगला कहते थे। सत्याग्रह करने का निश्चय हुआ। सत्याग्रही भेजकर सत्याग्रह को जोरों से चलाने का भार जमनालालजी, वावासाहव वेरूलकर तथा भगवानदीनजी ने लिया। १८ मई को सत्याग्रह नागपुर से शुरू हुआ। जमनालालजी ने प्रतिदिन कम-से-कम दस आदमी तैयार करने की जिम्मेदारी अपने ऊपर ली। उस समय स्वयंसेवक तैयार करना वड़ा कठिन था। अगर पुरुप और लड़के तैयार हो जाते तो स्त्रियां और माताएं रोकतीं। इतनी कठिनाइयां होते हुए भी जमनालालजी ने काफी स्वयंसेवक तैयार किये। पर थोड़े ही दिनों में जमनालालजी स्वयं गिरफ्तार हो गये और उन्हें १८ महीने की सजा तथा तीन हजार रुपये का जुरमाना हुआ।

उनकी यह पहली गिरफ्तारी थी। इससे वर्धा-भर में सन्नाटा छा गया। उस समय तक जेल के वारे में लोगों में यही मान्यता थी कि वहां

तो चोर, डाकू और खूनी अपराधी ही जाते हैं और जेल में भयानक कष्ट दिये जाते हैं। जेल जानेवाला समाज की नजरों में गिर जाता था। देश-भक्ति में भी लोग जेल जा सकते हैं, इसकी कल्पना जनता को उस समय कहां थी ! इसलिए जमनालालजी के जेल जाने की बात से घर के नौकरों-चाकरों तथा गांव के लोगों में हाहाकार मच गया।

जुरमाना न देने के कारण हमारी मोटर और घोड़ागाड़ी जब्त कर ली गई। पर उनके लिए सारे मध्यप्रदेश में कोई बोली बोलनेवाला न मिला। अन्त में मोटर को सौराष्ट्र में ले गए। सौराष्ट्र तब काठियावाड़ कहलाता था और वहां बहुत छोटे-छोटे राज्य थे। किसी राज्य के अंग्रेज अधिकारी को वह मोटर कुछ सौ में बेची गई। जमनालालजी की गिरफ्तारी के बाद सत्याग्रह का काम सरदार वल्लभभाई पटेल ने सम्हाला। चारों ओर से जेल जाने के लिए लोग आने लगे। कुछ स्त्रियों के साथ बापूजी के कहने से कस्तूरबा और मणिबहन पटेल सत्याग्रह के लिए पहुंचीं। यह सत्याग्रह बड़ा सफल रहा। सार्वजनिक रूप से किया गया यह पहला सत्याग्रह कहा जा सकता है। जब जमनालालजी को १८ महीने की सजा हुई तो राजगोपालाचारी ने कहा कि आज वर्धा ऐसा लग रहा है मानो राम वनवास गये हों।

अन्त में सत्याग्रह की विजय हुई और गोकुल-अष्टमी के दिन सबके साथ जमनालालजी जेल से छूटे। गांव-भर में आनन्द की लहर दौड़ गई। लोग सड़कों पर उत्साह से इधर-उधर घूमने लगे और कहने लगे—"कृष्ण जन्मला, आणि सेठजी सुटले ।"

वर्धा में जमनालालजी के स्वागत की तैयारियां होने लगीं। सारा शहर सजाया गया। लोगों में अपूर्व उत्साह था। वह दोपहर को वर्धा आये। स्टेशन पर हज़ारों लोग उनके स्वागत के लिए गये। उन्हें देखकर लोगों के हृदय भर आये। उनका जुलूस निकाला गया और माताओं और बहनों ने अबीर-गुलाल लगाया, कुंकुम लगाया, घी-शक्कर मुंह में दी।

घरों के सामने लोगों ने अपने-अपने पास जो चीज़ थी, उसीके तोरण लगाये। बरतनवालों ने बरतनों के, कपड़ेवालों ने कपड़ों के, किरानेवालों ने किराने की चीज़ों के और मालिनों ने हरी मिर्च, शाक-सब्जी के तोरण

लगाये। अपूर्व सजावट थी। मालाओं और फूलों का तो ठिकाना ही क्या था! ऐसा अपूर्व स्वागत देखकर आंखें तृप्त हुई जा रही थीं।

यद्यपि जमनालालजी को 'ए' श्रेणी में रखा गया था, तथापि उन्होंने सबके साथ 'सी' श्रेणी का खाना खाया था। उनके जीवन में यह पहला ही अवसर था, जब उन्होंने विना घी-दूध के केवल ज्वार की रोटी खाई और इतना कष्ट उठाया। इसका शरीर पर ऐसा परिणाम हुआ कि लोगों के लिए देखना भी असह्य हो गया। चरवी सूख गई थी। कोमल और सुन्दर चेहरे पर लाली के वदले कालिमा छा गई थी। दाढ़ी वढ़ गई थी और शरीर सूखकर कांटा हो गया था। उन्होंने जब घर के कपड़े पहने तो ऐसा लगा मानो किसीके मांगे कपड़े पहने हों।

उनके मित्रों ने कहा कि यदि यह मालूम होता कि दो महीने में छूट आयंगे तो हम भी साथ-साथ जाते। इसपर वह हँसकर वोले कि यह कैसे कहा जाता कि दो महीने में छूट जायंगे। तैयारी तो लम्बी ही करनी चाहिए।

जव जमनालालजी छूटकर आये तव उनके साथ वे १५०० साथी भी आये, जो जेल से छूटे थे। भोजन की व्यवस्था के लिए पहले ही तार आ गया था, सो भोजन शाम को तैयार था। उन दिनों घर में वगीचे के वहुत-से कद्दू आये हुए रखे थे। शाम को कद्दू का साग वना। दूसरे दिन भी कद्दू का ही साग वनवाया और तीसरे दिन भी जव उसीका साग वना तो जमनालालजी को वहुत रंज हुआ। वह वोले, "तीन दिन से एक ही तरह का साग वनता है। क्या गांव में दूसरा साग नहीं मिलता? यह क्या बात है? जेल में तो एक तरह का साग मिलता ही था।" मैंने कहा, "जी, घर में खेती का साग आया था, इसलिए वही वनवा लिया।" तव वह वोले, "ये लोग क्या रोज-रोज अपने घर में आनेवाले हैं।" यह वात उन्होंने इतने दर्द के साथ कही कि मुझे भी छू गई और मुझे भी दुख हुआ, लेकिन अव हो क्या सकता था!

: २० :

# बड़ों की वेदना

मनुष्य-मात्र हरि के जन ! बापू के इन विचारों को सुनने के बाद जमनालालजी को लगा कि वर्धा का लक्ष्मीनारायण मन्दिर हरिजनों के लिए खोल दिया जाय। लेकिन मन्दिर-जैसी संस्था पर तो समाज का हक होता है। पांच वर्ष तक मन्दिर-कमेटी के लोगों को समझाया पर वे तैयार नहीं हुए। अन्त में जमनालालजी ने फिर आग्रह किया कि मन्दिर हरिजनों के लिए खोल दिया जाय। लोग कहने लगे—थोड़ा और रुको। जमनालालजी बोले—५ साल तक मैंने आपको खूब मौका दिया, अब मैं नहीं रुक सकता। और सही बात तो यह है, आप लोग हर बात का विरोध करते हैं। मैंने आपसे खादी पहनने की बात कही—आप नहीं माने। खादी में तो धार्मिकता भी है। अब सब चुप। तब जाकर मन्दिर के ट्रस्टी हरिजन-प्रवेश के लिए राजी हुए। जमनालालजी खुश हुए और उन्होंने मन्दिर हरिजनों के लिए खोलने का फैसला कर दिया।

तरह-तरह की बातें होने लगीं शहर में—सुबह हरिजन-प्रवेश होगा, मन्दिर में डण्डेबाजी होगी, बांसों से स्वागत होगा, वगैरा। मैं कुछ घबराई। जमनालालजी से कहा—'लोग बांसों से मारेंगे, आप ही सबसे लम्बे हो तो आपके ही सिर में लगेगी।' जमनालालजी बोले—'डरने की क्या बात है, अच्छा कार्य तो करना ही है, फिर उसकी कुछ भी कीमत क्यों न देनी पड़े।'

दूसरे दिन मन्दिर में हरिजन-प्रवेश हो गया। थोड़ी-बहुत ऊधमबाजी हुई। लेकिन जैसी आशंका थी, वैसा नहीं हुआ। दो-चार आदमी डण्डे वगैरा लेकर आये थे और उन्होंने विरोध भी किया। लेकिन बाद में तो इन आदमियों का भी ऐसा हृदय-परिवर्तन हुआ कि बस ! जब जमनालालजी की

मृत्यु हुई तो ये लोग बहुत रोये। कहते थे—हम लोग हमेशा सेठजी को सताने में ही रहे, लेकिन उन्होंने हमारे दिलों को प्यार से जीत लिया।

मैं जब घूंघट निकालती थी तब एकदम राजपूतनियों की तरह और जब छोड़ा तब ऐसा कि लोगों में जाकर व्याख्यान भी देने लगी। यह बात घर के बड़ों को और बूढ़ी औरतों को अखरने लगी। जमनालालजी की मामी कहने लगीं—"पड़दो कर्यो तो इश्यो कर्यो के कोई नख भी देख नईं सके, और छोड्यो तो इश्यो छोड्यो के मोट्यारां की सभा में व्याख्यान छांटे लागी!" मैंने हंसकर जवाब दिया—"थैं तो व्याया जद सैं जाओगा जठ तांई अयांकाई केवोगा और म्हारा तो सात जनम एकई जनम में पूरा हो जासी।"

मेरे ससुरजी कनीरामजी को भी मेरे घूंघट खोलकर कांग्रेस के काम में पड़ने से कुछ तकलीफ-सी होता थी। वह मुझसे बचने लगे। मैं निकलती तो खुद ही मुंह फेर लेते। मेरे प्रति तो उन्हें अन्त तक सहानुभूति ही रही। वह मानते थे कि मैं जो कुछ कर रही हूं वह जमनालालजी के कहने से ही। कनीरामजी का अपने बेटे पर भी ऐसा स्नेह था कि वह उन्हें भी क्या कहते। पर उनको गुस्सा था गांधीजी पर। उनका खयाल था कि घर में यह जो कुछ हो रहा है, उसकी जड़ गांधीजी हैं। उन्हें गांधीजी की खादी तो अच्छी लगती थी। कहते थे—"खादी तो देश का जीवन है।" खुद खादी पहनते थे। मेरी सास ने तो ढेरों सूत कातकर कपड़े बनाये थे। पर उन्हें गांधीजी की दूसरी बातें अच्छी कैसे लगतीं! मेरा गहना उतार देने से मेरी सास को तकलीफ हुई। वह कहतीं, "या टाबर तो सगला गेणां खोल दिया और म्हे पेरां, चोखो कोनी लागे।" इस तरह स्वाभाविक रीति से गहना कुटुम्ब में कम होता गया।

ससुरजी देवली जीन में रहते थे। मैं एक बार देवली में व्याख्यान देने गई और मैंने व्याख्यान में कहा कि तमाखू-बीड़ी पीना गांधीजी मना करते हैं। जब ससुरजी ने यह बात सुनी तो कहा—"बींदणी तो लोगों ने तमाखू पीणे से बरजे है तो मैं कियां पीऊं?" बस उसी दिन से उन्होंने हुक्का पीना छोड़ दिया।

केवल कुटुम्बियों को ही नहीं, घर के जोशी तथा नौकरों को भी दर्द

होता था। यों घर के जोशीजी एक प्रकार से कुटुम्ब के ही माने जाते थे। वह खादी तो सेठजी के साथ शुरू से ही पहनते थे। हमारे कुटुम्ब के सिवा दान-दक्षिणा उन्होंने कभी और किसीसे नहीं ली। उनको जब मालूम हुआ कि घूंघट छोड़कर मैं बाहर कांग्रेस के कामसे घूमने लगी हूं तो वह मेरे सामने आने से घबराने लगे। जिधर से मैं निकलती, उधर छिप जाते कि कहीं मैं बोल न लूं। उन्होंने कहला दिया कि मेरे सामने सेठानीजी न आवें और न बात करें, नहीं तो मैं या तो कुएं में गिर जाऊंगा या वर्धा ही छोड़ दूंगा। जोशीजी परम्परा-प्रिय थे और घूंघट में ही वह प्रतिष्ठा देखते थे। उनको मैं भी टाल ही देती हूं।

जोशीजी मन्दिर में कोठार का काम देखते थे, लेकिन जब मन्दिर में हरिजनों का प्रवेश हुआ तब उन्होंने बड़े दुख के साथ मन्दिर को छोड़ दिया। खादी तो पहनते रहे, लेकिन गांधीजी की भरपेट बुराई करते रहे। गांधीजी के स्वर्गवास के बाद गाली आदि देने में कमी हो गई और खुशी की बात है कि अभी-अभी जमनालालजी की ग्यारहवीं श्राद्ध-तिथि के दिन से जोशीजी मन्दिर में भी आने लगे। अब वह कहते हैं, "मुझे सेठजी की प्रेरणा ही मन्दिर में ले आई।" जमनालालजी के लिए गांधीजी की निन्दा बरदाश्त से बाहर थी। फिर भी वह इन जोशीजी तथा इनके परिवार को तो अंततक निभाते ही रहे और अब भी निभाया जा रहा है; क्योंकि इन जोशीजी ने बैठे ही खाया। हर आदमी में सरलता होती है, पर संस्कारों और रूढ़ियों के कारण वह कभी-कभी ढक जाया करती है। समय और परिस्थिति की अनुकूलता से ही विकास होता है। मुझे उस दिन जोशीजी के मन्दिर जाने की बात से बड़ी खुशी हुई।

इसी तरह हमारे यहां छोटूजी नाम का रसोइया था। १४ साल की उम्र से हमारे यहां काम करता था। सारी उम्र हमारे ही यहां बिता दी। वह भी घर का-सा ही था। घर का इतना खयाल रखता था कि कहता, "बच्छराजजी वोत दोरो कमायो है, सेठजी लुटाय रया है। सेठजी ने कांई समझ है, या गांधी टोपीवाला वेने बिगाड़ देसी।" मुझे कोठार तक में घुसने न देता। कहता, "अठे गरमी है, थें ऊपर चालो।" पीछे कहता, "ये बामणियां आई, ठगने ले जासी।" उसे मेरे तथा बच्चों के खाने-पीने का

बहुत खयाल रहता था। पर वह दूसरों को भी ऐसे खिलाता जैसे वे घर पर ही खा रहे हों। भले ही सौ आदमी आ जायं, पर अकेला भोजन करा देता। सदा 'हां' ही कहता। वह कहता—"सेठजी को घर भर्यो पड्यो है, अठे नई क्यूं ?" थोड़ी-थोड़ी सब चीज वह घर में सम्हालकर रखता। कभी आदमी ज्यादा आ जाते और साग कम पड़ जाता और जीमनेवाला साग मांग लेता तो वह 'ना' न कहकर दाल या कढ़ी परोस देता। जीमनेवाला कहता कि दाल नहीं चाहिए, साग चाहिए, तो दाल या कढ़ी डाल देता। अन्त में मांगनेवाला थक जाता, पर वह 'ना' कहना जानता ही नहीं।

जब प्रसूती के समय वह ऊपर मेरे कमरे में थाली देने आता, नर्स या डाक्टरनी कहती, "महाराज, अन्दर ले जाओ।" पर मेरे सोते रहते वह अन्दर कैसे आये ? और थाली दूसरे को देना नहीं चाहता था, क्योंकि उसे डर रहता था कि कहीं नजर न लग जाय। इसलिए आटा ढंकने का कपड़ा लाता, उससे अपनी आंखें ढक लेता और थाली रखकर चला जाता। मेरी तरफ देखता ही नहीं।

: २१ :

## मेरी ननद और उनके बच्चे

मेरे तीन ननदें थीं, जिनमें छोटी जाती रही। बाकी की दो ननदों में से एक केशरबाई और दूसरी गुलाबबाई थीं। गुलाबबाई का विवाह लोसल में श्री डेडराजजी खेतान से हुआ था। उनकी गोद खाली थी, पर उन्होंने दूसरों के बच्चों को पाला। केशरबाई की शादी करीब १२ वर्ष की उम्र में फतेहपुरवाले जोरावरमलजी पोद्दार के साथ हुई। वह लम्बे, सुडौल, सुन्दर और भले स्वभाव के थे। अपनी विधवा चाची की गोद गये थे। फतेहपुर में ही चाची का पीहर था। चाची का नाम भूरीबाई था। भूरीबाई के पीहरवाले भी धनी थे और भूरीबाई के पास भी धन था। वे शक्की और तेज स्वभाव की थीं। उन्हें सदा यही शक रहता कि गोद का लड़का कहीं उनके असर के बाहर न हो जाय। इसलिए वे जोरावरमलजी को किसीसे ज्यादा हिलने-मिलने या बात नहीं करने देतीं। वे किसीके साथ प्रेम से रहें, यह उन्हें न सुहाता। विवाह के बाद लड़का अपनी पत्नी के कहे में न हो जाय, इसलिए वह पहले ही से अपनी बहू की बुराई करने लगीं। जोरावरमलजी को केशरबाई से बात भी न करने देतीं। कहतीं, "यह तो गांवड़े की है। इसमें कुछ भी अक्ल नहीं है, मूर्ख है।" केशरबाई से बहुत काम करवातीं, उन्हें कष्ट भी देतीं। इस तरह चार-पांच वर्ष निकल गये। केशरबाई कुछ भोली थीं। उनका सारा बचपन काशीकावास में ही बीता था।

जमनालालजी की अपने कुटुम्बियों को हमेशा सुखी बनाने की इच्छा रहती। केशरबाई के कष्ट की वजह से उनके माता-पिता को भी क्लेश बना रहता। उसको हलका कराने के लिए वे हमेशा ही प्रयत्न किया करते।

केशरबाई पर होनेवाले अन्याय से घर के सारे लोग हैरान थे। इसपर

भी भूरीवाई ने जोरावरमलजी का दूसरा व्याह करने का निश्चय कर लिया। जव यह वात मालूम हुई तो जमनालालजी ने सीकर के रावराजा-जी को तार देकर विवाह को रुकवा दिया और जोरावरमलजी का केशर-वाई से मेल-मिलाप कराने के लिए देस गये। सीकर रहकर उन्होंने अनेक प्रयत्न किये, लेकिन कोई सफलता न मिली। क्योंकि भूरीवाई ने उनकी वात जोरावरमलजी से होने ही न दी। हताश होकर जमनालालजी सीकर से कुछ पंचों को लेकर फतेहपुर गये। दो महीने तक सव तरह से कोशिश की, मिन्नतें कीं, पर भूरीवाई टस-से-मस न हुई। जोरावलमलजी का घर से वाहर निकलना कतई वन्द कर दिया गया। यह वहाना वताती रहीं कि जोरावर 'मधुरा' (विपम ज्वर) से वीमार है और यह डर वताकर कि कहीं किसीकी 'छोत' न पड़ जाय, किसीको घर में भी नहीं आने देतीं।

राजवाले गांव के लोग, यहांतक कि जोरावरमलजी के जन्म के माता-पिता, वड़े सज्जन थे और जमनालालजी के पक्ष में थे, लेकिन थे लाचार। करते भी क्या ? एक तो भूरीवाई तेज स्वभाव की थीं और फिर रहीं विधवा ! वे वुरी-वुरी गालियां देती रहतीं। सभी चाहते थे कि समझा-वुझाकर रास्ता निकल आवे तो अच्छा। जव कोई भी प्रयत्न सफल होता दिखाई न दिया तो राजवालों ने एक युक्ति रची। भूरीवाई के पास पीहर की लुगाई आती-जाती थीं। एक रात को लाठी लिये पचास राजपूतों को लेकर जमनालालजी गये, साथ में हमारी नौकरानी को भी लेते गये। उसने दरवाजे के पास जाकर 'भूरीवाई-भूरीवाई' करके आवाज लगाई। भूरीवाई ने यह समझकर कि उनके पीहर से कोई ब्राह्मणी आई है, जोरावरमलजी को दरवाजा खोलने को कहा। जोरावरमलजी ने दर-वाजा खोलकर ज्योंही एक पैर आगे को रखा कि जमनालालजी ने उनका हाथ पकड़कर वाहर खींच लिया और राजपूत उन्हें घेरकर अपने डेरे पर ले जाने लगे। कुछ गड़वड़ी की आहट सुनकर भूरीवाई वाहर आईं और जव उन्होंने देखा कि जोरावर को ले जा रहे हैं तव वड़े जोरों से चिल्लाने लगीं, "वेटा तू कठ जावे है ?" और पीछे हो लीं। जोरावरमल अपनी मां को ढाढस वंधाने के लिए वोले, "मां, तू आगे मत ना आव। म्हारे सागे म्हारो सालो है।" जोरावरमलजी वड़े संकोची और शर्मीले थे, पर भूरी-

बाई कैसे मानतीं ? वह रोती-चिल्लातीं और बीच-बीच में गालियां देती पीछे-पीछे आने लगीं। गालियों से उत्तेजित होकर कुछ राजपूतों ने जमनालालजी से कहा कि इसका सिर फोड़ दें। पर जमनालालजी ने बीच में पड़कर स्थिति संम्हाली। ये लोग अपने डेरे—हीरालाल रामगोपाल के नोरे में आ गये। जोरावरमलजी को जमनालालजी ने अपने चौबारे (कमरे) में ही साथ सुलाया। नीचे पहरा था ही। काफी देरतक भूरीबाई चिल्लाती रहीं। फिर वह थाने में गईं, पर वहां भी उनकी सुनवाई नहीं हुई, तो दुबारा आकर वह रोने लगीं। यह देख जमनालालजी को दया आ गई। उन्होंने पूछा कि वे क्या चाहती हैं। भूरीबाई बोलीं, "मुझे मेरे बेटे का मुंह दिखा दो।" यह पूछने पर कि फिर तो चली जाओगी न, उन्होंने कहा कि मुझे एक घंटा उससे बात करने दो। दुबारा पूछने पर कि बाद में तो चली जाओगी न, भूरीबाई बोलीं, "मेरे घर एक घंटा बात करने को जोरावर को भिजवा दो।" तब चार आदमियों को साथ देकर जोरावरमलजी को भूरीबाई के साथ भिजवा दिया और एक घंटा होते ही ले आये।

जमनालालजी दूसरे दिन ही सीकर और वहां से वर्धा के लिए रवाना हुए। केशरबाई और मैं तो रथ में बैठीं। जोरावरमलजी और जमनालालजी ऊंट पर चढ़े। भूरीबाई कुछ दूर तक पीछे-पीछे आईं और कहने लगीं, "हे जमनालालजी, अब थारी भेण ने राजी राखसुं। थें जोरावर ने और थारी भेण ने म्हारे पास छोड़ जाओ। म्हें थारी गाय हूं।" जमनालालजी ने कहा, "मांजी, एकबार तो म्हानें वर्धा जाण दो। फेरूं थारे कन्हें भेज देस्यां।" हम लोग सीकर आये। वहां मेरे सास और ससुर का आशीर्वाद लेकर वर्धा के लिए चल पड़े।

वर्धा में मैंने केशरबाई को अच्छी तरह से नहलाना-धुलाना, रंगीन छापे की साड़ियां पहनाना और ठीक ढंग से रहना आदि शुरू करवाया। यों तो दोनों में कोई बात थी नहीं, पर सारा अड़ंगा भूरीबाई का था और धीरे-धीरे दोनों प्रेम से और अच्छी तरह से रहने लगे। एक-आध महीने के बाद ही भूरीबाई वर्धा आईं और गांव में अलग रहकर यह कोशिश करने लगीं कि जोरावर-केशर को उनके साथ भेज दिया जाय। लेकिन उनकी बात कौन सुनता ! कुछ दिन बाद जमनालालजी ने ही सोचा कि जोरावर-

मल और केशरबाई को एक बार भेज देना ठीक होगा। उन्होंने जोरावर-मलजी को जाने के लिए कहा। जाते समय जमनालालजी ने जोरावरमलजी से कहा, "तुम्हारी मां को और केशर को ठीक ढंग से रखने की ज़िम्मेदारी तुम्हारे ऊपर है। थोड़े रोज देस रहकर तुम दोनों को लेकर बम्बई चले आना। वहां व्यापार-धन्धा करने का कुछ सोचेंगे।"

कुछ महीने देस में रहकर वे बम्बई आये। पांच-छः साल तक वे वहां रोजगार करते रहे और बीच-बीच में देस आते-जाते रहे। इसी बीच में उनके तीन बच्चे हुए। उनके नाम प्रह्लाद, नर्मदा और श्रीराम रखे गये। बाद में उन सबको वर्धा बुला लिया गया। इन लोगों के वर्धा आने से हमें बड़ी खुशी हुई। मैं शादी के बाद अकेली ही रहती थी। जब मैं अपने ममिया ससुर बिरदीचन्दजी पोद्दार के घर जाती तो उनका घर भरा-भरा लगता। केशरबाई के आ जाने से हमारे घर में मेरे तीन और केशरबाई के तीन, ऐसे छह बच्चे हो गये। घर में चहल-पहल हा गई और घर भरा-भरा भी लगने लगा तथा केशरबाई के रहने से मेरा अकेलापन दूर हो गया। मैं केशरबाई को पढ़ाना-लिखाना और सीना-पिरोना बड़े चाव से सिखाने लगी और गांव की दस-पांच दूसरी लड़कियां भी आने लगीं।

मैं चौके में से ऊपर ही भोजन मंगवा लेती और सब बच्चों को साथ बैठाकर खिलाती। प्रह्लाद सबसे सुन्दर था। उसके चेहरे को देखती तो वह बहुत ही सुहावना लगता। बच्चों की पढ़ाई घर पर ही शुरू हुई। पढ़ने का कमरा अलग से बनाया गया। एक पण्डित तो घर में ही रहते थे। बाहर से भी मास्टर पढ़ाने आते। इस तरह सबका समय आनन्द से बीतने लगा।

एक बार जमनालालजी कहीं बाहर गये हुए थे। इसी बीच जोरावर-मलजी बीमार हो गये। उन्हें विषम ज्वर हो गया। बालारामजी चूड़ीवाले जमनालालजी के ममेरे भाई थे। सबसे बड़े और समझदार थे। उनकी सलाह से वैद्य का इलाज चला। इलाज में बड़ी सावधानी बरती गई, फिर भी जोरावरमलजी की तबीयत दिनो-दिन गिरती ही गई। हम सब लोग चिन्तित तो थे ही, लेकिन अब तो घबराहट हो गई। जमनालालजी को भी सारे समाचार दिये गए और जल्द आने को लिखा। वह आये, लेकिन तब-

तक तो तबीयत और भी ज्यादा बिगड़ चुकी थी। बचने की उम्मीद जाती रही। अन्त समय निकट आ गया। जमनालालजी जोरावरमलजी के पास बैठे हुए थे तब उन्होंने केशरबाई को दुःखभरी निगाह से देखा और बच्चों की तरफ से भी चिन्तित हैं, ऐसा उनके भावों से व्यक्त हुआ। जमनालालजी ने जोरावरमलजी से कहा कि तुम्हें हिम्मत रखनी चाहिए और केशर और बच्चों के बारे में विश्वास रक्खो। तुम्हारे और अपने बच्चों को मैं एक-सा रक्खूंगा।

जोरावरमलजी को विश्वास तो था ही, फिर भी जमनालालजी के इस तरह से कहने से उन्हें बहुत तसल्ली हुई दिखाई दी। मैंने केशरबाई को पास बुलाकर जोरावरमलजी के पांव का अगूठा धोकर चरणामृत पिलाया। जमनालालजी के बड़े भाई माधवजी—राधाकृष्ण के पिताजी—पांच वर्ष पहले ही २७ वर्ष की जवानी में इसी बीमारी से वर्धा में चल बसे थे। वह घाव अभी ताजा ही था कि जोरावरमलजी भी चले गये। केशरबाई मूर्च्छित होकर गिर पड़ीं। हम लोगों पर तो दुःख का पहाड़ ही टूट पड़ा। जमनालालजी को भी बहुत ही आघात पहुंचा। एक तरफ माता-पिता के दुःख का पूरा कारण था, दूसरी तरफ विधवा भाभी थीं। अब विधवा बहन का दुःख भी सामने आ गया। लेकिन किया भी तो क्या जा सकता था ? मेरे लिए तो यह एक-पर-एक चोट थी। मैं तो कुछ समझ ही न सकी और सुन्न-सी रह गई। कुछ ही दिन पहले हम सब लोग कितने आनन्द में रहते थे। एकदम ऐसा क्या हो गया कि जिससे सन्नाटा छा गया। सारा परिवार दुःख से विह्वल हो गया।

जमनालालजी ने अपने आश्वासन को निभाने का ध्यान जीवन के अन्ततक रखा। जमनालालजी अपने बच्चों से भी अधिक बहन के बच्चों का खयाल इसलिए भी रखते कि खुद के बच्चों की तो देखभाल नौकर-चाकर भी कर लेते थे। मुझसे तो जमनालालजी बार-बार कहते थे कि केशर दुःखी है, उसका और उसके बच्चों का अधिक खयाल अपनेको रखना चाहिए। मुझको इस बात का भी ध्यान बना रहता कि उन्होंने यह आश्वासन जोरावरमलजी को उनके अन्त समय में दिया था। केशरबाई को किसी तरह से बुरा न लगे, इसलिए मैं विशेष-तौर से पहनने-ओढ़ने, खान-पान और

रहन-सहन में सब तरह से सादगी रखती। सभी बच्चों के लिए एक-सी चीज़ आती और वे समान भाव से रहते। यदि कभी ऐसा मौका आ ही जाता तो मैं अपने बच्चों पर ही इसकी कसर निकालती, जिससे कि केशरबाई को किसी प्रकार की कमी महसूस न हो। मेरी मझली लड़की मदालसा को छोड़कर मेरे और बच्चों के मुकाबले में केशरबाई के बच्चे कमजोर थे और नर्मदा कुछ विशेष कमजोर थी। मां का स्वाभाविक रूप से कमजोर बच्चे पर अधिक लाड़-प्यार रहता है और उसके खाने-पीने का अधिक ध्यान और चिन्ता रखती है। इसी वजह से केशरबाई नर्मदा का विशेष खयाल रखतीं और वह अच्छा खावे-पीवेगी तो स्वस्थ होगी, यह सोचकर उसे दूध में मलाई या पौष्टिक खाना देने का उनका प्रयत्न रहता।

मेरे बच्चों को तो शुरू से ही छानकर दूध पीने की आदत होने की वजह से उन्हें न तो मलाई पसन्द आती और न उन्हें इस तरह की बात का कुछ खयाल आता, पर नौकरों को इसमें भेद-भाव लगता और वे चर्चा करते। जमनालालजी के लड़के तो बिना मलाई का दूध पियें और ये सब लोग मलाई खावें, यह खास करके कुछ पुराने नौकरों को पसन्द न आता और वे भी छिपाकर मेरे बच्चों को अच्छी चीज़ खिलाने की कोशिश करते। वे इस बात का भी विशेष ध्यान रखते कि मुझे भी इस बात का पता न लगने पावे। कुछ ऐसे भी नौकर थे, जो इस तरह की बातों को कुछ बढ़ा-चढ़ाकर कहते रहते। इसमें उनका कहीं संकुचित स्वभाव का दोष रहता तो कहीं आपस में एक-दूसरे को भिड़ाने या कटुता फैलाने की इच्छा छिपी रहती। शुरू में तो मेरे मन पर भी इस तरह की बातों का कोई असर न हुआ और मैं नौकर-चाकरों को धमका देती। जमनालालजी के सामने भी कोई शिकायत जाती तो वे केशरबाई के बच्चों का ही पक्ष लेते। लेकिन समय पाकर मेरे मन पर भी कुछ असर होने लगा और कभी-कभी ऐसा लगता कि जमनालालजी से लेकर सभी घर के लोग केशरबाई के ही बच्चों का पक्ष लेते हैं। इस तरह के भाव मेरे मन में जब आते तो मैं उनको हटाने का प्रयत्न करती। मेरे मन में यह डर भी बना रहता कि किसीको मालूम न हो कि इस तरह का भाव भी मेरे मन में आया है। इस वजह से मैं किसीसे कहूं भी क्या। मन में इससे एक संघर्ष शुरू हुआ और उससे मेरी ननद

के साथ मेरा जो स्वाभाविक प्रेम था, उसमें कुछ कमी आई। यह तो मैं भी समझती थी कि केशरबाई पर तो दुःख पड़ा है और मेरे तो सबकुछ है। इसलिए भी उनके या उनके बच्चों के लिए कुछ अधिक किया जाय तो वह सब प्रकार से उचित है। यह सम्भव है कि प्रारम्भ में ही यह सारी बात मुझे विश्वास में लेकर मेरे ऊपर छोड़ दी जाती तो मेरे मन पर किसी प्रकार की बुरी प्रतिक्रिया न होती। जमनालालजी का दिल निर्मल था और हेतु साफ। कई बार वे धर्म-संकट में पड़ जाते और दूसरी तरफ से भी गलती होती तो भी मुझको ही समझाते और उसका मुझपर असर भी होता। लेकिन उन्हें महीनों बाहर जाना पड़ता और धीरे-धीरे उनका बाहर रहना अधिकाधिक होने लगा। थोड़ा-बहुत घर में रहते भी तो अधिकतर समय दूसरे कामों में लगा रहता। घर के कामों के लिए या बच्चों से बात करने के लिए उन्हें फुरसत भी कम मिल पाती थी। कभी थोड़ा समय होता भी तो मुझे यह खयाल होता कि वे थके हैं, उनको घर की बातों में डालकर और कष्ट क्यों दिया जाय। इस प्रकार महीने-के-महीने और कभी-कभी तो साल-के-साल भी बिना इस तरह की बात किये गुजर जाते। यह भी एक विशेष कारण था, जिससे हम लोगों में गलतफहमी पैदा होती और हमारे प्रेम में विशेप अन्तर आता गया। मेरे स्वभाव में अपने-पराए का इतना खयाल नहीं था, फिर भी एक प्रकार की कंजूसी थी। मेरा दिल जमनालालजी की तरह उदार नहीं था और कभी उदारता दिल में आ जाती तो भी वह सदा-सर्वदा उनकी तरह टिकती नहीं थी। गुस्सा भी मुझमें विशेष था और सहन-शक्ति की भी कुछ कमी थी। मेरे स्वभाव में ये सहज दोष थे। और मेरी ननद की भी कुछ व्यक्तिगत कमजोरियां थीं। घर के अन्य लोगों ने और नौकर-चाकरों ने भी, खास करके जमनालालजी की अधिकतर लम्बी गैर-हाजिरी की वजह से, हमारी इन त्रुटियों से गलतफहमी को बढ़ाया और उससे अनुचित लाभ उठाने का प्रयत्न किया।

संस्कार तो हमको पूज्य बापू, विनोबा और जमनालालजी के मिले थे और वे सभी तरह से अच्छे थे, लेकिन स्वभाव के दोष भी उतने ही प्रबल थे। विचारों से बात समझ में आती थी, फिर भी वृत्तियों को उनके अनुकूल करना आसान न था। जब इन लोगों में से किसीका भी सतत सम्पर्क

लम्बे अर्से तक न रहता तो मेरी कमजोरियां मुझे आकर दवा लेतीं। इन्हीं सव कारणों से मेरे अहंकार को चोट लगी। मैं अपने-आपको पूरी तरह सम्भाल न सकी और मुझे भी यह भेद-भाव, कुछ अंश में ही सही, स्पर्श कर गया। फिर भी सबके लिए चीज़ एक-सी ही आती, परन्तु विचारों में जो एक प्रकार की निर्मलता थी, वह न रही। ऐसा विचार भी आता कि सबके लिए चीज़ एक-सी ही वनानी पड़ेगी तो सादी ही क्यों न वना ली जाय। यों तो घर का वातावरण ही ऐसा था कि गहना-गांठा पहनने का चाव किसी वच्चे को न था, पर मेरे मन में यह भी भाव आ जाता कि घर के वच्चों के लिए वनाये हुए गहने तो घर में रह जायंगे, लेकिन केशरवाई के वच्चों का वनाया हुआ वक्त पर घर में थोड़े काम आयगा।

यह वात सही है कि मेरी आदतें कुछ संकुचित थीं, लेकिन फिर भी मेरे मन में कभी यह विचार नहीं आया कि मेरे वच्चे और मैं तो जेवर पहनें और केशरवाई और उनके वच्चे न पहनें। मेरे मन में कुछ अपने-पराये का भाव पैदा हो जाने के वावजूद भी मैं उसे हमेशा वुरा समझती थी और वच्चों पर उसका असर न हो, इसका ध्यान रखती थी। वच्चों पर अच्छे-से-अच्छे संस्कार पड़ें, यह मेरी वरावर इच्छा थी। विचारों के अनुसार तो मुझे यही कवूल था और इसी तरह का मेरा प्रयत्न भी रहता, लेकिन स्वभाव की कमियों की वजह से जितना सुन्दर वातावरण वनाने की इच्छा रखती, वह न वन पाता। कई वार मैं ऐसा भी सोचती कि अपना मन वड़ा कर लूं और पहले की तरह ही भेदभाव न रखकर वरतूं, पर कोई ऐसी वात हो ही जाती, जिससे अपने विचारों के अनुसार चलने में अड़चन आ जाती।

केशरवाई को भी कोई खास लोभ न था और न वे मुझे दुखी वनाना चाहती थीं। नौकर-चाकरों की वजह से इस तरह का कुछ दूषित वातावरण वन गया तो वे जमनालालजी से कहतीं, "भाईजी, मुझे अलग रहने दीजिये। मैं अपना १०० रुपये महीने में खर्च चला लूंगी, पर मुझे नौकरों के झंझट से छुड़ाइये। भाभी को भी कष्ट रहता है, यह अच्छा नहीं।" पर जमनालालजी को वहन और उनके वच्चों के अलग रहने की कल्पना भी असह्य थी। उनका हमेशा यही प्रयत्न रहता कि हम दोनों ननद-भौजाई प्रेम से मिल-जुलकर रहें। वे यह भी नहीं चाहते थे कि मैं दुखी होऊं। सभी

अपनी-अपनी तरफ से दूसरों के सुख और भावनाओं का खयाल रखते, लेकिन फिर भी व्यवहार में कुछ ऐसी स्थिति पैदा हो गई थी, जिससे सभीको कुछ-न-कुछ असंतोष ही रहता। हमारी आपस की गलतफहमी सावरमती-आश्रम में अधिकतर लम्बे अर्से तक साथ रहने से बढ़ी और जब वर्धा आकर बजाजवाड़ी में रहने लगे तब वह और भी ज्यादा हो गई। बीस-पच्चीस साल तक हम लोग इकट्ठे रहे। अब बच्चे भी बड़े हो चुके थे। जमनालालजी का भी जेल अथवा अन्य कामों की वजह से घर में कम ही रहना होने लगा। यह भी एक बड़ा कारण था, जिससे हम लोगों की सहन-शक्ति कुछ कम हुई।

जमनालालजी का मन बड़ा था। वह हमेशा यह चाहते कि मेरे बच्चों से भी मेरी बहन के बच्चों का सभी अधिक खयाल रखें और एकरस होकर रहें। इसमें उनकी एक तरह से अति ही थी, इसीलिए इसका सारा बोझ उन्हींपर पड़ा। मेरी इच्छा यह रहती कि उनके कहने पर सबकुछ अर्पण कर दूं, लेकिन प्रारम्भ में पैदा हुई छोटी-छोटी बातें, स्वभाव-सी बन गईं और हम सबको उन्होंने विवश कर दिया।

मेरे ससुर कनीरामजी कहते, "केसर, तू जमन की बात मत सुन, दुःख पावेगी।" बात यह थी कि कुछ तो व्यवहार की दृष्टि से वे यह मानते थे कि केशरबाई अपने भाई पर भरोसा करने की जगह मुझपर भरोसा करके अपना बर्ताव करे तो उसके हित में होगा, क्योंकि घर के काम-काज में आखिर स्त्रियां ही जो कुछ करें वह होता है। दूसरी बात मेरे दिमाग में यह भी थी कि उन्होंने अपने भतीजे राधाकृष्ण को आश्रम में भर्ती करा रखा था। राधाकृष्ण कहता था कि मुझे विवाह नहीं करना है और उसके विवाह-सम्बन्ध की जमनालालजी कोशिश भी कैसे करते। इससे स्वाभाविक ही यह डर हो जाता कि कहीं जमनालालजी प्रह्लाद और कमल को भी कुंवारा ही न रख दें। प्रह्लाद बड़ा था। जब वह देस में गया तो वहांपर उसकी सगाई जमनालालजी से बिना पूछे ही कर दी। वह सगाई जमनालालजी ने छुड़वा दी। एक तो लड़की पढ़ी-लिखी न थी और वे लोग पुराने विचारों के थे; दूसरे, लड़की कुछ बड़ी थी और प्रह्लाद उस उमय बच्चा ही था। जब प्रह्लाद और कमल सगाई के लायक हुए तो जितनी भी सगाइयां आईं पहले प्रह्लाद

के लिए चर्चा की गई। उसका सम्बन्ध श्री सीतारामजी सेक्सरिया की लड़की पन्ना के साथ किया गया। फिर नर्मदा और मदालसा के सम्बन्ध की बात थी। मदालसा तो फक्कड़ थी और विवाह करेगी भी कि नहीं, इसका भरोसा तक न था; फिर भी जितने सम्बन्ध आये, जमनालालजी ने पहले नर्मदा को बताये। नर्मदा के लायक सम्बन्ध ठीक हो गया, उसके बाद ही मदालसा का सम्बन्ध निश्चित करने में सहूलियत हुई।

इस बीच बजाजवाड़ी में ही केशरबाई और उनके बच्चों के लिए एक मकान बनवा दिया, जिससे वे अपने शादी-शुदा बच्चों के साथ स्वतन्त्र-रूप से रह सकें और बजाजवाड़ी में ही होने की वजह से हम सबके नजदीक भी थे। कुछ वर्षों तक तो केशरबाई उसमें रहीं। बाद में बच्चों के काम की वजह से बम्बई और कलकत्ते रहना पड़ा। इसलिए केशरबाई ने मकान दे देने के लिए इच्छा बताई और वह मकान मेहमानों के लिए ले लिया गया।

जब मैं अपने पिछले जीवन की इन सारी बातों को मन में दुहराती हूं तो ऐसा प्रतीत होता है कि वे कितनी क्षुद्र बातें होती थीं, जिनकी बदौलत आपस में गलतफहमी पैदा होती थी और वे क्लेश का कारण बन जाती थीं। थोड़ी समझदारी और विवेक के साथ छोटी-मोटी बातों को दुर्लक्ष्य करके कुछ सहन कर लिया जाय तो आपस का प्रेम, सद्भाव और आदर उससे बढ़ता है और उसमें एक प्रकार का अपूर्व समाधान और सुख मिलता है।

: २२ :

## साबरमती-आश्रम में

नागपुर के झण्डा-सत्याग्रह के बाद हम लोग साबरमती-आश्रम में रहने के लिये गए। जमनालालजी ने सोचा कि आश्रम में रहने से बालकों को विकास के लिए अच्छा शिक्षामय वातावरण मिलेगा, हाथ से काम करने का अभ्यास होगा और मैं भी कुछ घर-गृहस्थी के काम सीख सकूंगी।

पीहर में तो करती ही क्या, छोटी थी और वर्धा में सारे काम नौकर ही करते थे। इस तरह मेरे जीवन में व्यवस्था आना रह गया था। जमना-लालजी भी मेरी आदतों और कमजोरियों को जानते थे और इस कारण कुछ परेशान भी थे। मेरी ननद केशरबाई तो हमेशा ही विनोद में कहा करतीं—"राम मार्यो विधाता भूलगो तनै। मौट्यारा की जगां लुगाई वणा दी," (विधाता ही चूक गया, जिसने तुझे पुरुष की जगह स्त्री बना दिया)। इसीलिए जमनालालजी ने साबरमती जाने का विचार आने पर बापूजी से कह दिया था कि आश्रम के नियमों के अनुसार जानकीदेवी का निभाव कठिन होगा। यही कारण था कि सारी बातों का विचार करके बापू ने आश्रम की हद के बाहर, लाल बंगले के पास एक मकान दिया और कहा कि अलग मकान में रहने से जानकीदेवी सारे नियमों की पाबन्दी से बच सकेगी और निकट सम्पर्क के कारण वातावरण का लाभ मिलेगा और धीरे-धीरे नियमों के पालन की ओर बढ़ेगी।

हमने सुना था कि आश्रम में तो सांप-बिच्छू आदि किसी भी प्राणी को मारना मना है। वहां कुत्ते भी बहुत थे। हर क्षण कुत्तों से परेशानी रहती थी। मेरी परेशानी तो और भी अधिक थी। वर्धा में हम ऊपर बंगले में रहते थे, नीचे चौक में पहरा रहता था। दरवाजे आदि बन्द रखने की

भी हमारी आदत नहीं थी। आश्रम में हम कोठार से सामान लाते और इधर-उधर रख देते। कुत्ते आते और सामान ले जाते। इस तरह कुत्ते हिल गये। एक दिन हमारा एकादशी का व्रत था। शहर आश्रम से चार मील दूर था। नौकर फल वगैरा लेने शहर गया। शाम हो रही थी। मैंने और गुलाबबाई ने सोचा कि कुएं से पानी ले आवें। अंधेरा होने जा रहा था। आश्रम की दौड़धूप में भूख जोर से लगती थी। बरामदे में सब तैयारी करके रखी कि नौकर फल लेकर आये तो फलाहार करें। इतने में रामकृष्ण ने पानी में चप्पल डाल दी। वह उस समय तीन-चार वर्ष का था। अब अन्धेरे में पानी लेने कौन जाय? सिर पर हाथ धरकर पानी की चिन्ता करने लगे। इतने में कुत्ता आया और सामने रखा दूध लप-लप करके पीने लगा। अब दूध कहां मिलेगा, यह चिन्ता कर ही रहे थे कि दूसरा कुत्ता सूखे अंजीर की माला लेकर भाग गया और तीसरा कुत्ता आया और पपीता ले भागा। एक तो एकादशी के फलाहार की गड़बड़ी, दूसरे संन्ध्या की प्रार्थना का समय हो रहा था। अजीब परेशानी हो गई!

इसी तरह रात को बरामदे में हम सब और पांचों बच्चे जमीन पर ही सोते थे। सबके लिए खटिया का मिलना कठिन था। सांप-बिच्छू का डर तो बना ही रहता था। सुबह की प्रार्थना में जाते समय हम बच्चों को कपड़े ओढ़ाकर जाते। जब प्रार्थना से लौटकर आते तो उनके पास रोगी खुजली वाले कुत्ते सोये हुए नज़र आते देखकर बड़ी सूग चढ़ती।

रसोईघर को बन्द करके रखने की भी हमारी आदत नहीं थी। मक्खन निकालकर तपेली में रखकर कोठार में दूसरा सामान लेने जाती कि कुत्ते आकर मक्खन ले जाते। मक्खन की तपेली देखने जाती कि गुड़ का डला दूसरा कुत्ता ले भागता। गुलाबबाई थीं तो बड़ी होशियार पर आश्रम के नवीन जीवन में उनकी अक्ल और शरीर स्थूल होने से घबरा-सी जातीं। एक दिन आश्रम की बेलाबहन दोपहर का खाना-पीना निपटने पर हमारे यहां आईं। आते ही उन्होंने कहा, "अबतक तुम लोगों का खाना ही बाकी है। चलो, मैं रोटी बना देती हूं।" इसपर मैं राजी हो गई। मैं बेसन पीस-कर लाई, तब जाकर कढ़ी बनी। बेलाबहन रोटी बनाकर जाने लगीं कि इतने में एक कुत्ता लपककर, जितनी उसके मुंह में आईं उतनी रोटियां खींच-

कर भाग गया। हम सब पहले दिन के भूखे थे, बची रोटियां खाकर भूख बुझाई। वेलाबहन ने ये सारी बातें किशोरलालभाई से कहीं। उन्होंने अपने गुरु नाथजी (केदारनाथजी) से कहा कि आप जाकर देखिये। जमनालालजी स्वयं तो नौकर को लेकर घूम रहे हैं और स्त्री-बच्चों को बिना रसोइया और नौकर के छोड़ गये हैं। मैं समझती हूं कि जमनालालजी जान-बूझकर ऐसा करते थे, क्योंकि वह कहा करते थे कि स्त्रियों को अपने घर की रसोई बनानी तो आनी ही चाहिए। मुझे रसोई बनानी आ जाय, इसी दृष्टि से वह रसोइये को अपने साथ ले जाते थे।

नाथजी ने आकर देखा कि दो कुत्ते एक कमरे में और दो दूसरे में और बाकी बरामदे में हाजिर हैं। उन्होंने छोटे-छोटे पत्थरों का ढेर इकट्ठा किया और कुत्तों पर फेंकना शुरू किया। वे पत्थर इस प्रकार फेंकते थे कि कुत्तों को तो चोट न आती, पर वे डर जाते। कुत्ते सचमुच इतने डर गये कि फिर आना ही भूल गये और हम भी यह सबक सीख गये। बच्चों को भी यह नया शस्त्र हाथ लग गया। बाहर से कठोरता और भीतर से नम्रता का यह गुण हमने प्रत्यक्ष देखा।

आश्रम में समय के अनुसार बार-बार घंटियां होती थीं, लेकिन हमें समय का कोई भान न रहता था, इसलिए घंटी बजते ही दौड़धूप मच जाती और हम बिखरे बालों, अव्यवस्थित कपड़ों में ही जैसे-तैसे पहुंच जाते। हमारी यह दशा देखकर सब लोगों को दया भी आती और हँसी भी। नदी पर स्नान के लिए जाते तो बच्चों को पहले भेज देते। कमला रोती-रोती कपड़े गिराती जाती। दूसरे लोग कपड़े उठाते जाते। नदी पर हम कपड़े धोते रहते और उधर घंटी बज जाती।

एक रोज कमलनयन काका कालेलकरजी के वर्ग में जा रहा था कि रास्ते में से ही लौट आया। बोला कि रास्ते में सांप है। मैंने कहा कि सांप तो चला गया होगा। यह सुनकर कमलनयन तो वर्ग में गया; लेकिन उस रास्ते से जाने की मेरी हिम्मत न हुई। दूसरे रास्ते से ही मैं वर्ग में गई। मैं तो डरती थी, फिर भी चाहती थी कि बच्चे निर्भय बनें!

कुछ दिनों बाद आश्रम में अलग-अलग रसोड़ों को बंद करके एक सार्वजनिक रसोड़ा शुरू किया गया। उसमें गाय के ही घी-दूध के उपयोग का

नियम था। सबकी राय से यह नियम बना था। जमनालालजी ने मुझसे कहा कि तुम वर्धा चली जाओ, क्योंकि एक तो रसोड़ा एक हो गया, दूसरे संपत्तिवाले के संग में रहने में अड़चन है। तब मैंने कहा कि संपत्ति की बात तो आप जानें, मुझे तो रसोड़े में बना-बनाया खाना मिलेगा। मेरी तो खाना बनाने की आफत ही मिटी। जब हम लोग रसोड़े में खाने के लिए जाने लगते, तब पहली घंटी पर न पहुंचने से दूसरी घंटी तक बाहर खड़े रहना पड़ता था।

मैं भोजन बहुत धीरे-धीरे किया करती हूं। दूसरी बहनें तो भोजन करके अनाज आदि साफ करने बैठ जातीं और फिर अपने-अपने यहां बाल-बच्चों के लिए दूध का समय होने पर दूध के लिए भी आ जातीं। पर मैं तो भोजन ही करती रहती। इससे मेरा अनाज आदि साफ करने का समय भी भोजन में ही चला जाता।

एक दिन मैं भोजन के बाद दूध के लिए रसोड़े में खड़ी थी। दूसरी बहनों ने कहा कि आगे होकर ले लो। ऐसे खड़े रहने से तुमको कौन दूध देगा ? धान-सफाई का समय चला गया, पर वर्ग में तो जाना ही चाहिए, इसलिए दूध लेकर जल्दी निकलना आवश्यक था। दूध की तपेली को थाली में रखकर चल रही थी, जिससे तपेली डगमग हिल रही थी। दूध के लिए मुझे लोटा लाना चाहिए था। मैं थाली को दोनों हाथों से पकड़कर चल रही थी कि सामने से गोशाला की गायों का झुंड आ गया। मैं डर गई और खेत के कांटों की बाढ़ के पास जाकर खड़ी हो गई। पीछे से एक गाय आई और उसने मेरे दोनों पैरों के बीच सींग डाल दिया। थाली को पकड़े मैं कांप रही थी और दूध गिर न जाय, इसकी चिन्ता भी थी। मैं तो अब गिरी, अब गिरी हो रही थी। मुझे इतनी भी सुध नहीं रही कि कम-से-कम थाली नीचे पटककर एक हाथ तो खुला कर लूं। इतने में उधर से ग्वाला आ गया और उसको देखकर गाय ने आहिस्ते से सींग निकाल लिये। तब कहीं जान-में-जान आई।

उस साल खूब वर्षा हुई थी। साबरमती नदी में बाढ़ आने की सम्भावना थी। सरदार पटेल बाढ़ के समाचार लेकर आश्रम में आये और बोले कि साबरमती-आश्रम खाली करने की सूचना मिली है। बापू ने प्रार्थना में

सबसे यह कह दिया, "कोईने जरा पण भय लगातो होय तो ते अमदाबाद शहेर मां के बीजे गमे त्यां जई शके छे, शरमाववानी जरूर नथी। अने जेने अहिआं रेहवूं होय ते अहिआं रहे। हूं तो अहिआज रहेवानो छूं। ने ज्यारे पूर आवशे त्यारे छात्रालयनी छत पर वेसी रघुपति राघव राजा रामनी धुन लगावशुं।" (किसीको भी डर लगता हो तो वह अहमदावाद शहर में या दूसरी किसी जगह जा सकता है। इसमें शरमाने की ज़रूरत नहीं। जिसे यहां रहना हो वह यहां रह सकता है। मैं तो यहीं रहूंगा। और जब बाढ़ आयगी तब छात्रालय की छतपर बैठकर 'रघुपति राघव राजाराम' की धुन गाता रहूंगा।) घबराहट तो सबको थी ही, परन्तु बापूजी को छोड़कर जाने को कौन तैयार होता ! मुझसे भी बापूजी ने कहा कि तुम वर्धा जा सकती हो। लेकिन मैं वहीं रही।

नदी में तो बाढ़ मामूली ही थी, पर पानी कई रोज तक बरसता रहा। सारे आंगन में पानी-ही-पानी हो गया। ऊपर से भी पानी चूता था। बाहर निकलना भी मुश्किल था। सारे कपड़े भीग गए, चीज़ें भीग गईं। लक्ष्मण रसोइया रसोई बनाता था। वर्षा के पानी से ही रसोई बनाई जाती और वही पी लिया जाता। बापूजी ने कहला भेजा कि हम लोग आश्रम में ही सोवें, पर मेरी तो हिम्मत ही न हुई। आश्रम में तो सब चार बजे तड़के उठनेवाले थे, नियम से रहते थे। मैं ऐसा कहां कर सकती थी ! किशोर-लालभाई ने किसीको हमारे मकान के पास सुलाने को कहा, ताकि हम वर्षा, बिजली, आंधी में डरें नहीं और चोरी का भी डर न रहे। पर मैंने कह दिया कि चौक में मैं सफेद चादर ओढ़कर सो जाती हूं, सो देखनेवाला यही समझेगा कि कोई आदमी सोया है। इतने पर भी कोई कुछ ले जायगा तो बरतन-कपड़े ही तो हैं।

: २३ :

# आश्रम के कुछ और अनुभव

जब मैं साबरमती रहने गई, तब वहां दूसरों को पढ़ते और आश्रम का वातावरण देखकर पढ़ने का मन होने लगा। जहां गीता का वर्ग चलता वहां गीता ले जाती। सितार के वर्ग में सितार ले जाती। बापूजी जब बहनों का वर्ग लेते तब वहां जाती। बापूजी रामायण आदि धर्म-पुस्तकों में से शुद्ध लिखकर लाने के लिए कहते। मैं बड़े चाव से शुद्ध और सुन्दर लिखकर बताने का प्रयत्न करती। कापियां देखकर बापूजी नम्बर देते थे। वे कापियां अब भी मेरे पास हैं। लड़कियों के साथ साबरमती नदी में तैरना सीखने की भी कोशिश करती। मैं सीखने के हर स्थान पर पहुंचती। आश्रम की बहनें मुझपर सदा हँसती रहतीं और कहती रहतीं कि जिस वर्ग में देखो जानकीबहन हाजिर रहती हैं। पर उन बहनों को क्या पता कि मैं जहां-की-तहां ही हूं। कृष्णदासभाई गांधी ने सितार की गतें सिखाईं, हारमोनियम सिखाने का भी प्रयत्न किया, संगीत सीखने की भी कोशिश की, लेकिन मेरा हाल तो यह था कि 'आगे पाठ और पीछे सपाट।' नया पाठ लेती रहती और पिछला साफ़। गीता की पढ़ाई का भी यही हाल हुआ। बहुत बरसों के बाद जब विनोबाजी की गीताई मिली तब गीता का कुछ-कुछ अर्थ मेरी समझ में आने लगा।

बड़ाई के लिए या उत्साह में मैं बापूजी से कहती कि मुझे भी कुछ काम दो। बापूजी ने कहा कि यहां काम तो बहुत है। जाओ, गोशाला में सफाई करो। मैंने दूसरे रोज से झाड़ू देनी शुरू की, पर इसके पहले मैंने झाड़ू छुई कब थी ! इसलिए मुझे देखकर लड़कियां हँसतीं और कहतीं, "जाओ, जानकीब्हेन, तमे तो काम वधारो छो।" (जानकीबेन तुम तो काम बढ़ाती हो) इसी प्रकार रसोईघर में भी लड़कियां हँसती थीं; कहतीं,

"रेवा दो, तमे रोटली वाली नाखो छो। अमे करी लेसूं।" (रहने दो तुम तो रोटी जला डालती हो। हम कर लेंगीं।)

आश्रम में पाखानां-सफाई का काम आश्रमवासी ही करते थे। बापू ने जीवन की साधना की शुरुआत भंगी के काम से ही मानी है। जिसको इस काम से ग्लानि हो, भय हो, उसका आश्रम में रहना असम्भव था। सिर्फ मेहमानों को छूट थी।

हम लोग भी पाखाने में ही शौच जाते थे। मैंने देखा कि वहां तो ब्राह्मण-पण्डित सब बिना हिचक के पाखाने की सफाई करते हैं। मैं भी एक दिन हिम्मत करके गई। मन में उत्साह जो था! नाक पर साड़ी लपेट ली और चली गई। मैले की बालटियां बांस में डालकर दोनों ओर से दो आदमी पकड़कर खाद के गढ़े तक ले जा रहे थे। मैंने भी बांस का एक छोर पकड़ा और डरते-डरते मुंह फेरकर उसे गढ़े तक पहुंचा दिया। मैंने मैला उठाने और पाखाना साफ करने का काम कर तो दिया, पर बालटी पहुंचाने के बाद लौटकर सिर से पैर तक रगड़-रगड़कर स्नान किया और गोबर लगाकर हाथ-पैरों की शुद्धि की। पाखाना-सफाई का यह मेरा पहला ही मौका था।

मारवाड़ी समाज में सुहागिनें लाख की चूड़ियां पहनती हैं। पर जब मैंने जेवर का त्याग कर दिया तब लाख की चूड़ियां भी छोड़ दीं, क्योंकि उनपर सोने की पतरी होती थी और लाख में हिंसा होती है। कांच की चूड़ियां पहनने लगी। पर कांच की चूड़ियां देशी होने से बार-बार बढ़ (चटख) जाती थीं और अहमदाबाद वहां से चार मील की दूरी पर था। जहां चूड़ियां मिलतीं, वहां जाने की परेशानी से बचने के लिए मैं चूड़ियों की भी परवा कम करती थी। आ जातीं तो पहन लेती, वरना योंही चलता रहता। एक दिन मैं बिना चूड़ियों के, बिना बिंदी के, सफेद साड़ी पहने दरवाजे पर बैठी थी। मुझे इस प्रकार बैठी देखकर अनुसूया साराभाई ने डरते-डरते मुझसे पूछा—"जमनालालजी कहां हैं?"

मैंने कहा—"वर्धा गये हैं।"

वह बोलीं—"जानकीबहन, मैं तो घबरा गई थी तुम्हारे इस वेश को देखकर।"

"कोई चूड़ियों में सुहाग थोड़े रहता है !" मैंने कहा।

बापूजी की बातों और प्रभाव से गहनों का असर कम तो हो ही चला था, पर बिंदी और चूड़ियों के प्रति आग्रह तो पूज्य बा का भी था। और कोई गहना चाहे न हो, पर बिंदी और चूड़ियां तो सुहाग के चिह्न माने जाते हैं। मेरे बरताव को देखकर बा यह कहा करतीं—"जानकीबहन तो बापू को और भी बढ़ावा देती हैं। वह एक दिन शायद यह कह बैठेंगे—'देखो जानकीबहन को, चूड़ियां भी छोड़ दीं।'"

एक बार एक हरिजन ने बापू से पूछा कि क्या मेरी लड़की आश्रम में रख लेंगे और उसका पालन-पोषण करेंगे ? बापू कैसे इन्कार कर सकते थे। उन्होंने "हां" कहा और लड़की आश्रम में आ गई। अब बापू ने बा से कहा—"हरिलाल की लड़की मनु की तरह ही इसे सम्हालो।" बापू के सामने तो वह क्या कहतीं, पर एकदम सहम गईं। बा ने हम बहनों के बीच भोलेपन से कहा—"बापूजी कहते हैं कि लक्ष्मी को मनु की तरह रखो। उसको नहलायंगे, पिलायंगे, जूंए निकालेंगे पर रोटली रसोड़ा में कैसे होगा ?" लेकिन आगे चलकर तो बा के लिए भी बापू की सब आज्ञाएं सहज होती गईं।

पहले-पहल मुझे शायद अहमदाबाद कांग्रेस में बा के दर्शन हुए। फिर जब हम लोग साबरमती-आश्रम में रहने गये तब बा के सहवास में रहने का खूब मौका मिला।

बा सरलता, व्यवस्था, सफाई और प्रेम की तो मूर्ति ही थीं। वे बोलती कम थीं और जब बोलतीं तब नपी-तुली और काम की ही बात बोलतीं। कभी भाषण का भी काम पड़ा तो दो शब्दों में प्रेम-भरे और हृदयस्पर्शी शब्द बोल देतीं। जब-जब मुझे 'बा' का स्मरण आता है, तब-तब अनेकों छोटी-बड़ी घटनाएं आंखों के सामने नाचने लगती हैं।

साबरमती-आश्रम की बात है। बापूजी आश्रमवासियों को हर रोज कुछ-न-कुछ सुनाया करते थे। एक दिन उन्होंने कहा—"मनुष्य को अपरिग्रह रखना जरूरी है। जितना सामान आवश्यक हो उतना ही रखना चाहिए। ज्यादा रखने से सम्भालने की जबाबदारी बढ़ती है। उदाहरण के लिए मैं मर जाऊं, और यह मेरा ऐनक है, तो 'बा' को चाहिए कि दफ्तर

में जमा करा दे, जिसके उपयोग का होगा उसके उपयोग में आ सकता है।" प्रार्थना के बाद आश्रम की कुछ बहनें जब बा के पास बैठीं, तब बा ने कहा—"आज बापूजी क्या बोले, मेरी समझ में नहीं आया कि धणी (पति) की वस्तु की धणियाणी (पत्नी) मालकिन नहीं हो सकती।" उनकी इस सरलता पर बहनों को हँसी आई, मैं भी उस समय वहां मौजूद थी। बाद में उन्हें बतलाया गया कि बापूजी ने यह कहा था कि अपनी जरूरत की चीज़ ही अपने पास रखनी चाहिए। ज्यादा रखने से जबाबदारी बढ़ती है। और उन्होंने अपने चश्मे का उदाहरण दिया था।

जब बापू आगाखान महल में कैद थे तब उनके उपवास के समय हम लोग मिलने जाते थे। तो एक रोज बा बोलीं कि देखो बापूजी रोज उपवास करके बैठ जाते हैं, अब क्या होगा, सबको चिंता है ! और बापूजी के पास हम सबको दर्शन कराने ले गईं तथा बापूजी से बोलीं "तमें तो जनम-भर जेल मां रहशो अने उपवास पण करशो पण लोकों ने जेल में घाल्या, एनूं शूं थशे ? तमारो स्वराज तो कौण जाण क्यारे मलशे। हजारों लोको तमारे माटे जेल मां गया, एनी बैरि अने बच्चाओ नो शूं थशे ?" यह कितना बड़ा उद्‌गार है बा के हृदय का कि बापू जनम-भर जेल में रह सकते हैं, पर जो हजारों लोग जेल में जाते हैं, उनके स्त्री-बच्चों, परिवार के लोगों का क्या हाल होता होगा !

रसोई बनाने में वे बहुत ही कुशल थीं। उनके हाथ की बनी खिचड़ी और कढ़ी बहुत ही स्वादिष्ट होती थीं। जब कोई बा से मिलता तो बा उसे कुछ-न-कुछ खाने को जरूर देतीं। और लेनेवालों को ऐसा लगता कि मेरी मां मुझे प्रसाद दे रही है। पर जेल में बा लाचार थीं। उन्हें इस बात के लिए भी बड़ा भारी संयम करना पड़ता था। वैसे तो आश्रम-जीवन संयम का ही दूसरा नाम था।

एक दिन सेवाग्राम में बापू की खड़ाऊं गुम हो गई तो बा एकदम घबरा गईं कि कैसे यह भूल हो गई। बापूजी का समय हो गया है, अब क्या कहेंगे, खड़ाऊं कहां गईं ! किसीने कहा—"बा, मैं अभी दौड़कर बाज़ार से ले आऊं।" पर बा तो जानती थीं कि लानेवाले तो बहुत हैं, पर पहननेवाला तो वही खड़ाऊं मांगेगा। उनसे नई लाने के लिए कैसे पूछा जाय ? बा

गम्भीर हो गईं। ऐसी छोटी-छोटी बातें बा भीतर-ही-भीतर खूब सहन करतीं। उन्होंने अपना जीवन ही ऐसा बना लिया था कि सब चीज़ नपी-तुली, व्यवस्थित, सधी हुई और समय पर। एक रोज बा ने कहा कि मुझे एक साड़ी की जरूरत है, तो बापूजी ने कहा कि "मेरा सूत कता हुआ पड़ा है, उसकी बनवा लो।" मदालसा ने कहा कि बापूजी सेवाग्राम से वर्धा जाते हैं तो भंडार से ले आयंगे। तो बापूजी ने कहा कि "अपन तो दरिद्रनारायण हैं। जनता के पैसे का ऐसे थोड़े ही उपयोग कर सकते हैं।" फिर बा तो चुप ही रह गईं और धीरे-से बोलीं, "सूत तो मेरे पास भी अपने हाथ का कता पड़ा है।" और वह साड़ी की बात वहां-की-वहां रह गई। एक बार मदालसा ने खादी-भंडार जाकर बा के लिए एक बिस्तरबंद जबरदस्ती सिलवा दिया। वह सिलकर आया और बा ने बापूजी को दिखाया, तो बापूजी बोले, "तुम्हें जरूरत है क्या ? तेरे पास बिस्तरबंद नहीं है ?" बा बोलीं, "जरूरत तो खास नहीं थी, मदालसा ने सिला दिया, मैंने तो ना कहा था।" फिर मदालसा ने बहुत कोशिश की, लेकिन बा ने वह नहीं लिया। बरसों तक वह पड़ा रहा। आखिर, मैं वह काम में ला रही हूं।

ये बातें देखने में छोटी-छोटी लगती हैं, लेकिन महान् पुरुष के पद-चिह्नों पर चलनेवाली बा के लिए ये बहुत बड़ी थीं। उन्होंने इन सबमें अपना पुट मिलाकर छोटी घटनाओं को भी महत्व का बना दिया था।

बापू के क्रांतिकारी और बा के परम्परागत विचारों की तुलना करें तो बा की एक विशेषता हमारे ध्यान में आती है। बा ने अपने जीवन को, विचारों को, संस्कारों को बापू के जीवन तथा विचारों में समर्पित कर दिया था। वे बापू के साथ एकरस हो गई थीं। बापू की जीवन-साधना तथा तपस्या में राष्ट्रमाता कस्तूरबा का बहुत बड़ा स्थान रहा है।

बापू का यह तरीका था कि जिसके घर ठहरें उसके घर की बहनें चाहें तो बापू के लिए खाना ले जाकर दे सकती थीं। तैयार तो कस्तूरबा तथा आश्रम की बहनें ही करती थीं। खाने में बकरी का दूध, फल और खाखरे रहते थे। बापू नपा-तुला खाना खाते थे। संतरों पर अक्सर झगड़ा होता था। बापू कहते थे—तीन संतरे छीलना। पर भोजन तैयार करने की बारी जिसकी होती वे प्रायः तीन बड़े-से-बड़े संतरे और कभी-कभी चौथे

की भी कुछ फांकें ले लेते और छील देते। पर बापू तो सब ताड़ लेते थे।

एक दिन तैयार की हुई थाली बापू तक पहुंचाने के लिए मैंने बा से कहा कि मैं दे आऊं। बा ने मुझे दे दी। छोटी कांसी की थाली उसमें बकरी के दूध का कांसी का गिलास, छीले हुए संतरों का कटोरा और एक चम्मच था। ऊपर लकड़ी की पतली-सी थाली ढंकने के लिए थी। बा ने तो मेरे आग्रह पर दे दी, पर बापू तक पहुंचाने के लिए भी तो सलीका चाहिए। बापू ऊपर विनोबा के कमरे में रहते थे। कमरे तक पहुंची ही थी कि हाथ से ऊपर की ढकी हुई लकड़ी की थाली गिर गई और दो टुकड़े हो गये। मूर्खता से किये हुए नुकसान का बापू पर क्या असर होगा, यह तो सभी जानते थे, पर बा का भय मन में अधिक था। डरते-डरते बापू के पास गई और दोनों टुकड़े दिखाकर बोली, "बापू, यह तो मुझसे टूट गई।" बापू हँसे तो सही पर बोले, "तुमसे तो उम्मीद यही थी। पर बा से क्या कहोगी ?' बापू के खा चुकने के बाद मैं डरते-डरते बर्तन लेकर बा के पास गई और टुकड़े सामने रख दिये। बा देखते ही हक्की-बक्की रह गईं। जिस बात का डर था, वही हुआ। बापू का व्यवस्थित और नियमित जीवन, उनका पुरानी चीज़ों से प्रेम, फिर ग्रामोद्योग की बनी दुर्लभ वस्तु—सबका जैसे एक चित्र बा की आंखों में समा गया। नई लानी हो तो बापू की इजाजत लेना जरूरी। फिर अपने लिए बाज़ार से मोल मंगाना भी उन्हें असह्य था। क्षण-भर में मेरा अभिमान चूर हो गया। मैं बापू की सेवा के लायक साबित नहीं हुई।

श्रीमती सरलादेवी चौधरानी बीमार थीं। उन्हें टायफाइड था। उनकी सेवा के लिए भाई जमनादास गांधी नियुक्त थे। सरलादेवी ने बापू से शिकायत की कि जमनादासभाई से उनकी सेवा होना मुश्किल है। बापू ने अपने छोटे पुत्र देवदास से कहा—"काल थी देवा तू जशे।" देवदासभाई ने कहा—"बापूजी बीजे दिवसे मारीपण शिकायत थशे त्यारे न जवुंज सारूं।" बापूजी हँस पड़े। दोपहर को श्रीमती सन्तानम् की ड्यूटी थी। उनकी भी शिकायत हुई। यह सब देखकर सेवा करने का उत्साह मुझमें जागा। मैंने बापूजी से कहा कि मैं इनकी सेवा में जा सकती हूं क्या ? बापू ने दूसरे दिन से जाने को कहा। इससे मुझे बहुत खुशी हुई। मेरे मन में, सेवा कैसे की

जाती है, यह सीखने की इच्छा थी।

दूसरे दिन से मैं उनकी सेवा में हाजिर हो गई। धूप और अगरवत्ती लेकर धुपाड़े में आग रखकर मैंने उनके कमरे में सुगन्ध कर दी। मैं डर रही थी कि कहीं मुझे भी सेवा से हटा न दिया जाय! झाड़ू भी धीरे-धीरे दी। उन्होंने पेशाव का डव्वा वाहर रखने को कहा। मैंने उठाकर वाहर रख दिया। फिर चोटी बनाने को कहा। मैंने चोटी वनाना शुरू किया। उनके वाल वड़े लम्वे थे। चोटी धीरे-धीरे की कि कहीं कोई वाल खिंच न जाय। उनको अच्छा लगा। चोटी वनाते समय रोग के जन्तु मेरे शरीर में न चले जायं, इसलिए साड़ी का पल्ला नाक पर रखना चाहती थी, लेकिन डर लग रहा था।

टट्टी-पेशाव का कमोड तो मैं वाहर रख देती, पर भंगी के हाथ का धोया गीला कमोड भीतर कैसे रखूं? इस दुविधा को मैंने गोमतीवहन के सामने रखा। गोमतीवहन ने कहा कि जव आप उस काम के लिए गई हैं तव वहां के कपड़े अलग रखो और घर के कपड़े अलग। "कपड़े वदलना तो ठीक पर सिर रोज-रोज कैसे धोऊंगी?" मैंने गोमतीवहन से पूछा।

उन्होंने जवाव दिया—"सिर की बात छोड़ दो।" इस तरह मैं प्रति-दिन जाने लगी।

जव सरलादेवी को मालूम हुआ कि मैं जमनालालजी की पत्नी हूं तो उन्होंने कहा कि पेशाव के वरतन को वार-वार मत निकाला करो। जव टट्टी हो तो एक वार ही निकाल दिया करो। इससे मुझे खुशी हुई, क्योंकि यह काम स्नान के पहले भी हो सकता था।

ठीक होने के वाद जव सवसे विदा लेकर कलकत्ते जाने लगीं तव वड़े ही प्रेम के साथ उन्होंने मुझे एक सर्टिफिकेट दिया। संस्था की वजह से और तो देती हीं क्या। अंगरेजी में लिखे सर्टिफिकेट की मेरे लिए क्या कीमत! जैसा दिया, वैसा रख दिया और कुछ दिन के वाद उसे फाड़-फूड़ दिया। आज उसकी याद-भर है।

एक वार सावरमती में किसी निमित्त गीता के १८ आध्यायों का पारायण हुआ। पारायण के शुरू होते ही वापू ने जो आंखें मूंदी तो आखिर तक मूंदे ही रहे, वुद्ध भगवान की तरह, न हिले न डुले। मेरी आंख बीच-बीच में खुल

जाती थीं—मैं बापू की तरफ देखती कि उनकी आंखें भी खुली होंगी। लेकिन हर बार उन्हें बंद ही पाया। ऐसी एकाग्रचित्तता थी बापू में।

इसी तरह एक दिन सुबह की प्रार्थना में भी १८ अध्याय का पाठ हुआ। समय की खेंच तो रहती ही थी—पूरा पाठ एक घंटे में खत्म करना था—सो एक लय से काफ़ी तेज़ गति से पाठ हो रहा था। मैं भी साथ चलने के जोश में थी। प्रार्थना के बाद बापू बोले—"तमारो उच्चारण बराबर नथी।" उस एकाग्रचित्तता में भी शुद्ध उच्चारण का ख्याल रहता था उन्हें। यह देखकर मैं चकित रह गई।

: २४ :

# पहली सन्तान

वच्छराजजी के परिवार में सन्तान की ओछत थी। कई पीढ़ियों के बाद हमारी पहली सन्तान कमला पैदा हुई थी। लोगों ने कहा कि इनके यहां तो लड़की भी होना वड़ी वात है, पर हमारा इनाम तो गया। यह बात जमनालालजी को खटकी। वह तो लड़की की इज्ज़त ज्यादा करते थे। उन्होंने कमला के जन्म पर खूब चांदी, सोना, जेवर आदि नौकर-चाकरों को इनाम में वांटे। उनकी खुशी का पार न था। कमला का लालन-पालन भी बड़े लाड़-प्यार से हुआ। मेरी पहली जचकी थी। इस कारण भी इनको यह खयाल था कि प्रसूती में कोई खराबी न हो। दादाभाई नौरोजी की लड़की वम्बई में डाक्टर थी। जमनालालजी दादाभाई नौरोजी से मिले और डॉ० माणकबाई का जिक्र आया तो इन्होंने मेरी जचकी के लिए भी खाना व ८०० रुपये महीने पर उसको तय कर लिया और वर्धा ले आये। उसके साथ उसके दो लड़के भी आये। मुझे याद है कि उसको सीधे में रोज एक सेर घी, आटा, दाल, चावल, चीनी वगैरा दिया जाता था। कमला के होने पर जमनालालजी ने डाक्टर माणकबाई को बहुत-सा इनाम वगैरा दिया और खुश करके विदा किया।

उस समय की एक बात की जब याद आती है तो बड़ी हँसी आती है। कमला को दो वर्ष की होने तक पानी पिलाने में डरते थे। जब कभी वह कुछ पीने को मांगती तो दूध या फलों का रस ही दिया जाता। सब उसे गोदी में उठाकर लिये रहते थे। परिवार में बरसों में एक ही बालक हुआ था और पैसे से भरापूरा घर था। नौकर-चाकर और रिश्तेदार सब यही सोचते थे कि ऐसे लाड़ले बालक को क्या पानी पिलाना चाहिए ? वह तो दूध या फलों का रस ही पी सकती है। इसी तरह पैदल चलने के बारे में रहा। इस

कारण कमला पैदल भी बहुत देर बाद चलने लगी।

जब कमला चार वर्ष की हुई तो उसकी सगाई फतेहपुर के नेवटिया परिवार में रामेश्वरप्रसाद से कर दी गई। नेवटिया-खानदान समाज में प्रतिष्ठित, संस्कारी तथा सुधारक विचार का था।

बीमारी से मुझे हमेशा बहुत डर लगता है। रोगी के पास जाने की हिम्मत नहीं होती। एक बार गंगाविशनजी और जमनालालजी बाहर गांव गये हुए थे। उनके पीछे गंगाविशनजी की बहू को हैजा हो गया। मुझे पता चला तो डरती भागी। मंदिर में जाकर भगवान की मूर्ति के पास खड़ी हो गई। प्रार्थना करने लगी कि हे भगवान्, वह अच्छी हो जाय तो पांच रुपये का प्रसाद बांटूं। लेकिन वहां जाने की हिम्मत नहीं होती थी। जी अलग घबरा रहा था। साथ ही यह भी खयाल आता था कि अगर जमनालालजी होते तो जाये बिना थोड़े ही रहते। सेवा करने की हिम्मत नहीं— और दूर रहने से संकोच था।

लेकिन जमनालालजी का बिलकुल ही उलटा हाल था। रोगी की इस प्रेम से सेवा करते कि बस मैं उनसे कहती थी कि रोगी को अच्छा करना है तो डाक्टर की दवा कराओ, लेकिन रोगी के पलंग पर बैठना, उसे हाथ लगाना, इस सबकी क्या ज़रूरत है। उनका यही हमेशा उत्तर रहता कि रोगी को सब तरह से तसल्ली देनी चाहिए। तुम आदमी का मन नहीं जानतीं। अगर तुम बीमार हो जाओ और तुम्हारे पास कोई नहीं आये तो तुम्हें कैसा लगेगा?

कमला ८-९ वर्ष की होगी। उसे बुखार चढ़ा। मैंने पूछा तेरी जांघ में दुःखता है? उसने कहा—हां! मुझे किसीने कहा था कि जांघ में दर्द होना प्लेग की निशानी है। सो मैं तो घबराकर बाहर जा बैठी। जमनालालजी आये तो मैंने कहा—"कमला को बुखार है और उसकी जांघ में दर्द है। आप अन्दर मत जाओ।" लेकिन वे सीधे अंदर गये और कमला के पलंग पर बैठकर उसके सिर पर हाथ फेरने लगे। वैसे तो उन्हें बहुत संकोच था। बच्चों से ज्यादा बात भी नहीं करते थे। लेकिन बीमारी में इतनी देख-भाल करते कि बस। जब वे पलंग पर बैठे तो उन्हें देखकर मेरी हिम्मत भी कुछ बढ़ी और मैं वहां गई। बाद में पता चला कि उसे तो योंही सादा बुखार था।

जब कमला ग्यारह साल की हुई तब गांव की स्त्रियां कहने लगीं कि कमला का ब्याह कब होगा। समाज में बाल-विवाह प्रचलित होने से उनका कहना स्वाभाविक था। फिर वे कहतीं, "तुम्हारी देहली (दरवाज़ा) तो क्वारी ही है।[1] इसलिए इसका जल्दी विवाह कर दो।" उधर लड़के की मां की भी स्वाभाविक इच्छा थी कि बहू जल्दी घर में आवे। मारवाड़ी-समाज में छोटी उमर में बहुतायत से विवाह होते थे। पर जमनालालजी बाल-विवाह के विरोधी थे। इस कारण उन्होंने चौदह वर्ष की होने पर ही कमला का विवाह करने का निश्चय किया।

यों नेवटिया-परिवारवाले भी सुधारक तो थ ही। जमनालालजी और केशवदेवजी ने इस विवाह को सुधारक-पद्धति से तथा सादगी से करने का विचार किया। पहले यह सोचा गया कि विवाह यदि बम्बई में होगा तो उसका समाज पर अच्छा असर होगा। बापूजी ने भी उसकी सम्मति दे दी। लेकिन बाद में जमनालालजी ने केशवदेवजी को साबरमती में शादी करने को राजी कर लिया। बापूजी को भी यह बात पसन्द आई। इन्होंने कहा कि आश्रम के वातावरण में शादी होने से वर-वधू पर अच्छे संस्कार पड़ेंगे। इस निश्चय से जमनालालजी को बड़ी खुशी हुई।

रामेश्वरप्रसाद के पिताजी का स्वर्गवास दो साल पहले हो गया था। उनके दादाजी रामवल्लभजी वृद्ध थे और देस में रहते थे। चाचा केशवदेवजी बम्बई में रहते थे। वे राष्ट्रीय विचार के थे और उनका जमनालालजी के साथ भाई का-सा सम्बन्ध हो गया था। जमनालालजी की यह इच्छा थी कि विवाह में स्त्रियां तथा बड़े-बूढ़े सब आवें और सादगी तथा सुधरे हुए ढंग से होनेवाले विवाह को देखें। इसलिए वे फतेहपुर गये और रामवल्लभजी तथा अन्य स्त्रियां विवाह में आवें, इसका आग्रह किया।

बरात में स्त्रियों को ले जाने का पहला मौका था और पहले बरात बनाकर आने की बात थी। फिर निश्चय हुआ कि बैठा ब्याह होगा। विवाह में समधी और समधनें आईं।

---

[1] जबतक घर में कोई लड़की ब्याही नहीं जाती तबतक देहली क्वारी मानी जाती है।

रामेश्वरप्रसाद बम्बई में मैट्रिक हो जाने पर गुजरात विद्यापीठ में पढ़ने गये थे। सरकारी कॉलेज की शिक्षा छोड़ राष्ट्रीय कॉलेज में शिक्षा के लिए अहमदावाद जाना उस समय वड़ी वात थी, खासकर राजस्थानी समाज में। पर यह भी केशवदेवजी के कारण ही सम्भव हो सका था। रामेश्वरजी वहां के वातावरण में घुल-मिल गये थे। खादी तो पहनते ही थे; विवाह के समय वाणे की जगह सादे खादी के कपड़े से ब्याहने आये।

नेवटिया-कुटुम्ब का डेरा गुजरात विद्यापीठ में था और हमारा लाल बंगले में। जमनालालजी ने मुझे वरपक्ष की स्त्रियों को विवाह के समय आने को आमन्त्रण देने के लिए भेजा। मैं गई। मुझे देखते ही वरपक्ष की औरतों ने घूंघट निकाल लिये। वे वोलीं, "जी क्या आवें ! वहां आप लोग नेगचार तो करेंगे नहीं, वहां देखें तो क्या देखें ?"

मैंने आकर सब वात जमनालालजी को वताई। जमनालालजी बोले, "ठीक है, मैं वहां जाकर उनको समझाऊंगा।" जमनालालजी वरपक्षवालों के यहां गये। वहां उन्होंने रामवल्लभजी तथा केशवदेवजी से वात की। रामवल्लभजी बड़े सज्जन पुरुष थे और विचारक भी, पर अवतक उनके यहां पर्दा होता था। इसलिए उनके पोते की बहू विना पर्दे के उनके सामने फेरे में वैठे, इसमें उन्हें संकोच मालूम हुआ। पर यह उलझन वापूजी ने दूर कर दी। उन्होंने जमनालालजी से कहा कि जब वरपक्षवालों ने वहुत-से सुधार किये हैं तो एक बात उनकी भी हम मान लें।

आज तो यह वात साधारण-सी मालूम देती है, पर आज से तीस साल पहले मारवाड़ी-समाज की जो स्थिति थी उसमें तो यह क्रान्तिकारी कदम ही था, पर समधियों के सहयोग से जमनालालजी के लिए यह काम भी सरल हो गया।

शादी में मारवाड़ी तरीके के खादी के कपड़े पहनकर और नाक तक घूंघट निकालकर कमला को चौरी (मंडप) में विठाया गया। विवाह मारवाड़ी पण्डित तथा पं० नेकीरामजी ने कराया। वाद में वापूजी ने आशीर्वाद दिया और सादगी से विवाह करने के लिए केशवदेवजी व जमनालालजी की सराहना करके विवाह-संस्कार के महत्व को बताया।

समधी तथा समधनें यह देखकर खुशी हुईं। वे कहने लगीं कि फेरे तो

जैसे समाज में होते हैं वैसे ही हुए। वर के दादा को भी यह सब अच्छा लगा।

कमला की सास के पैरों में तकलीफ हो गई थी। उनके पैर जुड़ गये थे। जमनालालजी ने उन्हें साबरमती बुलाया कि वे आकर वहां के वातावरण से लाभ उठावें।

वे आ गईं। बापूजी उनसे कहते थे कि मेरे साथ घूमने चला करो, पर वह कहतीं कि घूम कैसे सकती हूं, पांवों की तो यह हालत है!

बापूजी चाहते थे कि इनका शरीर अपने स्वाभाविक रूप में आ जाय और यह प्राकृतिक चिकित्सा से ही हो सकता था। बापूजी ने उनको उपवास की सलाह दी।

बापूजी के कहने से उन्होंने उपवास शुरू किये, पर निभना मुश्किल था। उनको उपवास की आदत कम थी। दो-तीन दिन बाद ही उनको उल्टियां होने लगीं, चक्कर आने लगे। उनका जो ब्राह्मण रसोइया था वह कहता—अन्न छूटा तो घर छूटा। बापू इधर हिम्मत बढ़ाकर जाते, उधर वे लोग घबरा देते।

कभी-कभी वह ज्यादा घबराने लगतीं तब मैं बापू के पास भागती जाती और कहती—"चलिये, वह तो कै कर रही हैं।"

शाम को बापूजी आते तब उनकी आधी बीमारी तो बापूजी का हँसता हुआ चेहरा देखकर ही दूर हो जाती। बापूजी कहते, "आज तो तबीयत और भी अच्छी है।" इस प्रकार वे बढ़ावा देते रहते। इसी तरह पंद्रह दिन तक उनको नींबू और पानी पर रखा। बाद में तो वह बापू के साथ मील-मील-भर घूम लेती थीं।

उनपर बापूजी का कुछ ऐसा असर हुआ कि वह बराबर खादी पहनती और खान-पान में भी फल, उबली सब्जी और नींबू का ही उपयोग अधिक करतीं।

कलकत्ते में कांग्रेस का अधिवेशन होनेवाला था। पं० मोतीलाल नेहरू अध्यक्ष चुने गये थे। देखने की इच्छा तो थी ही। लेकिन जब जमनालालजी ने कहा कि वहां बड़े लोगों के यहां ठहरना पड़ेगा, इसलिए बच्चों के लिए अच्छे कपड़े सिलवा लो, तब मेरी हिम्मत टूट गई। उस समय एक तो

एक बार जुहू के जानकी-कुटीर के बंगले पर वर्किंग कमेटी थी। बापू भी थे। समुद्र-तट पर शाम की प्रार्थना होती थी। भोलानाथ नाम के सांड को लेकर एक व्यक्ति वहां तमाशा दिखा रहा था। सांड की विशेषता यह थी कि जिस किसी व्यक्ति के बारे में कोई भी गुप्त सवाल किया जाय तो वह उसके पास जाकर खड़ा हो जाता था। प्रार्थना के बाद बापू तो भीतर चले गये और बाकी वर्किंग कमेटी के व्यक्ति वहीं थे। जमनालालजी ने सांडवाले से पूछा कि इतने लोगों में गांधीजी को सबसे प्यारा कौन है ? सांड नेहरुजी के सामने जाकर खड़ा हो गया और सिर हिलाने लगा। यह देखकर सबको बड़ी हँसी आई। बापू ने सुना तो वे भी खूब हँसे ?

जमनालालजी जब वर्धा चले गये तब उन्होंने वहां से शांतिकुमार मोरारजी को तार दिया कि भोलानाथ सांड को जल्दी-से-जल्दी भेजो।

वह तार देखकर महादेवभाई को बड़ी हँसी आई कि कोई भी अजीब चीज हो जमनालालजी के लिए वर्धा में आनी ही चाहिए। मनुष्यों में तो गांधीजी और पशुओं में यह भोलानाथ हैं।

सेक्रेटरियों और नौकरों से मुझे जो परेशानी होती, उसे मैं विनोद में लेने और सहन करने का प्रयत्न करती। कहांतक सफल होती, यह तो भगवान ही जाने, पर मैं अपनी धुन में गुनगुनाती रहती :

राज सिक्रेटरियों का भारी, राज सरवंटों का भारी।
राज सरवंटों का भारी।
कहने को तो राज हमारा, बात चले थारी ।।
सिकरेटरी इक जाय दूसरा तुरत यहां आवे,
दूसरा तुरत यहां आवे,
राज सरवंटों का भारी।
नींद तजे पर दूध सुबह धारोषण पा जावे ।।
मंत्री-पद यह बना द्रौपदी-चीर बड़ा भारी।
द्रौपदी-चीर बड़ा भारी।
जादू टोना करो सिलसिला रहे सदा जारी।
राज सरवंटों का भारी।
राज सिकरेटरियों का भारी।

: ३६ :

## पंगत की रंगत

बापूजी के वर्धा आ जाने के बाद से वर्धा में नेताओं और कार्यकर्ताओं का आना-जाना बढ़ता गया। बम्बई-कांग्रेस में बापूजी कांग्रेस से अलग हो गये और वर्धा में रहकर 'ग्राम-उद्योग-संघ' की स्थापना की। कन्याश्रम को छोड़कर बापू मगनवाड़ी में रहने लगे। बाद में सेवाग्राम गये। पर कांग्रेस कार्य-समिति (वर्किंग कमेटी) की मीटिंग अक्सर बजाजवाड़ी, वर्धा में ही होती। रचनात्मक कामों की अन्य सभाएं तथा सम्मेलन आदि भी वर्धा में होते ही रहते। बापूजी और जमनालालजी से मिलने-जुलनेवाले भी आते रहते। देशी-विदेशी यात्रियों, पत्रकारों, नेताओं, कार्यकर्ताओं के आवागमन से बजाजवाड़ी गुलजार रहती थी। लोगों का जमघट लगा ही रहता। इस कारण मेहमान-घर बड़ा करना पड़ा। मकान और बनाने पड़े। भोजनालय की व्यवस्था बढ़ानी पड़ी। देश के बड़े-से-बड़े नेता से लगाकर राजे-महाराजे और साधारण कार्यकर्ता, सब वर्धा आते और बजाजवाड़ी में ठहरते। कभी कोई जान-पहचानवाला आता तो कभी बिना जान-पहचान-वाला। कोई किसी काम से आता तो कोई योंही यात्रा के विचार से। किसी असमंजस में पड़े व्यक्ति को तांगेवाले ही बजाजवाड़ी ले आते। खादी पहननेवालों या कोई भी सार्वजनिक काम करनेवालों के लिए बजाजवाड़ी एक धर्मशाला-जैसी बन गई थी। लेकिन आनेवाला कोई भी हो, जमना-लालजी सबकी सुख-सुविधा का बराबर खयाल रखते। उन्होंने अपने बाल-बच्चों, सेक्रेटरियों तथा नौकर-चाकरों को तो सबकी पूरी व्यवस्था रखने की हिदायत दे ही रखी थी, पर स्वयं भी सारी व्यवस्था देख लेते थे, तभी उन्हें सन्तोष होता था। वे हर व्यक्ति की रुचि का भोजन बनवाते तथा उसके आराम व सुविधाओं का पूरा खयाल रखते थे।

सरोजिनी नायडू को तली हुई हरी मिर्चें पसन्द थीं। राजाजी के लिए रसम, मौलाना आजाद के लिए मोटी रोटी, जवाहरलालजी के लिए आलू, सूखी रोटी और मक्खन, कृपालानीजी के लिए गरम सूप और उसमें मक्खन या क्रीम मिल जाय तो उत्तम, खानसाहव के लिए खिचड़ी में खौलता हुआ घी, डा० पट्टाभि सीतारामैया को भोजन के अंत में दहीभात, जयरामदास दौलतराम को उवली हुई सब्जी, शंकरराव देव को भात में छाछ, गोविन्द-वल्लभ पंतजी को दाल में घी; और इनके अलावा जुदे-जुदे नियम और व्रतवाले लोगों की रुचि और आवश्यकता के अनुसार उसका पूरा ध्यान जमनालाल-जी रखते और धीरे-धीरे उन्होंने ऐसी व्यवस्था कर दी कि उनकी गैरहाजरी में भी सब ज्यों-का-त्यों चलता।

मोतीलालजी वर्धा आये। जमनालालजी ने उनके ठहरने का पूरा इंतज़ाम किया। उन्हें दमे की बीमारी थी, सो चौकीदार आदि को रात में आवाज देने से मना कर दिया ताकि उन्हें ठीक से नींद आये। सुवह उठे तो पूछा रात को नींद ठीक आई न? मोतीलालजी ठहरे मज़ाकिया आदमी। वोले—एक वांसुरी की आवाज़ और भी चलती थी। जमनालालजी दंग। तहकीकात की कि कहां से आवाज़ आई, पर कुछ पता न चला। फिर मोतीलालजी ने कहा—नीचे किसीके दमे का सुर, ऊपर मेरे दमे का सुर मिलता था। तब खयाल आया कि नीचे काकाजी (कनीरामजी) थे—वह भी दमे से पीड़ित थे, किंतु जल्दी में यह खयाल नहीं रहा कि उनकी आवाज़ भी ऊपर जायगी। अब हँसें या अफसोस करें।

वंगले पर भोजन की पंगत भी अजीव होती थी। बड़े-से-बड़े नेता और साधारण-से-साधारण कार्यकर्ता एक ही पंक्ति में वैठकर भोजन करते। घर के नौकर, सेक्रेटरी, लड़के-लड़की, दामाद आदि भोजन परोसते थे।

कांग्रेस कार्य-समिति की दिमाग खपानेवाली गम्भीर चर्चाओं के वाद पंगत का वातावरण एकदम हँसी, व्यंग, चुटकी और कहकहों से गूंज उठता था। घंटी वजने पर पंगत वैठती थी, पर कभी मीटिंग जल्दी खतम हो जाती या विनोद में सरदार पटेल या कृपालानीजी या जवाहरलालजी पहले ही पंगत में पहुंच जाते और सामने रखी थाली को चम्मचों से वजाने लगते। पंगत में वैठे-वैठे ही कभी महादेवभाई धीरे-से कह उठते—"अरे भाई, देरी

हो तो पहले पापड़ ही परोस दो।" तब सरदार पटेल दूसरे कोने से गम्भीर स्वर में बोलते—"अरे महादेव, यह मारवाड़ी का ढाबा है। -पापड़ संभल-कर मांगना। पापड़ आया कि भोजन खलास!"

इसी तरह एक बार घनश्यामदासजी बिड़ला ने भोजन के वक्त पूछा—"आज का 'मीनू' क्या है?" पास में बैठे हरिभाऊजी बोले—"आज तो राबड़ी बनी दीखती है।"

घनश्यामदासजी चलते-चलते बोले—"अरे, हमने तो कांग्रेस के खजांची के यहां दूध की रबड़ी की उम्मीद रखी थी, पर यह तो निकली छाछ की रबड़ी! क्यों हरिभाऊजी अपने यहां हम आपको दूध की रबड़ी खिलाते हैं तब भी आपका वज़न नहीं बढ़ता; लेकिन जमनालालजी के यहां छाछ की राबड़ी खाकर भी आपका वज़न कैसे बढ़ जाता है?"

सुभाषबाबू जब कांग्रेस से अलग हो गये तो वर्धा में दूसरी जगह ठहरने लगे। लेकिन उनका नौकर भोजन करने बजाजवाड़ी ही आया करता था। उसके भात में मक्खन का होना जरूरी था। सरदार पटेल उसे देखकर कहते—"इसका मालिक भले कांग्रेस छोड़ दे, पर यह बजाजवाड़ी कैसे छोड़े, इसे भात में मक्खन जो चाहिए।"

इसी तरह का हँसी-मजाक का वातावरण भोजन के वक्त बना रहता।

इसी पंगत में लड़कों-बच्चों के नामकरण, किसीकी सगाई, किसी लड़के के लिए लड़की की खोज, किसी लड़की के लिए लड़के की तलाश आदि का काम भी होता। मदालसा के बड़े लड़के 'भरत' का नाम इसी तरह की एक पंगत में रखा गया था।

जमनालालजी की डायरी में शादी के उम्मीदवार लड़के-लड़कियों के नाम लिखते रहते थे। एक रोज सरदार पटेल भोजन के लिए ज़रा पहले आ गये। जमनालालजी के कमरे में उनकी डायरी रखी थी। सरदार ने उलट-पलटकर देखी और शादी के उम्मीदवारों की सूची में चुपके-से अपना नाम लिख दिया। बाद में जब जमनालालजी की निगाह उसपर पड़ी तो एक दिन पंगत में गम्भीरता से बोले—"आज एक उम्मीदवार के लिए आप सबको एक लड़की खोजनी है।" जब जमनालालजी ने सरदार का नाम बताया तो बड़ा कहकहा लगा। इतने में एक नेता बोले—"पहले इनकी लड़की

के लिए लड़का खोजो, बाद में इनके लिए लड़की खोजना।" जमनालालजी ने कहा—"लड़का मिल तो जायगा। आसान काम है। पर वह दूसरे ही दिन रेल की पटरी पर जाकर सो जायगा।" यह सुनकर फिर हँसी के फव्वारे छूट पड़े।

पंगत में परोसने के नियम भी वने हुए थे। परोसनेवालों को यह हिदायत थी कि भोजन करनेवाले को मांगना न पड़े और परोसनेवाले को भोजन करनेवालों से पूछना न पड़े और परोसना चलता रहे। इतने पर अगर थाली में जूठन किसीने छोड़ी तो जमनालालजी फौरन कहते—"आज फलां थाली में भोजन करनेवाले और उनको परोसनेवाले पर एक-एक रुपया जुरमाना किया गया।" कोई-कोई नेता या वालक थाली में जूठी चीजों पर उलटी कटोरी ढांक देता। जमनालालजी की निगाह वह भांप लेती और कटोरी उलटने को कहा जाता। जूठन निकलती तो डवल जुरमाना घोषित हो जाता। जुरमाना देना-दिलाना तो क्या था, इससे एक हँसी और विनोद का वातावरण वनता और दिन-भर की दिमागी थकावट को दूर करने के साथ-साथ लोगों की जूठन छोड़ने की आदत मिटे, यह भी उनका प्रयत्न रहता था।

शुरू-शुरू में जमनालालजी को होड़ लगाकर भोजन कराने का भी वड़ा शौक था। वगीचे में संतरों के पेड़ों के नीचे वैठकर शर्त लगाकर सैकड़ों संतरे इस प्रकार खिलाया करते थे। इसी प्रकार आम के दिनों में आम भी खिलाते थे। वर्षा में मौसम में हुड्डे (जवार के भुट्टे) भूनकर खाये जाते थे। मौसम में कई वार इसकी गोठ होती। इनमें भी होड़ रहती। इसी तरह 'वाणी' (कच्ची जवारी) का हलुवा, वाणी के ही दही-वड़े, वैंगन का भुरता, कच्ची मूली, अमरूद व तिल्ली की चटनी रहती थी। यह सब जवारी के भुट्टों की बनी चम्मचों से खाया जाता था। इस प्रकार पंगत की रंगत जमी रहती।

भोजन के वाद वीच के कमरे में वैठक जमती। बड़े-बड़े लोग वच्चों के खेल खेलते। जवाहरलालजी घोड़ा वनते। सरोजिनी नायडू सवार वनतीं, लेकिन अपनी भारी-भरकम देह को कैसे सम्हालतीं। दो-दो आदमी उनको पकड़कर बैठाते, लेकिन हँसी के मारे वह दुगुनी हो जाती थीं।

वैरिस्टर आसफअली सरकस-जैसी कलावाजी दिखाते। राजाजी माचिस की डिब्बी लेकर बच्चों को खेल दिखाते।

राजेन्द्रबावू को दमे की शिकायत रहती थी। वे इन खेलों में शामिल न हो पाते थे। सो जमनालालजी उनके कमरे में जाकर शतरंज की बाज़ी लगाकर वैठ जाते।

पर देखते-देखते सब दृश्य और रंगत आज सपने की बात हो गई।

: ३७ :

# गो-सेवा

व्यक्तिगत सत्याग्रह में भाग लेनेवाले का जेल से छूटने पर पुनः जेल जाना आवश्यक था। लेकिन बीमार आदमी का सत्याग्रह में भाग लेना मना था। इस सत्याग्रह के प्रथम सत्याग्रही विनोबाजी चुने गये थे। इसके बाद तो एक-एक करके अनेक लोग जेल जाने लगे।

जमनालालजी को अस्वस्थता के कारण कुछ महीने पूर्व ही जेलवालों ने छोड़ दिया। बापूजी ने आराम करने को कहा, लेकिन उन्होंने कहा कि मैं बिना काम किये कैसे रह सकता हूं ? मुझे तो किसी-न-किसी काम में लग ही जाना चाहिए। बापूजी ने कहा कि कम-से-कम जेल की अन्तिम अवधि तक तो यह मानकर आराम करो कि अभी जेल में ही हो, मुद्दत पूरी होने के बाद काम के बारे में सोचेंगे। इसके बाद बापू ने उन्हें राजकुमारी अमृतकौर के यहां शिमला भेजा। उनकी बड़ी भारी कोठी है। उसमें उनके परिवार के पांच व्यक्ति रहते थे। एक कुत्ता भी था और नौकर थे ३५ ! कुत्ते का वहां जैसा लालन-पालन होता था वैसा तो किसी बच्चे का भी होना कठिन है। जमनालालजी का राजकुमारीजी बहुत खयाल रखतीं। उनको आराम मिले, इसलिए उन्होंने जरूरत से ज्यादा व्यवस्था की थी, लेकिन जमनालालजी को संकोच होता था कि राजकुमारीजी पर मेरा बोझ पड़ रहा है। बड़ी मुश्किल से किसी तरह पंद्रह रोज निकाले। लेकिन जेल की अवधि समाप्त होने में तो अभी पंद्रह दिन और बाकी थे।

जमनालालजी ने वहीं से बापू पर अपनी इच्छा प्रकट की, मुझे ऐसी आध्यात्मिक मां मिलनी चाहिए जो मुझे अपनी गोद में सुला सके। बात बड़ी विचित्र थी। और तो सबकुछ मिल सकता है, परन्तु मां कहां मिल सकती है ? बापू ने कहा—"पहाड़ जैसे लड़के को गोद में सुलानेवाली मां

कहां मिलेगी ?" फिर भी वापू ने उनको लिखा कि शिमला से लौटते समय देहरादून में कमला नेहरू की गुरु-माता आनन्दमयी से मिलते हुए आना। जमनालालजी लौटते हुए वहां गये। गये तो थे केवल दो घंटे के लिए, पर रह गये पंद्रह दिन। वहां उनका मन लग गया। वहां के वातावरण से वह बहुत प्रभावित हुए। माता आनन्दमयी के पास उन्हें शान्ति और प्रसन्नता का अनुभव हुआ। उनकी चर्चा अत्यन्त सात्विक, प्रसन्न और तेजस्वी थी। वहां के धार्मिक और भक्तिपूर्ण वातावरण में जमनालालजी ने अपनी वृत्ति के अनुसार कर्मयोग का कार्य शुरू करवा दिया। माता आनन्दमयी से उन्होंने चर्चा की कि धार्मिक कार्यों के साथ गांधीजी के विधायक काम चलें तो वहुत अच्छा। माताजी ने इसे स्वीकार कर लिया। अव क्या था, वहां हिन्दी की कक्षाएं, खादी का काम, चरखा आदि शुरू करवा दिये गए।

माता आनन्दमयी के पास हरेक भक्त एकांत समय में आत्म-निवेदन करता था। एक दिन जमनालालजी ने भी समय मांगा। उन्होंने कहा—"मां, क्या मैं आपकी गोद में सो सकता हूं ?" माता आनन्दमयी ने कहा—"मां की गोद में सोने में क्या हर्ज है ?" वस, जमनालालजी आंखें मूंदकर माताजी की गोद में ऐसे सो गये, मानो कोई प्रेत पड़ा हो। थोड़ी देर वाद आंखें खोलकर उन्होंने कहा—"अगर इस समय मेरे प्राण भी छूट जायं तो कोई वात नहीं। मेरा अव सव वात से मन भर गया।" उनकी आध्यात्मिक मां की भूख आनन्दमयी की गोद में सोने से पूरी हो गई। जमनालालजी ने माता से तीन वातों की मांग की :

१. मेरी इच्छा है कि आश्रम के निकट जमीन लेकर मकान वनवाऊं, ताकि कोई कार्यकर्ता आराम तथा मानसिक शान्ति प्राप्त करना चाहे तो उसे भेजा जा सके।

२. मुझे 'सेठजी' के वजाय किसी भी छोटे नाम से संबोधित किया जाय।

३. मैं तभी जलपान करूंगा जव आप वताओगी कि मेरी मृत्यु कव होगी।

पहली वात की स्वीकृति आसान थी, दूसरी वात की मांग में माताजी

ने 'भैया' शब्द चुन लिया। लेकिन तीसरी मांग बड़ी कठिन थी। माताजी ने कहा—"यों मृत्यु का समय तो किसीको कैसे बताया जाय। हां, आदमी को यह समझना चाहिए कि हर क्षण उसके सिर पर उसकी मौत खड़ी है।" इससे जमनालालजी का समाधान कैसे होता। बोले—"यह तो ठीक है, पर समय बताओ।" आखिर माताजी ने कहा—"छः महीने की तैयारी से काम करो।" इस वचन पर जमनालालजी को दृढ़ श्रद्धा हो गई, ऐसा लगता है। उनकी डायरियों में मिलता है कि छः महीने तक वर्धा ही में रहना, रेल या मोटर में नहीं बैठना। यह निर्णय उन्होंने १५ अगस्त, १९४१ से १५ फरवरी, १९४२ तक के लिए किया था।

इन दिनों उनका आत्म-मन्थन बड़ी तेजी से चल रहा था। वह व्यापारिक तथा अन्य कार्यों से निवृत्त हो गये और अपनी व्यापारिक बुद्धि के अनुसार ऐसा हिसाब बैठाया कि यदि इन छः महीनों में जाना पड़ा तो उसकी तैयारी रहे। ऐसी साधना करें कि अधिक-से-अधिक समय पारमार्थिक कामों और चित्त-शुद्धि में लगे और आगे रहना पड़े तो आदतें सुधर जायं। इसलिए घरबार से निवृत्ति लेकर जीवन को ऐसे कामों में लगाया, जिससे उनका आत्मीय भाव मूक प्राणियों तक बढ़े। इसीलिए उन्होंने गो-सेवा को चुना था। मानव-सेवा में कहीं-न-कहीं कुछ संघर्ष होना संभव है। जमनालालजी संपूर्ण चित्त-शुद्धि में लग गये। हर क्षण का सदुपयोग करने के प्रयत्न में रहे।

जब उनकी जन्म-तिथि आती तब वह अपने पिछले साल का लेखा लेते और नये साल में पदार्पण करते समय अच्छे संकल्प करते। वे संकल्प पूरे हों, इसलिए प्रातःकाल की प्रार्थना के बाद गुरुजनों के आशीर्वाद लेते। उसके बाद ही जल-पान करते।

बापूजी की सलाह से जमनालालजी ने गो-सेवा का कार्य अपने लिए पसन्द किया था और गो-सेवा-संघ की स्थापना करके वह उस काम में लग गये। उन्होंने अपने-आपको इस काम में इतना तल्लीन कर लिया कि सिर्फ गो-सेवा की ही चर्चा करते थे। यों गो-सेवा-संघ की स्थापना तो अक्तूबर, १९४१ में हुई थी और उसके वह अध्यक्ष बने थे, पर उसकी तैयारी तो उन्होंने इसके पहले ही कर ली थी।

एक बार गाय का खुर उनके पांव पर पड़ गया। खुर गड़ गया। पैर में सूजन हो जाने से चलने में कष्ट होता था। लेकिन दोष अपनेको ही देते--"मैं कैसा आदमी हूं जो सेवा के लायक नहीं, गाय तो पशु है।"

बछड़े पर हाथ फिराते और कहते—इसपर हाथ फिराने से कितना सुख मिलता है। मूक पशु की सेवा में ही निःस्वार्थ प्यार है।

वे चाहते थे कि अपना बचा हुआ जीवन प्राचीन ऋषियों की तरह कुटियों में बितावें। इसलिए एक कुटिया गोपुरी के पास बनाकर रहना चाहते थे, जहां रहकर वे गो-सेवा और आत्मचिंतन में समय बितावें। उन्होंने कुटिया बनाना शुरू करा दिया था और ताकीद कर दी थी कि वह जल्दी-से-जल्दी बन जाय।

रात को उनकी जल्दी उठने की आदत थी। एक रोज वह ३ बजे उठे और लालटेन लेकर शौच गये। उनके हाथ से लालटेन गिर गई और उसका कांच टूट गया। इसपर उन्हें बहुत दुःख हुआ। उन्होंने उस रोज अपनी डायरी में लिखा—"मैं कैसा आदमी हूं कि मेरे द्वारा दूसरे को कष्ट होता है, मेरा बोझ दूसरे पर होता है।" जमनालालजी को इन दिनों दूसरों का भी बहुत खयाल रहता था। किसीका ज़रा भी नुकसान उन्हें असह्य था। ज़रा भी भूल होती तो उसका उनके मन पर बहुत असर रहता था।

जैसी-तैसी अधूरी बनी झोंपड़ी में दूसरे दिन ही वे रहने चले गये। उन्हें पूरा एकान्त चाहिए था। इसलिए मैं भी डरती हुई वहां उनके पास रहने कैसे जाती, क्योंकि मैं उनके खाने-पीने की या आराम की चिंता करूं, यह भी उन्हें असह्य था। वहां उन्होंने अपने पास कौसल्या नाम की एक गाय रखी थी। हाथ-मुंह धोकर वे उसकी सेवा करते, उसके बदन को सहलाते फिर वह अपनी मां के पास चले जाते और उनकी गोद में अपना सिर रखकर भजन सुनते और डायरी लिखते। उसके बाद प्रार्थना करके घूमने जाते। घूमते हुए सबसे मिलते, सुख-दुःख की बात पूछते और जिससे खास बात करनी होती, उसे साथ ले लेते। इस प्रकार रात-दिन जमनालालजी का चिन्तन गो-सेवा-सम्बन्धी कामों का ही चलता। कोई व्यापार की बात करता तो कहते—"मेरे साथ व्यापार की बात मत करो।" कुटिया का नाम 'जानकी-कुटीर' रखा था।

इसी बीच राधाकृष्ण खादी के काम से सीकर जाने लगा तो मैं भी उसके साथ चली गई। वर्धा में जमनालालजी का नया जीवन-क्रम देखकर मन कुछ खिन्न रहने लगा था। उनके काम में मेरा सहयोग तो संभव था नहीं। इस कारण मन के बहलाने के विचारसे ही सीकर गई थी।

कुछ दिन बाद रामकृष्ण (सबसे छोटा पुत्र) लेने आया। मैं वापस वर्धा पहुंची।

मेरे लौटने पर जमनालालजी बड़े खुश हुए और हँसकर बोले—"जानकी-जी, आ गईं।" उन दिनों जमनालालजी नेत्र-यज्ञ तथा गो-सेवा-सम्मेलन के कामों में व्यस्त थे। मैं बंगले पर रहने लगी। एक दिन वह बोले—"तेरा क्या मन है? सेवाग्राम बापू के पास जाना हो तो वहां जा सकती हो। कुटिया पर आना हो तो कुटिया चलो।" मैंने कहा—"मैं तो कुटिया में चलूंगी।" जमनालालजी बोले— "ला, अपना बिस्तर टमटम में रख।" मेरी तो मन-भाती बात हो गई। जल्दी-जल्दी बिस्तर लपेटकर मैंने टमटम में रखा और गोपुरी पहुंच गई। हम दोनों वहां पांच रोज ही साथ रह पाये।

कुटिया में पहुंचने पर जमनालालजी को मेरी वजह से कष्ट न हो या अशांति न हो, इसका मैं पूरा ध्यान रखने लगी। वह जल्दी उठते थे, पर मेरी आदत कुछ देर से उठने की थी। वह उठ जायं और मैं सोती रहूं, यह कैसे अच्छा लगता, इसलिए मुझे ठीक से नींद नहीं आती। हमेशा यही खयाल बना रहता कि कहीं वह उठ तो नहीं गये। इसलिए मैंने उनसे कहा कि आप उठ जाया करें तो मुझे भी जगा दिया करें। तबसे वह उठने पर मुझे जगा देते। मैं भी उठकर जैसा वह करते, करने लगती। मेरा मन किसी काम में लगा रहे, इस खयाल से गो-सेवा के लिए आये हुए एक साधु से उन्होंने कहा कि जानकीदेवी को सितार सिखा दो। मैं सीखने लगी, लेकिन जमनालालजी रात-दिन गो-सेवा के काम में ही लगे रहते थे।

गो-सेवा के कार्य को और बढ़ाने की दृष्टि से जमनालालजी ने बापूजी की सलाह से एक गो-सेवा-सम्मेलन का आयोजन किया। सम्मेलन सफलता-पूर्वक हुआ। इसमें सारे हिन्दुस्तान से लोग भाग लेने के लिए आये। जमना-लालजी को पुराने मित्रों और कार्यकर्ताओं से मिलकर बड़ी खुशी हुई।

: ३८ :

# जमनालालजी का देहावसान

सम्मेलन पूरा होने के बाद से उनके सिर में दर्द रहने लगा। उनकी आदत ऐसी थी कि दर्द को चुपचाप बरदाश्त करते। बहुत कम उसकी चर्चा करते। दर्द बहुत होता तभी उनके मुंह से बात निकलती।

मातादीनजी भगेरिया ने गांधीजी सम्बन्धी काव्य लिखा था। इन दिनों वे वहां आये हुए थे और जमनालालजी को सुनना चाहते थे। जमनालालजी की ऐसी दशा कहां थी जो सुनें, पर उनका मन राजी रखने के लिए महिलाश्रम में उन्होंने एक दिन कार्यक्रम रखवाया, जिससे महिलाश्रम की लड़कियां भी सुन सकें। हम लोग भी पहुंचे। जैसे-तैसे वह थोड़ी देर बैठे। जब दर्द बर्दाश्त के बाहर हुआ तो उठकर जानकी-कुटीर में चले गये और सो गये। दूसरे दिन भी सिर में दर्द था। अत: बोले कि आज सिर में दर्द है, इसलिए आज सेवाग्राम जाना मुश्किल है। लेकिन उन दिनों सेवाग्राम में घनश्यामदासजी बिड़ला ठहरे हुए थे। उनका फोन आया तो वह जाने के लिए तैयार हो गये। जब मैंने कहा कि आपने तो कहा था कि आज दर्द है, इसलिए यहीं रहेंगे। तो वे बोले—"आज बापू का मौन है। घनश्यामदासजी अकेले रहेंगे। उनसे कुछ हँसी-मजाक करेंगे। उनका दिल बहलेगा।" यह कहकर वह टमटम में बैठे और सेवाग्राम को रवाना हो गये। लेकिन उनका सिर-दर्द बढ़ता ही गया। वहां पहुंचने पर महादेवभाई, किशोरलालभाई तथा कृष्णदास गांधी से बोले कि मुझे आपसे बात करनी है, पर आज तो सिर में दर्द बहुत है, फिर आकर बात करूंगा। बिड़लाजी से थोड़ी-बहुत बातचीत करके वापस आये। बापूजी से विदा लेने गये, पर वह स्नानघर में थे। वह ऐसे ही लौट आये। बापूजी को मालूम हुआ तो उन्होंने कहा कि सिर में दर्द था तो मैं उन्हें रोक लेता।

सेवाग्राम से वह वापस आये। उन्हीं दिनों चीन-राज्य के प्रधान चांग-काई शेक के आने की बात थी, इसलिए बजाजवाड़ी में व्यवस्था समझाकर वह जल्दी ही जानकी-कुटीर लौटे और सो गये। दूसरे दिन सवेरे भी सिर में कुछ दर्द था। इसलिए एनिमा लिया। इससे दर्द कुछ हलका हुआ तो बोले—"देख, मैंने बिना दवाई के ही बीमारी दूर कर ली।" फिर वह घूमने चले गये। मैं भी साथ थी। बजाजवाड़ी पहुंचने पर चांग-काई शेक का कार्यक्रम रद्द होने की खबर मिली। वह लोगों से बातचीत करने लगे। मैं भी बंगले में काम देखने में लग गई। बाद में उन्होंने बंगले की व्यवस्था आदि के बारे में बातें कीं। उसके बाद दुकान जाने को रवाना हुए। उस दिन एकादशी थी और सावित्री ने फलाहार के लिए दुकान पर हम दोनों को बुलाया था। राजनारायणजी और ओम् भी उसी दिन बम्बई से आये थे। जमनालालजी बोले कि आज तो ताश खेलेंगे, जिससे सिर हलका हो। वह दुकान पर एक साल के बाद आये थे।

कुछ देर सुस्ताने के बाद फलाहार किया। दो बजे सेवाग्राम जाने के लिए टमटम तैयार करने को कहा। लेकिन ओम् बोली कि आज हमें आपके साथ चार बजे तक ब्रिज खेलना है। जमनालालजी बोले—"अच्छा, मैं थोड़ा आराम कर लेता हूं, तू चरखा लगा दे।" राजनारायणजी से बोले—"तुमसे डेरी-फार्म खोलने की बात करनी है, सो मैं उठूं तो याद दिला देना।" उसके बाद पन्द्रह-बीस मिनट सोकर शौच गये। लौटकर आये तो बहुत थके हुए थे, तकिए के सहारे पड़ गये। मैं उन्हें आराम करते देखकर दूसरे कमरे में चली गई। ओम् ने देखा कि काकाजी सोकर उठने के बाद तो चरखा कातने-वाले थे, यह बात क्या है? सावित्री और ओम् भागी आईं। जमनालालजी सावित्री से कहा—"मेनथाल हो तो लाओ।" वह दौड़ी-दौड़ी नीचे गई। घर में मेनथाल न मिलने पर दवाईवाले की दुकान से मंगाया। उस समय उसके सिर में भयानक दर्द हो रहा था। उन्हें उलटी आई। उसके लिए उठे। उलटी करके फिर लेट गये। मैंने पैरों में घी मसलने के लिए ओम् को बुलाया तो इशारा करके कहा कि तुम्हीं मलो। बहू और बेटी को पैर छुआने से वह बचते थे। मैं घी मलने लगी। सिर में दर्द ज्यादा बढ़ा तो वह बोले—"अरे, कोई एस्प्रीन ही दो।" इतना कहकर वह एकदम निढाल हो गये। उन्हें फिर

उलटी हुई। इतने में डाक्टर भी आ गया। मैंने आंख खोलकर देखीं तो लाल सुर्ख थीं। डाक्टर ने रक्त-चाप लिया तो २५० था। उनकी नस काटने की बात डाक्टरों में चली, लेकिन किसीकी हिम्मत न पड़ी। थोड़ी देर के बाद सिविल सर्जन ने आंख देखी और वह बाहर चले गये। हमने समझा कि इन्हें कष्ट न हो, इसलिए वह बाहर चले गये हैं। लेकिन समझते देर न लगी कि सबकुछ समाप्त हो गया है। बात चारों ओर फैल गई। विनोबाजी आ गये। बापू को फोन गया। वह भी आये, लेकिन उनके आने के पहले ही वह गो-लोकवासी हो गये थे। जहां वह पहले सोते-बैठते थे, और जहां बैठकर उन्होंने दादाजी को वैराग्य-भरी चिट्ठी लिखी थी, वहीं उनके प्राण गये। ओम् ने कहा कि भले ही उन्होंने घर त्यागकर झोंपड़ी में वास किया हो, पर वह राजयोगी थे, इसलिए महल में ही गये।

बापूजी को फोन किया तब मुझे डर लगा कि कहीं बापूजी आ गये और इन्होंने आंख खोलकर देख लिया तो ! बापूजी को देखकर एक बार तो उन्हें धक्का ही लगेगा, फिर भले ही अच्छा लगे, क्योंकि अपने लिए बापूजी को ज़रा भी कष्ट हो, यह उन्हें असह्य था। विनोबाजी तो आकर स्तब्ध बैठ गये, पर बापूजी ने आते ही जमनालालजी के सिर पर हाथ रक्खा। बापूजी को देखते ही मैं बोली—"बापूजी, आप इनके पास होते तो यह कैसे जाते। इनकी तबीयत बिगड़ते ही जल्दी खबर भेज दी जाती तो अच्छा होता। बस, अब तो आप इन्हें जीवित कर दीजिये। आप ही जिला सकते हैं।"

बापूजी बोले—"जानकी, तुम्हें अब रोना नहीं है, तुम्हें तो हँसना है और बच्चों को भी हँसाना है। जमनालाल तो जिन्दा ही है। जिसका यश अमर हो, उसकी मृत्यु कैसी ? उसकी मृत्यु तो तभी हो सकती है, जब तुम उसके रास्ते न चलो। उसने परमार्थ की जिन्दगी बिताई। जो काम उसने अपने कन्धों पर लिया था, उसे अब तुम सम्हालो। मैं तुम्हें झूठा धीरज देने नहीं आया। जमनालाल तो जिन्दा ही है। उसे जिन्दा रखना हमारा काम है।"

मैंने विनोबाजी की तरफ इशारा करके कहा—"तुम तो इनको भगवान के दर्शन कराओ।" पर वह चुपचाप बैठे रहे। बापू बोले—"जानकी, जमनालाल को तो भगवान के दर्शन हो चुके, अब तो तुम्हें करना बाकी है। उसकी तैयारी करो। जो काम उन्होंने आधा किया है, उसे पूरा करो। उसके लिए

अपने सर्वस्व को होम कर दो।"

बचपन में सती होने की मेरी इच्छा थी, वह जाग उठी। मैं बोली—"बापूजी, मैं सती होना चाहती हूं। आज्ञा दीजिये।" बापू बोले—"शरीर को जलाने से क्या फायदा ? वह तो तुच्छ है, मिट्टी है। अपने सब दुर्गुणों को जला देना ही सतीत्व है। अपने सब दुर्गुणों का चिता में होम करो। फिर बाकी बचेगा, वह शुद्ध कंचन रहेगा। उसको कैसे जलाया जाय ? उसे तो कृष्णार्पण ही किया जा सकता है। स्त्रियों को मैं त्याग-मूर्त्ति मानता हूं, क्योंकि हिन्दू-स्त्री विधवा होने पर सारे भोगों को तिलांजलि देती है, विकारों का शमन करती है। अब तुम त्याग-मूर्त्ति बन गईं। अपने अवगुणों को जमना-लाल की चिता में जला दो। अपना जो कुछ हो, वह उसके काम में लगा दो। यही सती होना है। उठो, तुम सती हो जाओ।" मैं बोली, "मैं और मेरी सम्पत्ति उनके काम के लिए अर्पित है।"

खबर तो चारों ओर फैल ही गई थी। बम्बई से फोन आया कि लोग स्पेशल गाड़ी लेकर जमनालालजी की अन्तिम यात्रा में शामिल होना चाहते हैं। प्रश्न खड़ा हुआ कि क्या किया जाय, मेरे ध्यान में उनके वे शब्द आ गये, जो उन्होंने बम्बई में अभ्यंकरजी की मृत्यु पर कहे थे—"प्राण चले जाने पर शरीर का क्या ? उसके लिए धूमधाम क्यों !" मैंने कहा—"मृत शरीर को रातभर रखना उनकी भावना के विरुद्ध है। सबको तकलीफ होगी। किसीका भी कष्ट उन्हें असहनीय था। तब यही निर्णय हुआ कि तुरन्त ही तैयारी की जाय।" राधाकृष्ण ने पूछा कि स्नान कहां कराया जाय ? मैं बोली—"नीचे चौक में।" घर में गंगाजल का घड़ा था, वह लाया गया। उनकी देह नीचे ले जाने लगे। मैं हाथ पकड़कर 'ओम्-ओम्' कहती हुई चली। गंगाजल से जमनालालजी को नहलाया गया। मेरी चरणामृत पीने की आदत थी, सो मैंने अंजुली भरकर स्नान कराया हुआ गंगाजल पी लिया। मैंने उस जल की शीशी भर ली। पर बाद में विनोबाजी के समझाने पर उस जल को समाधि पर लगाये हुए पौधे पर चढ़ा दिया। समाचार मिलते ही लोग इकट्ठे हो गये। किसीको यह बात सच नहीं लगी। कोई कहता था कि हमने आज उन्हें गोरक्षण में देखा। कोई बोलता था कि बजाजवाड़ी में बैठे थे, किसीने कहा, दुकान पर जाते मैंने देखा। यह कैसे हो सकता है ?

पर जब वहां आकर देखा तो हक्के-बक्के रह गये। नहलाने के बाद बापूजी ने अपना दुपट्टा उतारकर उढ़ा दिया। जमनालालजी के लिए अन्तिम वस्त्र तो विनोबाजी के कते सूत की खादी का मंगाया गया। मैंने सोचा, बापूजी का दुपट्टा क्यों जलाया जाय, इसलिए उसे उठाकर मैंने गले में लपेट लिया, जो अब भी मेरे पास है।

जब अरथी को बांधने लगे तो दादीजी एकदम चिल्लाईं कि यह क्या कर रहे हो। अबतक तो वे यह समझती रहीं कि यहां कोई बड़ी सभा है, लोग इकठ्ठे हुए हैं, गांधीजी भी आये हैं। उन्हें पता भी क्या लगे कि ऐसी भयानक घटना हो गई है, क्योंकि रोना-धोना तो सब मन में ही था। कोई भले ही चुपचाप इधर-उधर रो ले, लेकिन जमनालालजी की हिदायत रही थी कि मौत के समय रोया-धोया न जाय, मौत को बुरा न माना जाय। दादीजी का रोना असीम था। बापूजी उन्हें बहुत देर तक समझाते रहे, पर उनके रुदन को रोकना असम्भव था। इसी स्थान पर उनके तीन बेटे और एक जंवाई गया था, उसका स्मरण कर उनका दुःख बढ़ता ही जाता था।

तैयारी होने पर अरथी चलने लगी। मैं भी ओम्-ओम् करती हुई अरथी पकड़े हुए जा रही थी। महिलाश्रम की लड़कियां, घर-कुटुम्ब की औरतें, गांव के लोग मानो समुद्र ही उमड़ पड़ा हो। लड़कियां बोल रही थीं—"राम धुन लागी, गोपाल धुन लागी।" सब लोग यही बोलते हुए जा रहे थे। मैंने कहा कि जो कंधा देना चाहे, उसे देने दो। चाहे हिन्दू हो या मुसलमान, जमनालालजी तो सबके थे।

दाह-क्रिया गोपुरी में जमनालालजी की झोंपड़ी के सामने करना तय हुआ। चिता की तैयारी की गई। कपूर से चिता को प्रज्वलित किया गया। मैंने बापूजी के हाथ में कण्डा दिया। मैं कहीं चिता में कूद न जाऊं, इसलिए बापूजी ने मुझे पकड़ लिया था। बापूजी ने विनोबाजी को वेद और उपनिषदों के मन्त्र पाठ करने को कहा। विनोबाजी ने उपनिषदों के मन्त्रों का पाठ किया। परचुरे शास्त्री ने वेद-मन्त्र कहे। अम्तुस्सलाम ने क़ुरान की आयतें कहीं। बा, महादेवभाई तथा भगवानदेवी सेकसरिया को तो मूर्च्छा आ गई, पर मैं शून्य भाव से चिता की ओर देखती रही। इस समय मन में

यही भाव था मानो वह मुझमें प्रवेश कर रहे हैं। पर धीरे-धीरे ज्यों-ज्यों रात पड़ने लगी, खालीपन का अनुभव होने लगा। विनोबाजी रात-भर मेरे पास बैठे थे। मैं उनसे बार-बार पूछती कि अब वह कहां मिलेंगे।

जमनालालजी के जाने की वेदना तो बाद में धीरे-धीरे बढ़ने लगी, और अब तो क्षण-क्षण उनकी कमी महसूस होती रहती है।

: ३९ :

# सन् ४२ का विद्रोह और उसकेबाद

ऐसा मालूम होता है, जमनालालजी को अपने जाने का कुछ आभास पहले से ही हो गया था। पर हम सबको इसकी कल्पना क्या होती कि वह इतनी जल्दी चले जायंगे। बापू के लिए यह अकल्पनीय था। इसलिए सबको बड़ा भारी धक्का लगा। बापू तो ऐसा महसूस करने लगे मानो उनकी बांह ही टूट गई। लेकिन बापू तो योगी थे। वह इस दु:ख को पी गये और तुरन्त ही सम्हलकर यह विचार करने लगे कि जमनालालजी के कामों को किस तरह सम्हाला जाय।

जमनालालजी के शुरू किये गए रचनात्मक कामों को पूरा करने के प्रश्न पर विचार करने के लिए बापूजी ने जमनालालजी के मित्रों तथा स्नेहियों की एक सभा बारहवीं के दिन बुलाई, जिसमें बापू ने कहा कि जमनालालजी के चाहनेवालों, प्रेमियों और मित्रों का यह कर्त्तव्य है कि उनके कामों को करें, जिससे उनकी आत्मा को सन्तोष मिले। उन दिनों वातावरण में गम्भीरता थी और बापूजी, जमनालालजी के प्रति लोगों के हृदय में जो सद्भावना थी, उसे काम में लगाना चाहते थे। एक तो योंही मृत्यु के बाद वैराग्य की भावना उमड़ पड़ती है, फिर जमनालालजी जैसे कर्मशील और प्रेममूर्त्ति के वियोग से तो वैराग्यमय वातावरण और भी अधिक गहरा हो गया। उसपर बापूजी जैसे महापुरुष के बोलने का प्रभाव तो सबपर पड़ना ही था। उन दिनों मेरा हाल अजीब था। मेरे लिए यह आघात ऐसा था कि मैं सुन्न-सी हो गई थी। उनके जीवन का महान उद्देश्य पग-पग पर याद आने लगा। उसकी सचाई प्रतीत होने लगी और उसको अपने जीवन में उतारा जाय यही भावना बढ़ती गई।

जमनालालजी के स्वर्गवास के बाद उनके शरीर की साक्षी देकर जो

कुछ मेरे पास था उसके समर्पण का संकल्प तो मैंने कर ही लिया था, लेकिन अब अपने-आपको काम में लगाने की बात थी। हमारे परिवार में बापूजी के विचारों का गहरा असर था। जो कुछ मुझसे बन पड़ा, उसका श्रेय तो बापूजी को ही है। पिछले बीस साल से जो उपदेश वह देते रहे थे, उसीका यह परिणाम था। मैं अपना एक-एक क्षण जमनालालजी के काम में लगाऊं, यही बापूजी भी चाहते थे। इसी कारण बापूजी ने मुझ-पर गो-सेवा की जिम्मेदारी डाली। मैंने गो-सेवा का काम करने का संकल्प तो कर लिया, पर जब मुझसे 'गो-सेवा-संघ' की अध्यक्षा होने के लिए कहा गया तब मैं सहम गई। मैंने बापूजी से कहा कि मैं काम तो करूंगी, लेकिन इतना बड़ा बोझ मुझपर मत डालिये। तब मुझे चुप रहने का इशारा कर उन्होने गो-सेवा-संघ के काम का बोझ मुझपर डाल दिया और कहा—"तुम्हें ऐसे लोगों की मदद मिलेगी जो तत्व और व्यवहार को सम्भाल सकें।" इस दृष्टि से विनोबाजी तथा घनश्यामदासजी बिड़ला उपाध्यक्ष बनाये गए। वातावरण ही ऐसा था कि बापूजी ने जो कुछ कहा, उसे मानना और अपनी शक्ति के अनुसार उस काम को करना, यही सबकी मनोवृत्ति थी। इसलिए विनोबाजी तथा घनश्यामदासजी ने भी स्वीकृति दे दी। बारहवीं को मृतक के पीछे सांड छोड़ने की प्रथा है। इसलिए पांच लाख के एक हजार सांड उनके पीछे छोड़ने का संकल्प रामेश्वरदासजी बिड़ला ने किया और उसे उन्होंने पूरा किया।

मैं गो-सेवा-संघ की अध्यक्षा बनी। शांतिकुमार मुरारजी भी एक उपाध्यक्ष बने। संस्था के खर्च आदि का प्रबन्ध मुझसे कैसे होगा इसीकी चिन्ता, रहती। शांतिकुमारजी विनोद में कहते—"मैयाजी तुम, सबसे डरती क्यों हो या पूछती क्यों हो? जो जी में आये सो करती जाओ, गाय को भैंस का पाड़ा होने से तो रहा।"

जब जमनालालजी का देहान्त हुआ तब कमलनयन गोला के शक्कर के कारखाने में था। उसे कलकत्ते से फोन मिला। जब फोन में कहा गया कि वर्धा में बहुत बड़ी दुर्घटना हो गई, तो उसके मन में यही विचार आया कि या तो काकाजी नहीं रहे या बापूजी नहीं रहे। लेकिन दूसरे ही क्षण यह विचार आया कि बापूजी की देश को बहुत जरूरत है और उनका

रहना आवश्यक है। जब उसे निश्चित रूप से मालूम हुआ कि काकाजी नहीं रहे, तब उसने कारखाने के कार्यकर्ताओं और मजदूरों को जमा करके यह दुःखद संवाद बताया और कहा कि काकाजी के शोक में कारखाना बन्द नहीं होना चाहिए। ऐसी गम्भीरता उसमें उस समय थी। घटना हृदय को हिला देनेवाली थी। देश-सेवक पिता के गो-लोक-वास की खबर पाकर बेटे द्वारा ऐसी बातों का किया जाना मामूली बात थोड़े ही थी। लेकिन हमारे यहां ये बातें जमनालालजी के आचरण और व्यवहार के कारण स्वभाविक बन गईं थीं। गोला से रवाना होने पर उसे लखनऊ स्टेशन पर माता आनन्दमयी मिल गईं। उनकी वर्धा आने की तैयारी थी। जमनालालजी ने पिछले छह महीने में माता आनन्दमयी को वर्धा बुलाने के बहुत प्रयत्न किये थे, लेकिन सब प्रयत्न विफल रहे। जमनालालजी जब किसीको वर्धा बुलाने का निश्चय करते तब बुलाकर ही चैन लेते, पर माता आनन्दमयी के समक्ष एक न चली। पर अब वह आ रही थीं, यह अद्भुत घटना थी। कमलनयन ने जब उनको बताया कि काकाजी तो चले गये हैं, तब वह बोलीं कि 'भैया' को आत्मदर्शन हो रहा है। उसके बाद वह रुक गईं और तीन दिन बाद वर्धा आईं।

जमनालालजी के शरीरान्त की खबर सुनने के बाद कमलनयन ने जल भी छोड़ दिया। स्टेशन पर जब उसे मालूम हुआ कि विनोबाजी रामायण का पाठ कर रहे हैं तब वह नहाकर वहां पहुंचा। उस समय की उसकी दशा का वर्णन करना कठिन है। आते ही मेरे गले से लिपट गया। हम दोनों शून्यवत् थे। हमारे आंसू सूख गये थे। पर लोगों की आंखों से आंसू बह रहे थे। जब उसे छाछ पीने को कहा गया तब मालूम हुआ कि तीन दिन से पानी ही कहां लिया है। आखिर उसने मुझे छाछ पिलाकर ही स्वयं छाछ पी।

घर के लड़के-लड़कियों, बहुओं सबकी दशा एक-सी थी। जैसे जमनालालजी की आत्मा ने हम सबके अन्दर प्रवेश किया हो, इस तरह हम सब भावावेग में थे। सबके मन में एक यही बात रम रही थी कि उनके कार्यों में योग देकर उनके जैसे बनें। कमल ने वर्धा पहुंचने पर सबसे पहले यह जानने की कोशिश की कि उसके काकाजी ने किस संस्था के लिए क्या देने को कहा था या उनकी क्या इच्छा थी। उसने सर्वप्रथम उनके सब वचनों की पूर्ति

की। पवनार का बंगला उसने विनोबाजी को अर्पित किया। बजाजवाड़ी में आने-जानेवालों के लिए जमनालालजी के द्वारा जैसी व्यवस्था चलती थी, वह चालू रखने के लिए एक लाख रुपये उसने लक्ष्मीनारायण-मन्दिर में जमा करा दिये, जो सात साल में खर्च हुए और अब वह खर्च लड़के ही चलाते हैं। दोनों भाइयों ने विचार करके जमनालालजी की जो सम्पत्ति थी, उसका ट्रस्ट बनवा दिया। जब घनश्यामदासजी बिड़ला ने घर का हिसाब देखा तो वह ताज्जुब में रह गये। बोले कि जमनालालजी तो धन के बल की जगह आत्मबल पर ही अपना काम चलाते रहे। बिड़लाजी उनके अभिन्न मित्र थे। उनको भी उनकी मृत्यु से बड़ा धक्का लगा। हमारे परिवार के प्रति उनकी जो आत्मीयता थी और वह अबतक चल रही है।

बापूजी ने बारह दिन के बाद मुझे सेवाग्राम बुला लिया। सावित्री भी मेरे साथ सेवाग्राम रहने चली आई थी। उसके जीवन में विशेष परिवर्तन आ गया था। सारे राजसी सुखों को छोड़कर वह आश्रम का जीवन बिताने लगी, और वहां जो कुछ आश्रम का खाना मिलता, वही खाकर आश्रम में काम करती। जब बापू का 'करो या मरो' आन्दोलन शुरू हुआ तब वह भी जेल गई। वह नाजुक तो थी ही और सुख-वैभव में पली थी। उससे जेल-जीवन कैसे बरदाश्त होगा, यह प्रश्न था। लेकिन उन दिनों उसपर भी एक तरह का नशा छाया हुआ था। ओम् भी साथ गई। महिला-आश्रम की अस्सी लड़कियां भी निकल पड़ीं। यद्यपि सावित्री ने जेल-जीवन को बड़े उत्साह और आनन्द के साथ बरदाश्त किया, मन को सम्हाले रही, तथापि शरीर को आखिर कैसे बरदाश्त होता? वह बीमार पड़ गई। जेल से छूटकर जब वह आई तब उसे कुरसी पर लाया गया। उसका चेहरा देखकर लोगों को रोना आ गया। जेल से उसके स्वास्थ्य पर हुए परिणाम को दूर करने के लिए उसे तीन साल मसूरी रहना पड़ा।

राम भी ९ अगस्त को बापू की गिरफ्तारी के बाद गांवों में जाकर उनका सन्देश सुनाने लगा। पुलिसवाले तो पीछे पड़े ही हुए थे। वह उनको छकाकर गांवों में जाता और लोगों को समझाता। एक बार पुलिसवालों ने उसे खेतों में देख लिया। वे पीछे दौड़े। राम पुल के नीचे छिप गया। पुलिसवालों ने लकड़ी के कुन्दों से मार-मारकर राम को निकाला और

बाहर निकालने पर भी उसे बहुत पीटा और अपशब्द कहे। तब उसने कहा—"तुमको मारना है तो जितना चाहो मार लो। लेकिन गाली क्यों देते हो?" उसे जेल ले गये। बापूजी ने 'करो या मरो' का नारा इस तरह लगाया था कि सबके ऊपर उसका गहरा प्रभाव पड़ा और सभी लोग मरने का डर छोड़कर काम करने लगे। धीरे-धीरे सब लोगों को पकड़ लिया गया। कमल इसलिए रुक गया कि राधाकृष्ण के ऊपर सरकार ने ऐसा केस बनाया कि वह फांसी पर ही चढ़ाया जाय। उस केस के लिए उसे बाहर रहना पड़ा, पर वह हर तरह से आन्दोलन को मदद पहुंचाता रहा। उसने भी तन, मन और धन से इस आन्दोलन में साथ दिया।

मैं गो-सेवा के काम में लगी ही थी कि धीरे-धीरे सब लोग इस आन्दोलन के कारण जेल चले गये। उस समय गो-सेवा-संघ के मंत्री स्वामी आनन्द थे और सहायक मन्त्री थे श्री रिषभदास रांका। वे भी जेल चले गये, और पारनेकरजी तथा स्वामी आनन्द आंदोलन में लग गये। राधाकृष्ण पर जो केस चला, वह भयानक था। वह जेल में था ही। श्रीमन्जी भी पकड़े गये। बालुंजकरजी पहले तो आन्दोलन के काम में लगे और बाद में वह भी जेल चले गये। जैसे-तैसे काम चलता रहा। मैं भी थोड़ी-बहुत देख-रेख करती; पर ४२ के इस महान् आन्दोलन के आगे रचनात्मक कामों की ओर कुछ दिनों तक बहुत ही कम ध्यान दिया गया। सरकार ने भी दमन बड़े जोरों का किया। ऐसा मालूम पड़ता था कि अब दस साल तक कांग्रेस का उठना मुश्किल है। इस तरह से उसे कुचल दिया गया। बच्चों तक को महात्मा गांधी की जय बोलने पर बेरहमी से पीटा गया।

इस आन्दोलन ने अनेकों के बलिदान लिये थे। अनेकों ने कष्ट सहा था। बापू ने भी महादेवभाई को खोया। फिर बा भी गईं। ये आघात तो बड़े थे ही, पर बापू ने तो कई जहर के प्याले पिये थे, इसलिए वह बरदाश्त करते ही गये। यों बापूजी ने यह आन्दोलन बहुत सोच-विचारकर और सरकार को बहुत मौके देकर शुरू किया था, अंग्रेजों को कठिनाई में डालने का उनका इरादा नहीं था। उनकी अड़चन से लाभ उठाना उन्हें नापसंद था। इसलिए उन्होंने बहुत मौका दिया। जब अंगरेजों की नीयत साफ न दिखाई दी और क्रिप्स-मिशन के आने पर बातचीत में उन्हें सन्देह का अनु-

भव हुआ तब वह तिलमिला उठे। जब वह दिल्ली से लौटे, तो बहुत ही गम्भीर थे और उन्होंने निश्चय-सा कर लिया था कि अब कुछ कठोर कदम ही उठाना चाहिए। कांग्रेस की वर्किंग कमेटी की मीटिंगें हुईं। उनमें प्रायः सभी बापूजी के विचार के ही थे। राजाजी का विचार भिन्न था। वह कहते थे कि इस मौके से लाभ उठाना ही चाहिए। बापू कुछ ऐसा कदम उठाना चाहते थे कि जिससे या तो आजादी का निश्चित वचन मिले, वरना आत्मोत्सर्ग कर दें। सरकार पकड़े तो आमरण अनशन कर देह त्याग कर दें। अब सब गम्भीरता से सोचने लगे। साथियों में सलाह होने लगी। विनोबाजी से पूछा गया। महादेवभाई और किशोरलालभाई तो ऐसे अनशन का विरोध करते थे। बापू के साथ दलीलें चलती थीं, लेकिन विनोबाजी ने तो यह कह दिया कि बापू का विचार ही ठीक है। सब गम्भीर और सुन्न हो गये।

जब बम्बई के लिए बापू रवाना हुए थे, तब ऐसा ही लगता था कि अब बापू का लौटना कठिन है। बापू बा और महादेवभाई के साथ गये थे, लेकिन जब जेल से छूटकर लौटे तो बा और महादेवभाई का साथ छूट गया। उन्हें अकेले देखकर आश्रमवालों के हृदय विचलित हो गये। दुर्गाबहन की स्थिति का तो कहना ही क्या था। बापू को भी महादेवभाई तथा बा की कमी खटकती थी और जब कोई चीज इधर-उधर हो जाती तो कहते—"पहले क्या मजाल कि कोई चीज जहां रखी जाती थी वहां से इधर-उधर होती। महादेव के बिना अब गड़बड़ होती है।"

बापू ने धीरे-धीरे अपने रचनात्मक कामों को देखना-भालना शुरू कर दिया और वह काम में जुट गये। यही उनकी विशेषता थी कि जैसी भी परिस्थिति हो उसमें अपने काम को कैसे लाभ पहुंचायें, यह विचारकर काम में लग जाते। अपने पर सन्तुलन रखना उनकी विशेषता थी।

भणसाली भाई ने सेवाग्राम के खेत के लहसुन बहुत खाये। पेशाब में खून आया तो किसीने जाकर बापू से कह दिया। बापू ने भणसालीभाई को बुलाया और पूछा—"यह क्या है, भणसाली? इतना लहसुन खाते हो—पेशाब में खून आता है?" भणसालीभाई बोले—"बापू, शरीर में मांस और लोहा ही तो है। अगर पेशाब में लोहा गया तो क्या बड़ी बात है? उसके अलावा जायगा भी क्या?"

बापू ने किसी तरह उनका लहसुन छुड़ाया और दूध पीने को कहा। फिर तो वह ३२ रतल तक दूध पीने लगे। आश्रम के बच्चों ने कहा कि सारा दूध तो काका ही पी जाते हैं, हमें क्या मिले ? इसपर दूध छोड़ दिया और खली खाने लगे। एक दिन सोचा कि गाय के गोबर में भी तत्व होता है तो बस गोबर खाना शुरू कर दिया। आश्रम के लोग डरे कि कहीं इन्होंने सत्याग्रह तो शुरू नहीं कर दिया ! किसी तरह मना करके उनका गोबर खाना छुड़ाया।

भणसालीभाई गजब के हठयोगी हैं। कड़ाके की सर्दी में रात को गाय के कोठे में नंगे बदन पत्थर का सिरहाना बनाकर सोते थे। जेठ की दुपहरी में सिर पर कंबल लपेटकर कंकरों पर सो जाते थे। दोनों स्थितियों में काफी गहरी नींद लेते थे। शरीर पर कुछ असर ही नहीं होता था।

करो-या-मरो आन्दोलन के बीच चिमूर-आष्टी स्थान के कुछ उत्तेजित लोगों ने हिंसा के काम कर डाले। सरकार के सैनिकों ने उसका बड़ा भयानक बदला लिया, लोगों पर जुल्म ढाये। मां-बहनों की ऐसी लाज लूटी कि लोग स्तब्ध रह गये। बापू आगाखां-महल में बैठे थे। भणसालीभाई को पता चला तो बोले—"बहनों पर ऐसा जुल्म होता है, इससे तो अनशन करके मरना अच्छा। बस, पैदल चिमूर चल पड़े। वर्धा के लक्ष्मीनारायण मंदिर से लोगों ने उन्हें विदाई दी। ३-४ मील तो सब गये, लेकिन फिर उन्होंने सबको वापस कर दिया। केवल एक आदमी को साथ लिया। २० मील जाकर थककर पड़ गये। पुलिसवाले उठाकर सेवाग्राम में पटक गये। दूसरे दिन वह फिर चल पड़े। बस, १८-२० मील पैर घसीटते-घसीटते चलते और पुलिस वापस सेवाग्राम छोड़ आती। १४ रोज केवल हवा पर रहे—१८-२० मील पैदल चलते।

कमल ने मुंशीजी (श्री कन्हैयालाल माणेकलाल मुंशी) को बुलाया। भणसालीभाई बोले—"मरना है तो बिना जल के एक मास में मर जाऊंगा, फिर जल लेकर दो मास जीकर सेवा लेने से क्या लाभ ? मुंशीजी ने समझाया कि काका हमें प्रचार करने का मौका दो। तब पानी पीना कबूल किया। १८-२० सेर पानी रोज पी जाते। लक्ष्मीनारायण मंदिर का तांबे का हंडा-भर पानी पीते थे। प्रभाकरजी नें खूब प्रेम से उनकी सेवा की। हड्डी का

ढांचा-भर रह गये। इसपर भी एनीमा तक नहीं लेते—नमक-नींबू शरीर में नीचे से भी गया तो उपवास टूट जायगा।

एक दिन मुझसे बोले—"मां, एक बात करोगी?" मैं डर गई, पता नहीं क्या बोलें। हां या ना कहना कठिन था। लेकिन वे खुद ही बोले कि एक लकड़ी के पट्टे पर कीलें गाड़कर ऊपर सुला दो। मैं तो 'हाय राम' कहकर भाग आई। मुंशीजी से कहा तो मुंशीजी ने भणसालीभाई से पूछा—"काका, आपने जानकीबहन से क्या कह दिया?" वे बोले—"हां, मैंने कहा था कि मुझे कीलों पर सुला दो।" मुंशीजी ने कहा—"आखिर यह गृहस्थों का घर है। वे ऐसा कैसे कर सकती हैं?" तो बोले—"फिर मुझे सड़क पर ले चलो।" अंत में मुंशीजी ने कहा—"काका, आज जमनालालजी नहीं हैं। जानकीबहन पर इतना संकट डालोगे क्या?" तब भणसालीभाई एकदम चुप!

सारा दिन कीर्तन-भजन होता। दस-दस रोज के बच्चों को गोद में लिये भी बहनों का तांता लगा रहता। एक रोज बोले कि मां मेरी जीभ-आंखें अंदर जाती हैं, सो मैं पागलपन से भी कुछ खाने को मांगूं तो मत देना। व्रत भंग हो जायगा। माताएं तो फूट-फूटकर रोती थीं कि ये तो मर जायंगे। आगे-पीछे स्त्री-बच्चे कोई नहीं, बस इसीका संतोष था। लेकिन यही सोच होता कि दो तोला गुड़ का पानी पिलाने से जी सकें तो मरना कैसे देखा जायगा। भणसालीभाई कहते—"पांच तत्व का शरीर है, हवा में हवा, आकाश में आकाश, जल में जल मिल जायगा—चिंता किस बात की?"

पुलिस का कड़ा पहरा था कि मर जायं तो हल्ला-गुल्ला न हो। अफसरों ने सरकार से इजाज़त ली कि मरेगा तो दवा देंगे। ५० दिन गुजरे, ५५ दिन गुजरे, लेकिन नहीं मरे तो पुलिसवाले बोले—"संतरे वगैरा खाते हैं, सब झूठी बातें बना रक्खी हैं।" हमने कहा—"यह उपासी खाना शुरू करेगा, तो रोकना भी मुश्किल है, कच्चा आटा घोलकर पी लेगा!"

अंत में सरकारी अफसरों ने माफी मांगी तब बोले कि "६३ दिन बाद उपवास छोड़ूंगा। जब उपवास छूटे तो आटा घोलकर देना।" गांव में डोंडी पिटी। डिप्टी कलक्टर भी आये। जब शरीर पर से उनकी चादर हटाई तो देखा कि सूंडी पेट से चिपक गई है। मुंह पर खून है, शरीर हड्डियों का ढांचा-

भर था। देखकर दंग रह गये। बोले—"हिन्दुस्तान के सिवाय यह शक्ति दुनिया के किसी भी हिस्से में देखने को नहीं मिलेगी।"

मकर-संक्रान्ति आई तो लोग तिल के लड्डू भेंट में दे जायं। बस, तिल के लड्डू ही खाने का काम। रोकना कठिन हो गया।

: ४० :

# बापू-स्मरण

सन् १९२४ की बात है। दिल्ली में बापू ने २१ दिन का उपवास शुरू किया था। ८-१० दिन में ही काफी कमजोरी आ गई। बापू केवल पानी ही पीते थे। लोगों को चिंता हुई। २१ दिन कैसे निकालेंगे बापू ? अब तो भगवान ही मालिक है। महादेवभाई ने सोचा कि वर्धा से विनोबा को बुलवा लें तो बापू को आध्यात्मिक खुराक तो मिल ही सकती है। बड़ी आशा और विश्वास से उन्होंने वर्धा टेलीफोन किया। हम चार-पांच जने तुरन्त ही आश्रम गये और विनोबाजी से कहा कि दिल्ली से महादेवभाई का टेलीफोन आया है, बापू को काफी कमजोरी आ रही है, आपको दिल्ली बुलाया है।

विनोबाजी थोड़ी देर चुप रहे। फिर बोले—"बापू को कोई डर नहीं है। उनके पास तो भगवान हैं।" कुछ देर बाद अचानक उन्होंने पूछा—"मुझे बापू ने बुलाया है क्या ?"

हम सब चुप। वापस वर्धा आये और महादेवभाई को फोन किया कि विनोबा पूछते हैं—"बापू ने बुलाया है क्या ?" महादेवभाई विचार में पड़ गये। उन्होंने तो बापू से बिना पूछे ही विनोबा को बुलाने का फोन किया था। अब तो बापू से पूछना ही पड़ेगा। लेकिन क्या पता कि बापू इजाजत दें या नहीं ? इसी सोच-विचार में महादेवभाई बापू के पास गये और बोले—"बापू, हमने आपसे बिना पूछे विनोबा को बुलाने की हिम्मत की थी। एक तो प्रार्थना में बहुत-से लोग आते हैं और दूसरे आपको भी अच्छा लगेगा। तो विनोबा को बुला लें क्या ?"

बापू ने थोड़ी देर चुप रहकर तुरंत पूछा—"विनोबा आना चाहते हैं क्या ?"

अब देखिये—कैसी अन्तरात्मा की एक डोर, एक लगन, एक विचार।

बापू विनोवा के पास हैं और विनोवा बापू के पास। पर हम संसारी लोग आत्मा के इस बेतार-के-तार को क्या जानें। विनोवा की उपस्थिति बापू को कितनी सुखदाई थी ! लेकिन वह जानते थे कि विनोवा पास के सुरगांव नाम के गांव में सफाई का काम करते थे। ग्राम-सेवा करनेवालों से बापू अपने काम के लिए समय कैसे लेते ?

दोनों के संयम की चरम सीमा ही है न ! मेरी तो कल्पना के बाहर की बात थी।

वर्धा के लक्ष्मीनारायण-मंदिर में घी के दो दीपक चौबीसों घंटे चासते थे। यह याद नहीं पड़ता कि कैसे बन्द हुए, लेकिन बीसों वरस से चार बार आरती होती ही थी। बन्द मन्दिर में दीपक से धुआं होता था, पोशाक वगैरा पर धुएं का कालापन आ जाता था। तीन-चार बजे पुजारी उठते थे। गाय का घी दीपक में जलता था, लेकिन अब तो लकीर की फकीरी रह गई है।

एक बार बा की पुण्य-तिथि पर सेवाग्राम में मदालसा ने हिन्दुस्तान का नक्शा बनाया और उसके चारों तरफ बा की जितनी उमर थी उतने दीपक जलाये। फिर बापू को बुलाया। बापू ने आते ही कहा—"अरे मद्रु ! हिन्दुस्तान में गरीबों को तो खाने को तेल भी नहीं मिलता, और तू दीपक में घी जलाती है ?"

हर कार्य में दरिद्रनारायण की कितनी सेवा होती है, इसी आधार पर बापू उसको मापते थे।

एक बार बापू बिड़ला-हाउस में ठहरे हुए थे। वहां से उन्हें कहीं बाहर जाना था। सारा सामान बांधना शुरू हुआ। बापू के सामने एक बोर्ड रहता था, जिसपर सब भाषाओं की बारहखड़ी लिखी रहती थी। बापू ने कमल से कहा कि इसे खोलकर 'पैक' कर ले। कमल ने चारों कोनों के पेंच खोल लिए और उसे बांधकर रख दिया। बापू बोले—"पेंच ला।" वह वापस वहां गया—जाकर गलीचे पर बहुत खोज करने के बाद केवल तीन पेंच ही मिल पाये। बापू के साथ जो लोग रहे हैं, उन्हें मालूम है, कि बापू छोटी-छोटी चीजों का कितना ध्यान रखते थे। कमल घबराया। अब एक पेंच इस मोटे गलीचे में कहां खोजे। जाने का समय अलग हो रहा है। देखने लायक शकल हो गई

बाबू सा'ब की। पर बोले क्या ? लम्बा लेक्चर—उपदेश बापू से सुनना पड़ा कि देखो इसीलिए मैं वह पटिया खोलने के लिए दूसरों से मना करता था और तुमसे भी वही लापरवाही हुई। अब जहां जायंगे पटिया लगाने की दिक्कत आयगी। तूफान मच जायगा—बापू को पेंच चाहिए, पटिया लगानी है। मोटरें दौड़ेंगी एक पेंच लाने के लिए। चीज छोटी है—पर काम तो अड़ गया न ! असावधानी में शक्ति, समय, खर्च फिजूल जाता है। सावधानी बड़ी जरूरी है, आदि ! छोटी चीजों की बेकदरी बापू को पसन्द नहीं थी।

भंगी कॉलोनी से नवाखाली जाते समय जब सारा सामान बाहर निकाल लिया गया, तब बापू कमरों में गये और अलमारियों के कोने-कोने देखने लगे। मैंने पूछा—"बापूजी क्या कर रहे हैं ?" बोले—"अरे भाई, ये लड़कियां जल्दी में कुछ भूल गईं तो वहां मुसीबत उठानी पड़ेगी। अभी तो दो मिनट का काम है, लेकिन वहां रोज-रोज की दिक्कत हो जायगी।"

इतने व्यस्त होते हुए भी इन बातों में बापू पूरे गृहस्थ थे।

महान् विद्वान् परचुरे शास्त्री महारोग से दुःखी होकर सेवाग्राम आये। बापू से कहलाया—"मैं तो जीवन से दुखी हो गया, मर जाऊं तो सुख मिले।"

बापूजी ने आश्वासन दिया। आश्रम में अलग एक झोपड़ी बनवाई। हम लोगों को उसके आस-पास जाने से मना कर दिया। हमें भी कौन-सा शौक था कि हम वहां जाते। पर बापू रोज उन्हें धूप में सुलाते, उनकी मालिश करते, खाना खिलाते। बाद में तो प्रभाकरजी ने उनकी सेवा का भार ले लिया, लेकिन बापू हमेशा उनकी सेवा का विशेष ध्यान रखते थे। एक दिन सुना कि बापू वर्किंग कमेटी की महत्वपूर्ण चर्चा को छोड़कर परचुरे शास्त्री की सेवा में नियत समय पर पहुंच गये।

बापूजी की इस सेवा से न केवल परचुरे शास्त्री ठीक ही हो गये, बल्कि लोगों के हृदय का भय भी दूर हो गया।

इतना अधिक काम और समय इतना कम। इसलिए बापू एक-एक मिनट का सदुपयोग करते थे। बारडोली-सत्याग्रह के समय मैं जमनालाल-जी के साथ महात्माजी के दर्शन करने गई। उनके पास जाकर बैठे तो देखा—बापूजी चम्मच से कुछ खा रहे थे और साथ ही तकली भी कात रहे

थे। एक ओर आदमी पत्र पढ़कर सुनाता था और दूसरी ओर बापू महादेवभाई को पत्र लिखा रहे थे। ये चारों काम एक साथ करते हुए मैंने उन्हें देखा। इस बीच कस्तूरबा आ गईं और बोलीं—"कांति को बुखार आ गया है, उसे क्या दिया जाय ?" बापूजी ने कहा "अभी तो मिट्टी की गीली पट्टी करके उसके शरीर पर रख दो। मैं जब आऊंगा तब देख लूंगा।"

एक साथ इतने सारे काम करना और हर काम में पूरा ध्यान रखना तो कोई बापूजी से सीखे।

११।। बजे के लगभग बापूजी सोते थे। बारी-बारी से हम लोग उनकी पगथली में गाय का घी लगाते थे। बापू कुछ पढ़ते रहते और तभी नींद आ जाती। सोने के पहले कहते—१५ मिनट बाद उठा देना, कुछ काम करना है। हम लोग घड़ी की तरफ देखते—अभी तो १४ मिनट ही हुए हैं—बापू गहरी नींद में सोये हैं, एक मिनट बाद उठा देंगे। यह सोचते हैं कि बापू एकदम आंख खोल देते। घड़ी की तरफ देखकर पूछते, "१५ मिनट बाद उठाने को कहा था न—उठाया क्यों नहीं ?" हम कहते, "बापू, उठाने जा ही रहे थे कि आपने खुद आंखें खोल दीं।" बापू मुस्करा देते।

नींद पर उन्हें इतना काबू था, कि सोचेंगे उतनी ही देर सोयेंगे।

आश्रम की बहनों-लड़कियों को जब भी समय मिलता, बापू को घेर लेती थीं। एक दिन सुबह ९-१० बजे के करीब महादेवभाई कुछ खानगी कागज़ात की नकलें बापू को दिखाने आये। लड़कियां वहां हाजिर थी हीं। झोपड़ी में मुड़ गये, बोले, "पीछे आऊंगा।" साथ ही बोले—"अरे डाकनियों, बापू को जीने दोगी या नहीं ?"

इसी तरह सरदार पटेल भी बहुत मज़ाक करते थे। एक बार मुझे और मीराबेन को आते देखा तो विनोद में बोले—"आओ जोगमायाओं।" जमनालालजी से कहते—"जमनालालजी, इन जोगमायाओं से बापू का पीछा छुड़ाओ न ! यह तो पागलों का बाज़ार बढ़ता ही जा रहा है।"

एक रोज़ कमला ने बापू से कहा—"बापूजी, आप एक ही ब्लेड से इतनी दाढ़ियां बनाते हैं, यह भी तो हिंसा ही है, दाढ़ी में कितनी तकलीफ होती होगी।" बापू बोले—"हां भाई, मैं लोभी हूं न, सो एक ब्लेड को ज्यादा दिन चलाना चाहता हूं।" कमला ने कहा—"और बापूजी, आप

कांच भी नहीं रखते। देखिये न, एक जगह बाल छूट गय हैं।"बापू ने मज़ाक में कहा—"तुम लोग ही तो मेरा कांच हो, खड़ी-खड़ी बता देती हो। फिर कांच की क्या ज़रूरत है?"

कमरे में हँसी का फव्वारा छूट गया।

छोटी-छोटी चीज़ों की बापू जैसी सार-संभाल करते थे, वह देखते ही बनती थी। इस्तेमाल किया हुआ दातुन वह धोकर एक अलग टोकनी में डाल देते। सूखने के बाद वह अंगीठी जलाने के काम में आ जाता था। इसी तरह धोती की लांग जो अन्दर जाती है, उसे सिरे से तिकोना काट लेते और उससे गमछे का काम लेते। फटने पर वह रस छानने का कपड़ा बन जाता और जब उस काम के लायक भी नहीं रहता तो सिगड़ी जलाने के काम में आता था।

साबरमती में प्रार्थना हो रही थी। बापू आंख बन्द किये बैठे थे। इतने में एक सांप आया। लोगों में खलबली मची—"बापू, सांप!" 'बापू' शब्द सुनकर बापूजी ने क्षण-भर के लिए आंखें खोलीं, लेकिन सांप का नाम सुनते ही आंखें मींचकर ध्यानावस्थित बैठे रहे। प्रार्थना चलती रही। लोग भी बैठे ही रहे। सांप तो बेचारा अपने रास्ते जानेवाला था ही, सो चला गया। आश्रम में सांप मारने की मनाई थी, सो लोगों को भी आदत-सी पड़ गई थी। लंबे बांस की संडासी से सांप पकड़कर दूर डाल आते थे।

परंधाम में एक बार भाऊ पानसे लकड़ी के तख्ते पर खुले बदन सोये थे। पेट पर से सांप चढ़ा और कान तक आया। भाऊ को पता चल गया, लेकिन वह पत्थर की तरह स्तब्ध पड़े रहे। उन्होंने सोचा कि अगर ज़रा भी हिला तो इसने काटा। अंत में सांप कान के ऊपर होकर चला गया। सांप जाने के बाद तो भाऊ पसीने से तरबतर हो गये। दूसरे दिन विनोबा से यह बात उन्होंने कही तो उन्होंने कहा—"ऐसी स्थिति में मैं भी इस तरह बगैर हिले-डुले रह सकता, ऐसा मुझे नहीं लगता।"

लेकिन सांप-बिच्छुओं की उस दुनिया में भी लोग बिलकुल निर्भयता और सहजता से रहते थे।

बजाजवाड़ा, वर्धा में वर्किंग-कमेटी की बैठक हो रही थी। बापू सेवा-ग्राम में थे। जवाहरलालजी बापूजी से मिलने आये। बापू की कुटिया में

घुसते ही मज़ाक किया—"वापूजी, आपके पास आना, बैठना, बात करना कैसे हो?" वापू ने पूछा—"क्यों भाई ! क्या वात है ?" कस्तूरवा पास ही खड़ी थीं। बोलीं—"तमे लपण खाओ छोने!" मीराबेन भी वहीं थीं—तुरंत बोलीं—"हां वापू, आपके कपड़ों से भी लपण की गंध आती है।" अमतुल-बहन और लीलावती दोनों ने भी हां-में-हां मिलाई। वापू हंसते हुए बोले—"हां भाई, यह तो हिंसा हो गई। अब मेरा लहसुन खाना बंद करो।" बा ने कहा—"लेकिन लहसुन तो आपके ब्लड्प्रेशर की दवा है।" वापू बोले—वह दवा किस काम की, जिससे लोगों को कष्ट पहुंचे ?" थोड़े दिन तो लहसुन बन्द ही कर दिया।

वापू के कान तो वड़े-बड़े थे, पर नाक में गंध नहीं थी, और खानेवाले को खुशबू की आदत भी हो जाती है। मज़ाक करते हुए जवाहरलालजी वापू के पास जा बैठे और दोनों ज़ोरों से खिलखिलाकर हँसने लगे। गुरु-शिष्य दोनों के मानों कमल ही खिल पड़े हों। दोनों महापुरुषों में कितना प्रेम था ! इस बात को सोचती हूं तो जी आज भी गद्गद् हो जाता है।

: ४१ :

# बापू का बलिदान

बापू ने जब फिर से रचनात्मक कामों की तरफ ध्यान दिया तब उनके सामने गो-सेवा-संघ के काम का प्रश्न भी आया। नये सिरे से फिर गो-सेवा-संघ का काम शुरू हुआ। जमनालालजी ने अपने रहते जो गोरस-भंडार शुरू करवा दिया था, वह चल रहा था। उसमें गायों का मनों दूध आता और बिकता रहता था। ग्राम-सेवा-मंडल, बच्छराज-खेती तथा लक्ष्मीनारायण-मन्दिर की डेरियां भी चल रही थीं। व्यक्तिगत रूप से ग्वाले भी गायें पालने लगे थे। इस तरह वर्धा में गायों के काम की बढ़ती हो रही थी, पर इस काम को बाहर फैलाने और उसे देश व्यापी बनाने के लिए, बापूजी चाहते थे कि मैं उसमें लग जाऊं। मैं बापूजी के कहने से इधर-उधर जाने लगी। गो-सेवा-सम्मेलन राजेन्द्रबाबू की अध्यक्षता में बुलाया गया। वह भी इस कार्य में रस लेने लगे और उन्होंने बिहार में काम शुरू करने की दृष्टि से सम्मेलन बुलाया। वहां काम शुरू हुआ। मैं आगरा, अमृतसर, पटना, भागलपुर, सीकर, कलकत्ता, बम्बई आदि स्थानों में गई और काम बढ़ाने का यथासम्भव प्रयत्न करती रही।

शांतिकुमार मुरारजी की बापूजी तथा जमनालालजी पर श्रद्धा तो थी ही। वह गो-सेवा का काम करने लगे और संघ के कुछ दिन मंत्री भी रहे। उनका वर्धा आना-जाना होता था और वे बड़े प्रेम और श्रद्धा से काम करते थे।

राधाकृष्ण इस काम में काफी रस लेता था और गो-सेवा-संघ के काम की पुनर्रचना में उसका बहुत बड़ा हिस्सा रहा है। यों गो-सेवा-संघ का काम तो वह करता ही था, पर दूसरे कामों की जिम्मेदारी भी उसपर इन दिनों थी और खासकर ग्राम-सेवा-मंडल की जिम्मेदारी रहने से रिषभदासजी

को फिर मंत्री बनाया गया। वह मेरे साथ कई जगह गये और काम को बढ़ाने की कोशिश करते रहे। लेकिन इस महान कार्य के लिए जो शक्ति चाहिए थी, उसकी मैं तथा मेरे साथी अपनेमें कमी पाते और इस काम की विशेष प्रगति रुकी रही। मैं कुछ दिन इस काम में लगी रही; पर न मालूम क्यों, उत्साह कम होता गया और बापूजी ने जितनी अपेक्षा रखी थी, उसमें भी असफलता रही, इसका मुझे भी रंज रहा। वह भी मुझे 'कामचोर' कहा करते थे। धीरे-धीरे मुझे उनके सामने जाने में संकोच होने लगा। पर मैं करती भी क्या ! मुझे यह भार भारी पड़ा, या यों कहो, मेरा कोई ठीक-ठीक उपयोग न ले सका।

दिल्ली की भंगी-बस्ती में जब बापूजी रहते थे तब वहां एक बार मैं गई। बापूजी उन दिनों थकान के कारण चार घंटे मौन रहते थे। लेकिन मुझे देखते ही वह एकदम प्रेमवश बोल उठे—"चोर आ गई, चोर आ गई।" यद्यपि बापू ने यह विनोद में कहा था, लेकिन मैं उनकी हँसी में भाग न ले सकी, क्योंकि मैं जानती थी कि इसके लिए उनके मन में कितना दर्द है।

जिस दिन बापू के गोली लगने की खबर आई उस दिन सवेरे राजेन्द्र-बाबू वर्धा आये थे। सब लोग खबर मिलने पर राजेन्द्रबाबू के पास इकट्ठे हुए। प्रार्थना हुई। राजेन्द्रबाबू ने दिल्ली जाने का तय किया, पर सबकी राय यह रही कि रात को जाना ठीक न रहेगा। वह रुक गये। लेकिन रात को एक बजे जवाहरलालजी का फोन आया कि उन्हें आना ही चाहिए। उनके लिए विमान की व्यवस्था की गई। उसमें मेरे लिए भी सीट रखी गई। जाने का मेरा मन तो था ही, लेकिन मैंने सोचा कि जब आश्रमवालों के लिए रोक है तब मैं ही कैसे जाऊं ? बापूजी के गोली लगने की खबर से मन पर विचित्र तरह का असर हुआ। पहले तो ऐसा लगा कि ऐसा क्या हुआ है। फिर यह खयाल आया कि देखो, बापूजी ने जो मुझसे आशा रखी थी वह यों ही रही। उनके सामने मैं क्या मुंह लेकर जाऊंगी। मेरे मन में यही विचार आया कि बापूजी यदि आंख खोलकर देखेंगे और पूछेंगे कि काम छोड़कर क्यों आई, तब मैं क्या कहूंगी ? अब जब उनकी आंख ही मुंद गई तो मेरा उनके सामने जाना धोखा देना है। यह सोचकर मैं रुक गई।

रामकृष्ण दिल्ली से वापस आया तो बोला कि मां, तू क्यों रह गई ? तुझे तो आना चाहिए था। उसके कहने पर मुझे भी लगा कि अच्छा होता मैं आखिरी दर्शन तो कर लेती। अब पछताने लगी। मेरे सामने ही तो हवाई जहाज गया था और दूसरे दिन बाबूजी वापस भी आ गये। मैं भी आ जाती। सचमुच मैंने बहुत-कुछ खोया, ऐसा बाद में लगा।

बापूजी के जाने से देश में दुःख की लहर फैल गई और कई लोगों पर कई तरह से आघात हुए। हमारे यहां मदालसा पर बहुत ही असर पड़ा। उसने १२ रोज तक अन्न ही छोड़ दिया। उपनिषद् की प्रार्थना के कागज छपाकर वह घर-घर जाकर कहती—"अरे, अब तो जागो, बापू को खोकर भी क्या सोते रहोगे ?" उसकी हालत विक्षिप्त-जैसी हो गई थी। हम सबको बड़ी चिन्ता हो गई। श्रीमन्नारायणजी पर काम का इतना बोझ रहते भी उनका धीरज अपार था। इधर बापूजी के जाने का दुःख तो था ही, उधर मदालसा की यह हालत। हमें यह डर था कि विक्षिप्त दशा में वह कब क्या कर बैठेगी ? होठों में खून आ रहा था। मुंह में छाले पड़ गये थे।

हमारे घर के सभी लोग ऐसा महसूस करने लगे कि बापू के जाने से हमारे ऊपर से छत्रछाया उठ गई। बच्चे बापूजी के जाने से अपनेको बिना बाप का मानने लगे, क्योंकि जमनालालजी के जाने के बाद बापू का हाथ उनके सिर पर था।

जब अखबारवालों ने पूछा कि बापूजी के विषय में कुछ कहिये तब मैंने कहा—"हम आज बिना बाप के हो गये।" यह बात मैंने गोपुरी में कही। उधर वैसे ही शब्द कमलनयन ने बम्बई में कहे।

बापूजी के जाने का मेरे मन पर पहले तो कम ही असर हुआ था, पर धीरे-धीरे जैसे-जैसे दिन बीतने लगे, वह असर बढ़ने लगा और मैं उनके अंतिम दर्शन से वंचित रही, इसका रंज मन में रहने लगा। जब उनकी भस्मी बदरी, केदार, गंगोत्री ले जाने की बात आई तब मेरे मन में आया कि मैं भी उस पार्टी के साथ जा सकूं, तो अच्छा। पर मन में फिर संकोच हुआ कि भस्मी के साथ जानेवालों की संख्या सीमित है। मेरे जाने से असुविधा होगी। पर मैंने आखिर डरते-डरते ब्रजकृष्णजी चांदीवाला से पूछा कि क्या मैं जा सकती हूं। वह बदरी-केदार-यात्रा की टोली के अगुआ

थे। वह बोले कि पूछने का सवाल ही क्या है, आप मालिक हैं। यह सुनकर मुझे सन्तोष हुआ। मैंने सोचा कि बापूजी को गोली लगने के दिन जो संयम किया था, उसका प्रत्यक्ष फल मिल रहा है। मुझे ऐसा मालूम होने लगा, मानो बापूजी हाथ पकड़कर यात्रा करवा रहे हैं। मुझे आशा कहां थी कि मैं गंगोत्री, यमुनोत्री, बदरी-केदार की कठिन यात्रा कर सकूंगी। ऐसी स्थिति में यह योग मेरे लिए अपूर्व था। पर मैं यह जानती थी कि इस तरह भस्मी को बड़े-बड़े तीर्थों में ले जाना भी आडम्बर है। पर लोक-भावना थी कि सैद्धान्तिक दृष्टि से भस्मी ले जाना बापू को पसन्द न होने पर भी यह सब क्रिया-कांड अपने-आप होता गया। बापूजी की अस्थियों को स्पेशल ट्रेन से प्रयाग ले जाया गया था, तब भी मैं रुक गई थी। कमलनयन ही गया था। मेरे मन पर उस समय भी सिद्धान्त की बात का ही असर था। पर इस बार तो मुझे ऐसा लगा कि मैं इस मौके को खो दूंगी, तो फिर कब मिलेगा। बापू के साथ मेरा उत्तरकाशी का कार्यक्रम था, लेकिन वह रह गया था। अब मुझे ऐसा ही लगा कि मैं बापू के साथ ही जा रही हूं। यद्यपि बापू की भस्मी जा रही थी, लेकिन बापू से भी ज्यादा सम्मान उसका हो रहा था। टेहरी राज्य की ओर से बड़ी अच्छी व्यवस्था थी। झंडे लेकर लोग आगे चलते थे। बाजे बजाते हुए भस्मी ले जाई जा रही थी। कार्यक्रम निश्चित रहता था। जगह-जगह स्वागत होता जाता था। छोटे-बड़े, धनी-गरीब, स्त्री-पुरुष, विद्वान-अनपढ़, साधु-संन्यासी सभी भस्मी को प्रणाम करने और श्रद्धा भेंट करने आते थे। ऐसे-ऐसे साधु भी आये, जो कभी अपनी गद्दी से नीचे उतरना और किसीके सामने जाना छोटापन समझते थे। लेकिन बापू ने सबके हृदय में जो स्थान पाया था, वह अवर्णनीय था। हम लोगों की सुख-सुविधा की भी बहुत अच्छी व्यवस्था थी और गांधीजी के भक्त समझकर हमारे प्रति आदर प्रकट किया जाता था।

: ४२ :

# बजाजवाड़ी के तत्त्वज्ञानी

यों तो जमनालालजी के स्वर्गवास के बाद बजाजवाड़ी की चहल-पहल कुछ अंशों में कम हो गई थी, फिर भी जबतक बापू सेवाग्राम में थे तबतक आने-जानेवालों का तांता लगा ही रहता था। बापूजी के जाने के बाद लोगों का आना-जाना कम हो गया। लेकिन किशोरलालभाई के बजाज-वाड़ी में बसने से एक तरह से वह उनकी बस्ती बन गई थी और वहां 'हरिजन' के काम के लिए कुछ काम करनेवाले रहते थे। इससे तथा किशोरलालभाई से मिलने-जुलने को आनेवालों से कुछ चहल-पहल रहती थी। जब मेरा मन न लगता तब उनके पास चली जाती। जब भी जाती वह और गोमतीबहन काम में लगे हुए दीखते। उन दोनों का शरीर तो हड्डियों का ढांचा मात्र था। बीमारी लगी ही रहती थी। कहते हैं, बीमारी से मनुष्य चिड़चिड़ा हो जाता है, पर किशोरीलालभाई तो इतनी तकलीफ भुगतकर भी सदा हँसमुख ही रहे। मैं जाती तो काम छोड़कर देखने लगते और कहते—"केम न बोलवानुं प्रण कर्युं छे!" मतलब यह कि मैं उनसे बात करूं। मुझे डर लगता था कि उनसे बात करने से उनकी दमे की तकलीफ बढ़ेगी। वे जैसे महान् तत्त्वज्ञानी, विचारक और सिद्ध पुरुष थे, वैसे ही व्यावहारिक भी थे। इसलिए उनसे व्यवहार की सलाह लेने को सभी आते थे। उनको थकान होगी, यह जानकर भी उनकी सलाह लेना सबको जरूरी मालूम देता था। मुझे वर्धा बजाजवाड़ी में अकेले रहते देखकर एक बार उन्होंने राम से कहा—"रामकृष्ण, जानकीबहन को यहां रखने की अपेक्षा या तो किसी काम में लगाओ या अपने पास रखो, क्योंकि इस तरह छोटे-छोटे कामों में उलझे रहना अनुचित है।" रामकृष्ण ने कहा कि तुम बम्बई आ जाओ, पर मैं बम्बई चली भी जाती तो मेरा मन थोड़े ही लगता। पहले

भी वह तथा घर के लोग बम्बई आने को कहते ही रहते थे।

बजाजवाड़ी में बच्चों का खेलने का मैदान था। रामकृष्ण और उसके साथी वहां खेलते थे। वह जब जेल में था तब वहां से लिखता रहता था कि मैदान को अच्छा बनाया जाय। रोलर घुमाकर मैदान पक्का कर दिया गया था। पर जब बंगाल के अकाल के बाद देश को अनाज अधिक उपजाने की जरूरत पड़ी तब मुझे लगा कि इस जमीन का कुछ उपयोग होना चाहिए। उन दिनों किशोरलालभाई बजाजवाड़ी में घूम रहे थे। मैंने उनसे कहा—"इस मैदान में भी अनाज बोना चाहती हूं। पर राम नाराज होगा। यह जमीन पक्की करने में काफी खर्च हुआ है। अब इसे तोड़ने में अधिक खर्च होगा। क्या किया जाय ?" वह बोले, "करो हिम्मत।" मैंने हिम्मत करके हल चलवाया और वहां मूंगफली की काफी अच्छी फसल हुई।

मशरूवाला-कुटुम्ब से हमारे कुटुम्ब की आत्मीयता पहले से ही थी। जमनालालजी का व्यापार में भी उनके कुटुम्ब के साथ सम्बन्ध था। किशोरलालभाई के त्याग से वे बहुत प्रभावित थे। वे हमेशा कहते कि देखो, ये कितने त्यागी, मितव्ययी, तपस्वी और ज्ञानी हैं। इनका शरीर इतना कमजोर है, फिर भी किसीसे सेवा लेने की बजाय देते ही हैं और किसीके भी सुख-दुःख में पहुंच जाते हैं।

गोमतीबहन और मैं तो साबरमती, विलेपारले तथा सेवाग्राम में साथ-साथ रहे थे। उनका बजाजवाड़ी में रहना सब तरह से अच्छा लगता था और यही जी चाहता था कि वे हमेशा बजाजवाड़ी में रहें।

जब बम्बई में किशोरलालभाई के स्वर्गवास का फोन आया तब मैं हक्की-बक्की रह गई। गाड़ी छूटने में एक घण्टे की देर थी। मैंने तैयारी कर ली, पर गाड़ी पर पहुंचा कैसे जाय। रामकृष्ण आया तब आधा घण्टा रह गया था। रेल पकड़ना तो मुश्किल था। अब क्या किया जाय ? मैं तो किशोरलालभाई के जाने की खबर सुनने के बाद बम्बई में रह कैसे सकती थी। मेरे सामने यही दृश्य आने लगा कि गोमतीबहन की रात कैसे कटेगी। मैं जल्दी-से-जल्दी वर्धा पहुंचना चाहती थी। कैसे पहुंचूं ? आखिर विमान की बात सूझी। फोन से पूछने पर मालूम हुआ कि जगह भर गई है। शायद समय पर यदि कोई व्यक्ति न आये तो जगह मिल सकती है। यों तो विमान

में जाने का खर्च बरदाश्त करने की हिम्मत बहुत कम पड़ती, लेकिन आज तो मुझे वर्धा ही सूझ रहा था। मैं और रामकृष्ण तो थे ही, नीलूभाई के बहनोई भी थे। इस प्रकार तीन जानेवाले थे। जब राम ने पूछा कि अगर जगह एक ही मिले तो कौन जायगा? मैंने कहा—"मैं तो जाऊंगी ही।" हम विमान पर गये। संयोग से वहां तीन जगहें खाली मिल गईं। हम सुबह ५ बजे बजाजवाड़ी पहुंचे।

उस समय किशोरलालभाई को माथे के नीचे तकिए का सहारा देकर सुलाया था। गले में फूल और सूत की मालाएं पहनाई गई थीं। वह गाढ़ी निद्रा में सोये हुए लग रहे थे। चेहरे पर अपूर्व शान्ति थी। गीता का पाठ हो रहा था। वातावरण गम्भीर और शान्त था।

सिरहाने गोमतीबहन बैठी थीं, मानो करुणा की मूर्त्ति हों। आंखों से आंसू वह रहे थे। आंखें सूज गई थीं, पर हिम्मत और धीरज से वह इस दुःसह दुःख को सहन कर रही थीं। उन्होंने जीवन-भर किशोरलालभाई में लीन होने का प्रयत्न किया था। अब उनका इस तरह से चले जाना लोगों को भी असह्य था, तो फिर गोमतीबहन की तो बात ही क्या थी!

किशोरलालभाई बीमार ही रहते थे। कई बार तो उन्हें सांस लेने में भी कठिनाई होती थी। लेकिन आज जैसे उनकी सारी तकलीफें दूर हो गई हों। शांति से सोये हुए मालूम देते थे। श्रीकृष्णदास जाजू जैसे वैरागी भी किशोरलालभाई के जाने से विह्वल हो गये।

उस समय ऐसा लगता था मानो किसी बड़े हवन या पूजन की तैयारी हो रही हो। अर्थी के साथ महिलाश्रम की लड़कियां, बहनें तथा हजारों लोग थे। गोमतीबहन भी साथ गईं। करीब दस बजे गोपुरी में जमनालालजी की समाधि के पास दाह-क्रिया हुई। दोनों में भाई-जैसा प्रेम और मैत्री थी। जाने के बाद दोनों की दाह-क्रिया भी पास-पास हुई।

बाहर के काफी लोग थे, क्योंकि किशोरलालभाई के मित्र और आत्मीय बहुत अधिक थे। उनको गोमतीबहन स्वयं अपने हाथ से चाय बनाकर पिलातीं। पीनेवालों को संकोच तो होता था, पर इलाज भी क्या था। अतिथि-सत्कार तो गोमतीबहन के स्वभाव में ही समाया हुआ था।

हम सबकी यही इच्छा थी कि गोमतीबहन वर्धा में ही रहें, पर वह

बारडोली चली गईं और उनके जाने से वजाजवाड़ी की चहल-पहल और भी कम हो गई।

किशोरलालभाई के तत्त्व-ज्ञानपूर्ण लेखों पर जमनालालजी की बड़ी श्रद्धा थी। एक बार 'नवजीवन' में उनका अच्छा लेख देखकर उन्होंने मुझसे कहा कि, "तू पढ़ लेना, किशोरलालभाई ने लिखा है।" मैंने "अच्छा" तो कह दिया। फिर जब उन्होंने पूछा कि "लेख पढ़ लिया ?" तब मैंने डरते डरते कहा, "कि उनके तो दमे की बीमारी है, उनके लेख में दमे के जंतु होंगे।" तब उनको बहुत आश्चर्य हुआ और हँसी भी आई। वह बोले, "अरे मूरख, कहां तो लेख लिखा गया, कहां छपा, उसमें इस तरह से कहीं जंतु लगते हैं ? ऐसे डरने से आदमी का जीना हो लिया !" इतने पर भी वह लेख बहुत हिम्मत करके ही पढ़ा।

: ४३ :

# विनोबा के यज्ञ में

विनोवाजी को पहले-पहल मैंने सावरमती में देखा। वह तथा उनके भाई वालकोवाजी दिनभर गढ़े आदि खोदते रहते। हमने सुन रक्खा था कि वह श्रम करके कम-से-कम में, आने-दो आने में खर्च चलाते थे। वह बोलते कम थे। गीता का वर्ग लेते थे। उनके वर्ग में स्त्रियां भी जाती थीं। पढ़ाते समय समझाते वहुत अच्छा थे। समय के बड़े पावन्द थे। वर्ग में अगर कोई विद्यार्थी एक मिनट भी देर से पहुंचता तो उसे वर्ग के वाहर खड़ा रहना पड़ता। वह पढ़ाते समय इतने जोर से बोलते कि स्वयं पसीना-पसीना हो जाते। जब गीता का वर्ग शुरू करने की वात चली, तव उन्होंने पढ़ने की इच्छा रखनेवाले विद्यार्थियों की योग्यता की जांच करने के लिए एक-एक को वुलाकर सबसे गीता के पांचवें अध्याय का नौवां श्लोक पढ़ने के लिए कहा। मैं भी उनमें थी। आगे चलकर मालूम हुआ कि यह श्लोक गीता में सवसे ज्यादा संयुक्ताक्षरवाला है।

विनोवाजी तथा उनके दोनों भाई वालब्रह्मचारी हैं। विनोबाजी विद्वान् तो हैं ही, इसलिए उनका हम लोगों पर वहुत प्रभाव था और हमारी उनके प्रति श्रद्धा भी खूब थी। लेकिन उनसे बोलने की हिम्मत किसकी हो, क्योंकि वह बहुत कम वोलते थे। मेरे मन पर भी उनका प्रभाव था। मैं सोचती थी कि मेरे बच्चे भी उनके जैसे ही वनें। एक दिन जब जमनालालजी ने मुझसे पूछा कि मैं अपने बच्चों को क्या बनाना चाहती हूं तो मैंने कह दिया कि विनोबा-जैसा फकीर वनाना चाहती हूं। मैंने तो ये शब्द भावनावश कह दिये थे, पर जमनालालजी तो उनके गंभीर अर्थ को समझते थे और यह भी जानते थे कि यह अपने हाथ की वात थोड़े ही है। उन्होंने विनोवाजी से कहा, "शब्द तो बड़े-बड़े सीख गई है, पर उसका अर्थ भी जानती है ?"

मैं यही सोचती थी कि मेरे बच्चे भीष्म के समान ब्रह्मचारी और विद्वान् बनें। शादी-ब्याह तो सब करते हैं, लेकिन इससे बचने में ही विशेषता है। इसकी बच्चों के सामने चर्चा चलती। एक बार कमलनयन मज़ाक में बोला, "तू तो नो बरस की विवाह कर लियो, म्हांने फकीर बणाने में तने के जोर आवे ?" हमारे परिवार में तीन पीढ़ी के बाद बच्चे हुए थे। उनपर सबका लाड़-प्यार रहना स्वाभाविक था। फिर भी मैंने भावना और श्रद्धावश बच्चों को विनोबाजी के पास सीखने के लिए छोड़ दिया। केवल लड़के ही क्या, पन्द्रह-पन्द्रह बरस की लड़कियों को भी उनके हवाले कर दिया। जहां विनोबाजी के आश्रम में लड़कों का रहना कठिन था, वहां लड़कियों को भी रखना आसान थोड़े ही था। विनोबाजी के लिए लड़के और लड़की समान ही थे। सबसे समान परिश्रम कराते थे।

साबरमती में उनके प्रति जो श्रद्धा पैदा हुई थी, वह वर्धा में उनका सम्पर्क बढ़ने पर बढ़ती ही गई। जमनालालजी और बापू के चले जाने पर जो रीतापन अनुभव हुआ उससे विनोबाजी के और निकट जाना आवश्यक हो गया। मैं उनके साथ अनेक स्थलों पर घूमती रही। विनोबाजी का खान-पान, रहन-सहन, चलना-फिरना सब मुझे मनभाता लगता है। उनके साथ रहने में मुझे जीवन की सार्थकता महसूस होती है।

एक बार मैंने सपने में देखा कि मुझे मेरा स्वर्गीय छोटा भाई हाथ के झाले देकर बुला रहा है। जागने पर मैं उस सपने को भुला न सकी। खादी का कुरता पहने, सफेद टोपी लगाये स्वर्गीय भाई का मुझे 'बाई आओ, बाई आओ' कहकर बुलाना ऐसा लगा, मानो अब मृत्यु का बुलावा आ गया है। मेरे मन में एक प्रकार का वहम घुस गया कि मैं अब बारह महीने में मर जाऊंगी। मैंने तय किया कि जो हो, बारह महीने तक विनोबाजी के साथ ही रहना चाहिए। अगर मैं मर जाऊं तो उनकी उपस्थिति में मरूं। इस तरह मैं विनोबाजी के साथ बारह महीने रही। बारह महीने पूरे होने पर मुझे विश्वास हो गया कि अब मैं एक बार तो बच ही गई।

शादी के बाद जब ओम् लाल-पीले कपड़े पहनकर विनोबाजी को नमस्कार करने गई तब वह बोले, "आओ होलिकाजी।" मैंने कहा, "यह शादी के बाद आई है। आपने इसे होलिका कैसे कहा ?" बोले, "लाल रंग

तो होलिका का है।" मैंने पूछा, "फिर अच्छा रंग कौन-सा है ?" उन्होंने कहा, "हरा रंग अच्छा, क्योंकि इसमें सृष्टि का स्वाभाविक सौन्दर्य भरा है।" मुझे बात जंच गई। मैंने अपने तकली पर कते सूत के ढाई गज लम्बे दुपट्टे बनवाये। चालीस बने। उन्हें मैंने हरा रंगवाया और बापूजी के भस्मी-प्रवाह के दिन, यानी बारह फरवरी को, जिस दिन पवनार में मेला लगता है, मैंने एक-एक दुपट्टा विनोबाजी तथा तुकड़ोजी को भेंट किया। विनोबाजी ने उस हरे दुपट्टे को दुपहरी की धूप में सिर पर ओढ़ लिया। जब मैंने तुकड़ोजी से उस दुपट्टे के हरे रंग तथा तकली के सूत का इतिहास बतलाया तो उन्होंने उस दुपट्टे को गले में लपेट लिया। विनोबाजी ने तो अपनी सर्वोदय-यात्रा तथा तेलंगाना की यात्रा में उस दुपट्टे का अच्छी तरह से उपयोग किया। मुझे ऐसा लगता है कि तकली से फुरसत में कते सूत, विनोबाजी के सुझाये रंग और मेरे प्रेम से भेंट करने के कारण उस दुपट्टे ने यह स्थान पाया। आज भी विनोबाजी उसका उपयोग भूदान-यात्रा में करते हैं। महादेवीताई ने फिर तो विनोबाजी की चद्दर आदि हरे रंग के ही रंगा लिये।

एक बार जमनालालजी ने विनोबाजी से चर्चा की थी कि राम-लक्ष्मण की तो सब पूजा करते हैं, पर तपश्चर्या तो भरत ने ही ज्यादा की थी। हर जगह मन्दिर भी राम के ही देखने में आते हैं। उन्होंने कहा कि मन्दिर तो क्या बनेगा; लेकिन अपने मन्दिर में भरत की मूर्त्ति रक्खी जाय तो अच्छा। इसके कुछ दिनों बाद जमनालालजी जेल चले गये। पवनार में खुदाई के समय मूर्त्तियां निकलती रहती थीं। विनोबाजी गढ़ा खोद रहे थे तो वहां भरत-भेंट की मूर्त्ति मिल गई। विनोबाजी को जमनालालजी की इच्छा स्मरण हो आई। उन्होंने वहां एक छोटे-से मकान में उस मूर्त्ति की स्थापना की और खुद वहां पाठ करने लगे। पाठ इतने जोर से करते कि पसीने में तर हो जाते। पाठ के समय ऐसे तन्मय होकर बोलते कि उस अद्भुत दृश्य को देखने के लिए गांव तथा आसपास तक के लोग इकट्ठे हो जाते। जैसे विनोबाजी का यह प्रयोग चल रहा था, वैसे ही पवनार में कांचन-मुक्ति का भी वे प्रयोग कर रहे थे। वे चाहते थे कि संस्थाएं परावलंबन से छूटें, परिश्रम पर ही उनका खर्च चले। पेट में फोड़ा (अल्सर) हो जाने से उन्होंने

परिश्रम करके अपना स्वास्थ्य ठीक करने का निश्चय किया। उनका प्रवास के लिए मन कम था। पर जब हैदराबाद के सर्वोदय-सम्मेलन में उनका हाजिर रहना कार्यकर्ताओं को आवश्यक मालूम दिया तब उन्होंने वहां जाने का निर्णय किया। इस तरह की यात्राएं करने की उन्हें पहले से ही रुचि थी।

विनोबाजी ने वर्धावासियों से ८-३-५१ को विदा ली। लक्ष्मीनारायण-मन्दिर में प्रार्थना के बाद विदाई का भाषण हुआ। उसमें उन्होंने कहा—"सम्भव है, हैदराबाद से आगे भी बढ़ूं। इसलिए यह विदाई आखिरी भी हो सकती है।" वह ऐसी गम्भीरता के साथ बोले, मानो वह आखिरी विदाई हो रही हो। इसलिए वह प्रसंग वर्धावासियों के लिए राम-वनवास जैसा ही लगा।

मैं उनका विदाई का भाषण सुन अपने-आपको रोक न सकी। मैंने उनसे कहा, "जैसे आपको जाने का अधिकार है, वैसे ही हमको लाने का भी है। भरत की तरह हम लोग आपको वापस लिवाने आ सकते हैं। हम विमान में भी उड़ा ला सकते हैं।" मैं पहले पड़ाव तक उनके साथ गई। उस दिन चौदह मील पर पड़ाव था। उनके हैदराबाद पहुंचने के पहले ही मैं ७ मील के मुकाम पर पहुंची। मैं जब उनके साथ चलती हूं तब वह प्रति घंटा साढ़े तीन मील की चाल चलते हैं। लेकिन उन दिनों उनकी चाल पांच मील प्रति घंटा हो गई थी। उस दिन सात मील ही चलना था, इसलिए साढ़ेचार मील की रफ्तार से चले। इससे मैं एकदम थक गई। पड़ाव पर पहुंचते ही बांस के टट्टे की बनी झोंपड़ी में जाकर सो गई। उधर से धूप तप रही थी। उठकर ठंडे पानी से नहाई। कपड़े धोकर सुखा दिये। उस दिन रसोड़े में पूरणपोली और भजिये बने थे। ये पक्वान्न स्वाद लगने से ज्यादा खाने में आयेंगे, इस डर से मैं घर से लाई हुई बासी पूड़ियां ही खाकर सो गई। उससे बुखार आ गया। महावीरप्रसादजी पोद्दार सम्मेलन में आये हुए थे। उनके प्राकृतिक इलाज से कुछ दिनों में तबीयत तो ठीक हुई, पर सर्वोदय-सम्मेलन में विशेष हिस्सा न ले सकी और तबीयत ठीक न होने से विनोबाजी के साथ तेलंगाना भी न जा सकी। तेलंगाना-यात्रा में मदालसा हठ करके चली ही गई। हैदराबाद से लौटते समय भूदान-यज्ञ प्रारम्भ हो

गया था। विनोबाजी मध्यप्रदेश में भी आये तो वहां भी वह काम चला। शुरू से ही विनोबाजी का प्रत्येक काम मुझे अच्छा लगता रहा। इसलिए यह भी अच्छा लगा। पर यह काम इतना बड़ा है, यह मैं क्या जानूं। चांडिल-सर्वोदय-सम्मेलन में गई तब वहां का उत्साह और वातावरण ही कुछ दूसरा दिखाई दिया। सबमें उत्साह था और सबको ऐसा लग रहा था कि इस यज्ञ में सबको भाग लेना चाहिए। राजेन्द्रबाबू का भाषण बहुत प्रभावशाली हुआ, लेकिन विनोबाजी का भाषण तो अद्‌भुत था। सबकी चेतना को उसने जगा दिया। बीच के समय में स्त्रियों का सम्मेलन था। निर्मला के कहने से मैं अध्यक्ष बन गई और मैंने बहनों से कांचन-मुक्ति के लिए अपील की कि वे अब जेवर छोड़ दें।

एक बंगाली लड़की ने अंगूठी लाकर दी। विनोबाजी आ गये थे। मैंने वह अंगूठी उनकी अंगुली में पहना दी। फिर बहुत-सी बहनें एक-एक करके जेवर लाने लगीं। एक बहन ने मंगल-सूत्र भेजा। मैंने विनोबाजी के गले में पहनाया तो वह दाढ़ी में उलझ गया। सब हँसने लगे। कइयों को तो यह बात अचरजभरी लगी कि इतने गम्भीर सन्त से विनोद करने की हिम्मत भी किसीकी हो सकती है। जयप्रकाशजी ने कहा कि विनोबाजी से भी आप इतना मज़ाक कर लेती हैं! वहां करीब २८ तोला सोना इकट्ठा हुआ। मैंने कहा कि बहनों की तो गायों पर ही भक्ति होती है, इसलिए इसे गो-सेवा में ही खर्च किया जाय। वह बोले कि भूदान की जमीन में कुओं की जरूरत तो होगी ही, इसलिए उससे गाय और खेती दोनों को लाभ होगा।

: ४४ :

# कूप-दान

मैं चांडिल-सम्मेलन के बाद बिहार में रह गई और घर-घर जाकर मां-बहनों से कुंओं का दान मांगने लगी। माताएं धार्मिक भावनावाली होती हैं। उनकी भावना को चाहे जिस ओर मोड़ा जा सकता है। चाहिए केवल उनकी भावना का ठीक-ठीक उपयोग करनेवाला। समय और स्थान का भी भान भूली हुई फिरती थी। गयाजी में मेरी कोई विशेष जान-पहचान थोड़े ही थी। घर-घर बहनों के पास जेठ-बैसाख की धूप में भी घूमती। तीन-तीन, चार-चार मंजिल पर चढ़ती और अपनी बात समझाती। आज-कल मांगनेवालों से कौन खुश होता है, पर मुझे तो धुन लगी हुई थी। मेरे मन में विचार आया कि एकसौ आठ कुएं हों। सूत की एक लटी में तारों की यही संख्या होती है। पहले महीने में सिलसिला थोड़ा ही जमा। निराशा-सी होने लगी। मन डगमगाने लगा कि एकसौ आठ की जगह आठ भी हो जायं तो बड़ी बात है। जब मैं कहती कि गायों के लिए पानी का कष्ट है तब बड़े घरों की स्त्रियां कहतीं कि पानी तो बहुत है। तब मैंने कहा कि एक दिन देहात में चलो। गया के श्री भूपराजा बड़े भावनावाले जमींदार हैं। वह गांधीजी तथा विनोबाजी के बड़े भक्त हैं, लेकिन उनको या उनके घरवालों को यह कल्पना ही कहां थी कि दरअसल कुओं के बिना गांवों में पशु तथा मनुष्यों को कितना कष्ट होता है। मोटर में बैठाकर उन्हें तथा उनके घर-वालों को देहात में ले जाने का कार्यक्रम बनाया। हम जब देहातों में पहुंचे तो उन्होंने देखा कि गरमी में चारों ओर सूखा-ही-सूखा है। गरमी में पशुओं की हड्डियां दिखाई दे रही हैं और बिना पानी और चारे के वे बेहाल हो रहे हैं। पचास घरों में केवल एक कच्चा कुआं था, सो भी बारिश में बन्द हो जाता था। उन्हें हर साल नया खोदना पड़ता। चूना, ईंट, सीमेंट से पक्का

बनाने की उनकी शक्ति कहां थी। यह हाल देखकर बहनों का हृदय पसीज गया। वे बोलीं—"सौ तोले की जगह हम दस तोला सोना पहन लेंगी, लेकिन कुआं बनवायंगी।" फिर गांववालों को इकट्ठा कर उनसे बात की। गांववालों ने कहा कि हम कुआं खोद लेंगे, ईंट बना लेंगे। हमें चूना और सीमेंट आदि ही चाहिए। गांववाले अपने श्रमदान से कुआं बना लेंगे, इसलिए पांचसौ रुपया एक कुएं के लिए मिलने से काम चल जायगा। १०८ कुओं के लिए कम-से-कम पचास हज़ार रुपया होना चाहिए। हवा फैल गई। गया में लक्ष्मीनारायणजी डालमिया रहते हैं। साधु-सन्तों के भक्त हैं। उन्होंने दस तोला सोना दिया और सत्यदेवजी से भी मैंने दस तोला सोना लिया। धीरे-धीरे वहां ३९ कुएं खुदे और ३० के वचन मिले। दूकान पर सीमेंट लेने लगे तो लारीवाले बिना किराए के सामान पहुंचाने लगे, सिर्फ पेट्रोल ही लेते।

विनोबाजी पैदल घूमकर एक महीने में रांची आये और मैं गया से रेल से गई। रांची में भी घर-घर समझाने लगी कि विनोबाजी आवें तो उनको कुओं की भेंट दी जाय। १३।। तोला सोना और तीस कुओं के लिए पांच-पांचसौ के वचन मिले। वर्षा शुरू होने से कुएं बनाने का काम तो कैसे हो सकता था, इसलिए रकम वहीं पंचों के पास रखकर मैं कलकत्ता गई। वहां ६१ कुओं के लिए तीस हज़ार पांचसौ रुपये तथा ४।। तोला सोना मिला। यह रकम खादी-भंडार में जमा करा दी गई। कलकत्ते में सभी लोग परिचित थे। मैं इस तरह घर-घर घूमूं, यह उन्हें कब पसन्द था। वे बोले कि आपको एक-दो जगह से रकम मिल जाय तो काम हो सकता है, फिर इस तरह क्यों घूमती हो? मैं बोली—"मुझे तो स्त्रियों में प्रचार और देश की मांग की जानकारी कराने के लिए घूमना है।" इसलिए घर-घर घूमती रही। जब मैं लेक पर, जहां लोग सवेरे घूमने आते हैं, कुएं मांगने पहुंचती तो घनश्यामदासजी बिड़ला हँसकर कहते, "आज मैयाजी की झोली में कितने कुएं पड़े?" मैं कहती, "आज दो पड़े, आज तो खाली ही है।" मैं उनसे तो क्या मांगती!

एक दिन घनश्यामदासजी बोले, "बिड़ला-पार्क आना।" यों जब भी कलकत्ते जाने का काम पड़ता और वे मिलते तो बुलाते ही रहते। मैं भी

जब कलकत्ता जाती तब मिलने जाया करती। मैं मिलने गई। उस दिन उनसे कई बड़े-बड़े लोग मिलने आये थे और वह काम में बहुत घिरे थे। परन्तु खबर मिलते ही वह एकदम बाहर आकर मेरे पास बैठ गये और प्रेम से पुरानी बातें करने लगे। बोले, "मेरा और जमनालालजी का क्या सम्बन्ध था, यह तुमसे क्या छिपा है।" यह सुनते ही मेरी आंखों में आंसू आ गये। वह भी गम्भीर हो गये। थोड़ी देर बाद बोले, "पांच कुएं तुम्हारी झोली में गिराने है।" मैं बोली, "इतने तो बहुत हैं, एक आदमी का एक कुआं, बस !" वह बोले—"मेरे तीन बेटे और तीन बहुएं हैं। तो छः कुएं ले लो।" तब मैं बोली, "पाणी तो बेटा-बहू ही पीसी। म्हें बिनाइ-पाणी रेस्यां ?" मैं वहां से चली आई। इसके पहले मैंने जुगलकिशोरजी को एक पत्र लिखकर एक कुआं मांगा था। उन्होंने भी पांचसौ रुपये भेज दिये थे।

यों तो कलकत्ते से आने का मेरा मन कम था, वहींपर कुओं का काम करना था, पर गायों के विषय में एक शिष्ट-मंडल जवाहरलालजी के पास जा रहा था, उसमें जाने के लिए मुझे दिल्ली बुलाया गया, इसीलिए मुझे वहां जाना पड़ा।

जब मैं दिल्ली पहुंची तो वहांवालों ने कहा कि यहां कुओं का काम होना मुश्किल है, यहां रोज ही चन्दे हुआ करते हैं। फिर भी मैं बृजकृष्णजी चांदीवाला तथा नन्दलाल मेहता के पीछे पड़ी और मैंने घर-घर फिरना शुरू किया। सवेरे आठ बजे से शाम के आठ बजे तक वही धुन। एक दिन बाबा राघवदासजी बोले, "जवाहरलालजी से कुआं कौन लाये ?" मैंने कहा, "मैं लाऊंगी।" ११ सितम्बर, शुक्रवार को ग्यारह बजे उनसे मिली। उस दिन विनोबाजी का जन्म-दिन था। मैं रामेश्वरीबहन तथा ओम् के साथ पहुंची। जवाहरलालजी पार्लमेंट से आये ही थे। थके हुए थे, मानो सोकर उठे हों। देखकर दया-सी आई और ऐसा लगा कि ऐसे थके हुए से बात कैसे करूं। मगर समय लिया तो बात तो करनी ही थी। मैंने कहा, "आज विनोबाजी का जन्म-दिन है, आपको हंसना पड़ेगा।" वह बोले, "खूब हँसूंगा।" बैठ गये और फिर कूप-दान की बातें चलीं। रामेश्वरीबहन ने कहा कि ये औरतों से जेवर लूटती हैं और इस कार्य में

जोरों से लग गई हैं। उन्होंने वह जेवर देखा, जिसको मैंने विनोवाजी के गले में पहनाया था। फिर मैंने कहा, "भीष्म पितामह को अर्जुन ने पृथ्वी में बाण मारकर पानी पिलाया था, वैसे ही आप तीर मारकर पाताल फोड़िये, जिससे विनोवाजी को पानी-ही-पानी मिल जाय।" वह खूब हँसे। मैंने कहा कि अपने नाम का एक कुआं दीजिये, आपका आशीर्वाद चाहिए, रामेश्वरीवहन ने कहा कि राजघाट की प्रार्थना में आपका संदेशा चाहिए। वह बोले, "मैं भेज दूंगा।" उन्होंने संदेश के साथ एक कुएं का आश्वासन याद करके भेज दिया।

शाम को राजघाट की प्रार्थना में राजेन्द्रबाबू आये। उनका भूदान के विषय में अत्यन्त महत्वपूर्ण भाषण हुआ और उन्होंने कूप-दान की भी महत्ता वताई। मैंने कहा कि आपकी तरफ से एक कुआं छपरे में वन जाय। वह बोले, "एक छपरे में तो कह ही दिया। एक अवोला में भी वन जाय।" इस तरह दो कुओं का दान उनकी ओर से मिला। उन्होंने एक हजार रुपये रामेश्वरीवहन के पास भिजवा दिये। उनके व्याख्यान के वाद मैंने पूछा, "बाबूजी, मैं बोलूं क्या ?" वह बोले, "हां-हां, बोलो।" मैंने कहा, "बाबूजी ने तो वहुत प्रेमपूर्वक गम्भीरता के साथ आपसे कहा है। यह तो संत हैं। मैं तो आपसे वहन के नाते प्रार्थना करती हूं कि आज १०८ कुएं पूरे कर दीजिये।" सवेरे तक ७९ हुए थे, एक जवाहरलालजी का इस तरह ८० हुए। एक आदमी पांच हजार रुपये नगदी दस कुओं के लिए ले आया। एक गुजराती भाई ने ८ कुओं का वचन दिया। इस तरह ९८ हो गये। उम्मीद ही कहां थी कि इतने कुएं हो जायंगे। बाबूजी भी बहुत देर तक बैठे रहे। घर पहुंची तो श्रीमन्‌जी से कहा कि १०७ तो हो गये हैं, एक बाकी है। वह एक गांव में मीटिंग के लिए गये और वहां से करीव ११॥ वजे रात को आये। बारिश हो रही थी। उन्होंने दरवाजा खटखटाकर कहा, "माताजी, एक कुआं आपके लिए ले आया हूं और वह भी दो-ढाई हजारवाला बड़ा।" मेरा जी भर आया। अनुभव किया कि यह बापू और विनोबा के तप का ही फल है कि मेरा संकल्प इस तरह पूरा हुआ।

उन दिनों विनोबाजी कांचन-मुक्ति की बात पर ही जोर देते थे, इस-लिए उन्हें पैसों का आकर्षण तो क्या होता। जब कोई उनको रुपया-पैसा

देता तो वह वापस कर देते। बिहार में भूदान-यज्ञ में किसी बहन ने आकर एक रुपया और दूसरी ने पांच रुपये दिये तो उन्होंने वापस कर दिये। नवादे में जयदयालजी डालमिया की बहन सौ रुपये का नोट लाईं तो वह भी वापस कर दिया। हां, जब बहनें जेवर देतीं तब वह मुझे कूप-दान के लिए सौंप देते। कहते, बहनों का यह सच्चा त्याग है। पर सब बहनें जेवर दें, यह सम्भव कहां था और पैसे तो वह लौटा देते थे। तब क्या किया जाय? रांची में एक बहन ७ तोला सोना और दूसरी पांचसौ रुपये लाईं। मैंने सोचा कि रुपये तो लेंगे कहां, फिर क्या करें? पर एक बार देकर तो देखें। मैं उन बहनों को लेकर गई। विनोबाजी ने रुपये लेकर मेरे हाथ में दे दिये। तब मैंने कहा कि चलो, अच्छा हुआ। रास्ता खुला। इस तरह कूप-दान में रुपये लिये जाने लगे। जब कृष्णदासभाई मिले तो बोले कि आप तो विनोबाजी से भी बढ़कर निकलीं कि उनको पैसा लेना सिखा दिया। विनोबाजी इसीलिए कहा करते हैं कि जानकीबहन 'अपवाद' हैं।

विनोबाजी के पेट में अलसर है। ऊपर से पैदल चलना और भ्रमण करना। खाना बच्चों जितना। डाक्टर लोग हैरान हैं। कहते हैं, हमारी डाक्टरी के अनुसार तो विनोबाजी मर चुके हैं। इन्हें आराम करना चाहिए, दवा लेनी चाहिए। विनोबाजी कहते हैं—आकाश के नीचे भ्रमण करना अमृत-बाण दवा है। लेकिन डाक्टर इस चीज़ को कैसे समझें।

एक बार बातचीत के सिलसिले में विनोबाजी ने कहा कि रेल से आते समय सारे मानपत्र मैंने नदी में डाल दिये। सहसा मेरे मुंह से निकल गया, कौन-सी बड़ी बात करी—खुद ही नदी में पड़ जाते। विनोबाजी एकदम चुप हो गये। मैं भी सोच में पड़ गई। आखिर इसमें भी विद्वानों की विद्वत्ता ही होगी। लेकिन एक बात तो है ही। चांदी और कांच में मढ़े चित्रों की उन्हें क्या परवा?

स्त्रियों की एक सभा में जेवर के त्याग पर मैं बोल रही थी। वैसे मुझे सभाओं में भाषण देने की आदत नहीं है। लेकिन अगर किसी चीज़ के बारे में मुझे श्रद्धा हो गई हो कि वह चीज़ उचित है, तो फिर बोलते समय मैं भाषा की परवा नहीं करती, दिल से बोलती हूं। और मैंने देखा है कि सुनने-

वालों पर उसका असर भी होता है। इस सभा में मेरे भाषण के बाद कई स्त्रियां अपने जेवर उतार-उतारकर देने लगीं। दो-चार बहनों ने सोने की चूड़ियां लाकर दीं। मैंने सोचा, चलो विनोबा को ही यह सोने का दान दे दो। इतने में एक छोटी लड़की, तीन-साढ़े-तीन वर्ष की होगी, कांच की चूड़ी हाथ से निकालकर मां की गोद में बैठे-बैठे देने लगी। मैंने सोचा, यह सोने-चांदी की थोड़े ही है, जो पैसे मिलेंगे। परन्तु मन में भाव आया कि इस बच्ची को तो सोने-चांदी और कांच का भेद थोड़े ही है। दूसरी बहनें दे रही थीं तो इसकी मां ने भी सोचा होगा कुछ देना चाहिए। वातावरण के प्रभाव से वह अछूती थोड़े ही रह सकती थी। मैंने विनोबाजी को वह चूड़ी दिखाकर कहा—"इसे तो अपने पास रखनी चाहिए।" भाई दामोदर की तो आंखों में पानी भर आया इस दृश्य को देखकर !

राजस्थान के दौरे के समय विनोबाजी मेरे पीहर लक्ष्मणगढ़ भी आये। उनके स्वागत के लिए पूरा प्रबंध किया गया। लेकिन गांव की राजनीति के कारण दो दल बन गये। एक दल का कहना था कि विनोबाजी इस रास्ते से जायं, दूसरा कहता—नहीं उस रास्ते से। मैं डर रही थी कि कहीं ये लोग विनोबाजी के सामने उपद्रव न करें। और वही बात हुई। विनोबाजी के गांव में प्रवेश करने के पहले ही दोनों दलों में झगड़ा हो गया। दोनों दलों के नेता आपस में गुथ गये। विनोबाजी को यह सब-कुछ अच्छा नहीं लगा। मैं तो अपराधी की तरह एक तरफ खड़ी रही। अंत में विनोबाजी को भी तनिक रोष हो आया। उन्होंने एक नेता का गुलबंद पकड़कर जबरदस्ती हटाया और कहा—"मैं तुम्हें एक घण्टा देता हूं—आपस में तय करलो, मुझे किधर से जाना है—तभी मैं गांव में जाऊंगा वरन नहीं।" यह कहकर वह पास के पेड़ के नीचे बैठ गये। मैं भी शर्मिन्दा होकर पास ही बैठ गई—उनसे कुछ बोलने की हिम्मत नहीं थी। साथ ही झगड़ा निपटाने की भी सामर्थ्य नहीं थी। थोड़ी देर बाद मैं धीरे-से बोली, "विनोबाजी, मैं सोच रह थी यहां आपका स्वागत कैसे किया जायगा। ३५ वर्ष पहले जब जमनालालजी यहां आये थे तो दामाद का स्वागत गोबर फेंककर किया था। और समधी का स्वागत ऐसे हुआ।"

विनोबाजी ने मेरी ओर देखा और थोड़ा-सा मुस्कराये। मुझे विश्वास

हो गया कि अब उनके मन में तनिक भी रोष नहीं है। लगभग ५० मिनट वहां बैठे रहे, तब जाकर दोनों दलों में समझौता हुआ और विनोबाजी ने गांव में प्रवेश किया।

कालड़ी में श्रीमन्‌जी ने जवाहरलालजी और विनोबाजी की मुलाकात का प्रबन्ध कराया। विनोबाजी दरवाजे पर नेहरूजी की अगवानी के लिए खड़े थे। काफ़ी समय बाद बापू के राजनीतिक और आध्यात्मिक शिष्यों का मिलन होनेवाला था।

नेहरूजी कार में से उतरे। श्रद्धा से हाथ जोड़कर उन्होंने विनोबा का अभिवादन किया। विनोबाजी ने उनके हाथ अपने हाथ में ले लिये। भाव-विह्वल हो गये। आंखों की कोरों से अश्रुधारा बह निकली। हाथ पकड़े ही विनोबाजी नेहरूजी को कमरे में ले गये। मैं खिड़की की दरार में आंखें लगाये देख रही थी। विनोबाजी के आंसू रोके नहीं रुक रहे थे। नेहरूजी भी गुमसुम बैठे थे। कुछ देर बाद उन्होंने रूमाल से अपनी नाक पोंछी। दोनों में से कोई भी बात करने की स्थिति में नहीं था।

हृदय का भार कुछ हलका हुआ तो विनोबा ने बोलना शुरू किया। मर्यादा पुरुषोत्तम की तरह जवाहरलालजी निगाह उठाकर फिर नीचे झुका लेते थे। विनोबा भी बोलते हुए एकटक उनकी ओर ही देखते रहे।

आदत के मुताबिक एक बार जवाहरलालजी के हाथ सिर खुजाने के लिए कान तक उठे और फिर नीचे आ गये। अब दोनों बात कर रहे थे और आमने-सामने देख रहे थे। बातचीत चलती रही। एक घंटे का समय तय हुआ था—पर वहां तो बात की कीमत थी, समय का क्या महत्व था?

इस बीच नंदाजी आ गये। चलते समय नेहरूजी ने पूछा, "रात को समय होगा क्या?" आठ बजे फिर मिलने का तय हुआ।

दामोदर ने कहा, "भरत-मिलाप हो गया।" मेरी भी आंखें भरी हुई थीं। जवाहरलालजी की मोटर गई। जाते समय मैंने नेहरूजी से कहा कि आज तो विनोबा मां स्वरूपरानी की तरह ही रो पड़े।

वह प्रसंग देखकर मुझे वास्तव में मां स्वरूपरानी की याद हो आई। जवाहर उनका एक ही बेटा था। महीनों-बरसों बाद जवाहर घर आते

तो मां बड़े थालों में जवाहर के लिए खाने की चीज़ें सजाकर रखतीं, पर बेटे को देखते ही रोना शुरू हो जाता—जाने कब चला जायगा। थाल वैसे ही रखा रहता। मां सोचती—बेटा खाना शुरू करे। बेटा सोचता—मां चुप हो ले तो पहले उसके मुंह में डालूं, फिर खाऊं।

: ४५ :

# 'पद्मविभूषण' की कहानी

जब मैं कूपदान के लिए कलकत्ता में प्रयत्न कर रही थी तब भागीरथ कनोडिया बोले कि आपको यदि सरकार 'पद्मविभूषण' की पदवी दे तो ले तो लेंगी ? आपपर विनोबाजी का प्रभाव है। सो पदवी मिलने पर कहीं 'ना' तो न कर देंगी ?

मैंने इसमें कोई दिलचस्पी नहीं बताई, क्योंकि मुझे न तो इस बात में कुछ सार ही लगा और न ही इस विषय की कुछ जानकारी ही थी। मन में यही भावना थी कि यह असम्भव-सी बात है।

कुछ दिन बीते, मैं तो उस बात को भूल ही गई थी; पर बम्बई में कमल ने एक दिन इस बात की चर्चा की। उसे पू० राजेन्द्रबाबू का पत्र आया था, जो उसने मुझे पढ़कर सुनाया। मैंने कहा, "बाबूजी व पंडितजी तो महान् हैं। वे तो सबको सम्मान देकर बड़ा ही बनाना चाहते हैं, लेकिन मैं उस योग्य कहां हूं। तेरे काकाजी की बात तो अलग थी, उन्हें अंगरेज़ सरकार ने राय-बहादुर की पदवी दी थी; पर उन्होंने तो उसे वापस भी कर दिया था। हां, उसमें फर्क तो जरूर है। वह पदवी तो विदेशी सरकार अपनेको गुलाम बनाने के लिए देती थी। वह किसी स्वाभिमानी पुरुष के लिए शोभनीय नहीं हो सकती, पर आज तो यह अपनी सरकार की ओर से पदवियां दी जाती हैं। सरकार में अपने बुजुर्ग और अपने लोग ही हैं। पर मुझसे विशेष सेवा तो कहां बन पड़ती है। सबकुछ छोड़-छाड़ देने के बाद भी घरवाले और घर का मोह तो बना हुआ ही है। इसलिए जो निःस्वार्थ सेवा करते हैं, उन्हींको सम्मान मिलना चाहिए।"

इसपर कमल बोला, "पूज्य बाबूजी व पंडितजी यह सब सोचने के बाद ही तो सम्मानित करेंगे। वे जो कुछ करते हैं, वह सोच-समझकर ही

तो करते हैं। उसमें अपनेको या और किसीको कहने के लिए क्या रह जाता है।"

फिर मैंने उससे पूछा कि पदवी का नाम क्या है और वह किस तरह की पदवी है।

कमल ने कहा कि उसे 'पद्मविभूषण' कहते हैं और राष्ट्रपतिजो देश में सेवा करनेवालों को इस पदवी को देकर सम्मानित करते हैं। पिछले साल आशादेवी को भी इसी तरह की पदवी दी गई थी, पर सर्व-सेवा-संघ में होने से उन्होंने स्वीकृति देने में लाचारी बताई थी।

मैंने कहा, "हां, यह बात तो मैं जानती हूं, पर यह मेरे नाम के आगे कैसे शोभा देगी ?"

कमल ने कहा, "यह आवश्यक थोड़े ही है कि उसे सदा नाम के साथ लगाया जाय।"

मुझे विचार आया कि कहीं मुझे घमंड या मोह तो नहीं हो जायगा। मैंने अपना यह डर भी कमल को बताया। वह बोला, "जब तुमने सबकुछ अर्पण कर रखा है तो इसका क्या मोह होगा ? ऐसी कमजोरी मन में क्यों आने देनी चाहिए।"

मैं कुछ देर तक सोचती रही और कमल से बोली, "बाबूजी और पंडितजी जो कुछ करें, उन्हें 'ना' कैसे कहा जा सकता है ?"

कमल बोला, "यह 'ना' बोलना भी एक तरह का घमंड हो सकता है।"

मैं बोली, "तेरे काकाजी बाबूजी को हमेशा अपने बड़े भाई के समान मानते थे। वह अपने घर के बड़े आदमी हैं, उनकी भावना का आदर करना ही योग्य है। मैं असमंजस में पड़ गई हूं, एक ओर तो अपनेको इस सम्मान के योग्य नहीं मानती और दूसरी ओर बाबूजी, पंडितजी जैसों की भावना। उनकी इच्छा अपने लिए आशीर्वाद ही है। फिर भी, मेरे जीवन की उन्नति की दृष्टि से या मुझसे अधिक सेवा हो सके, इसलिए वे जो उचित समझें वही करें। उनका आशीर्वाद तो हर हालत में अपने साथ ही है। वे जो कुछ करेंगे, उसमें मुझे संतोष ही है।"

यद्यपि पू० विनोबाजी का प्रभाव तो मुझपर है ही, पर वे मुझे अपवाद

कहा करते हैं। इसलिए इस विषय में भी अपनेको अपवाद माना। फिर भी, मुझे कमल की चर्चा से भी ऐसा नहीं लगा कि मुझे पदवी मिलेगी ही। कुछ समय और बीत गया।

१५ अगस्त, १९५६ को मैं वर्धा थी। महिलाश्रम की लड़कियां और शान्ताबहन मेरे हाथ से झंडा चढ़ाना चाहती थीं। मैं वहां गई। प्रथम कताई का कार्यक्रम हुआ। कताई कर हम सब झंडे के मैदान में आये। इतने में थत्तेजी रेडियो सुनकर आये और बोले कि मैं एक खुशखबरी सुनाता हूं। माताजी को राष्ट्रपतिजी ने 'पद्मविभूषण' की पदवी से विभूषित किया है।

यह सुनकर लड़कियां और शान्ताबाई को बहुत खुशी हुई। मेरे मन में भी खुशी हुई, पर खुशी प्रकट करने में शरम मालूम होने लगी। अचरज भी हुआ और इस विचार से आंख में आंसू आ गये कि वास्तव में मैं इस योग्य नहीं हूं। यह पदवी तो जमनालालजी के लिए ही योग्य थी, मैं तो उनके सामने इस योग्य कहां हूं ?

पर इस पदवी ने मेरे पीहर में तो रोना-पीटना मचा दिया था। मेरे भाई रेडियो सुन रहे थे। जब यह सुना कि जानकीदेवी बजाज पद्मविभूषण हुई तो वे समझे परमपद हुई। मेरे भाई रामानुज सम्प्रदाय के होने से मृत्यु के लिए परमपद शब्द का उपयोग करते हैं। यह सुनते ही वे हक्के-बक्के रह गये। हमारे परिवार के वैदजी से किसीने पूछा कि चिरंजीलालजी जाजोदिया की बहन की मृत्यु हो गई, वहां बैठने गये थे क्या ? तब वैदजी को अचरज हुआ, वे बोले कल रात को ही तो राष्ट्रपतिजी ने उन्हें पद्मविभूषण की पदवी दी और आज यह क्या हो गया ? वे घर आये और पूछने लगे कि भाईजी, खबर कब आई ? तब मेरे भाई बोले कि कल रात को रेडियो पर सुना था। वैदजी बोले कि भाईजी, बाई को तो पद्मविभूषण की पदवी दी है। उसकी खबर थी, आपने गलत समझ लिया। फिर भी भाई को विश्वास नहीं हुआ। जब अखबार मंगाकर देखा तब उनकी चिन्ता दूर हुई।

: ४६ :

# उपसंहार

मेरी कथा पूरी हुई, पर जीवन-यात्रा अभी जारी है। नौ बरस की उमर में जावरे से वर्धा अपरिचितों के बीच रहने गई। छोटी-सी कच्ची उमर में ही माता-पिता से जो संस्कार मिल सके, उनको लेकर ससुराल गई। जब होश सम्भाला तो सास और दादा-ससुर का साया उठ चुका था। जमनालालजी से सम्पर्क और परिचय बढ़ने लगा और उन्होंने मेरा जीवन अपने विचारों के अनुकूल ढालना शुरू कर दिया। जो बात अच्छी होती थी, उस ओर इशारा-मात्र कर देते थे। इस प्रकार जीवन चल रहा था कि गांधीजी आये। उन्होंने तो हमारे जीवन में तूफान की तरह प्रवेश किया। सारा जीवन बदल गया। उसके बाद विनोबाजी से परिचय और सम्पर्क बढ़ा। इस प्रकार मेरा जीवन आज जो कुछ है, वह माता-पिता के संस्कारों के अलावा जमनालालजी, बापूजी और विनोबाजी का बनाया हुआ है। बापूजी को तो अपनी जीवन-साधना करने में प्रयत्न करना पड़ा था। उन्होंने नियम से, दृढ़ता से, परिश्रम से अपना जीवन साधा। विनोबा के लिए सब सहज है। इस प्रकार इन तीन साधकों और महापुरुषों के निकट-सम्पर्क में रहकर और अपनी शक्ति-भर प्रयत्न करते रहने पर जैसी मैं बनी और हूं, उसकी झलक इस पुस्तक में है।

रह-रहकर मेरे मन में यह विचार उठता है कि यह कथा क्या किसीके काम की होगी भी ? लोग इसमें से क्या लेंगे ? मेरे पोते-पोती तो इसे. जब यह लेख-माला के रूप में निकल रही थी, पढ़कर इसके कुछ प्रसंगों की हँसी उड़ाया करते थे। मेरे बड़े पोते राहुल ने तो एक दिन बचपन की मेरी उस घटना का जिक्र करते हुए, जबकि मेरी सास ने मुझे व जमनालालजी को एक कमरे में सुलाया था और जमनालालजी ने मेरे पैर में चिकोटी

काटी थी, पूछा, "दादीजी, आप तो सो गई थीं। आपको कैसे पता चला कि दादाजी ने चिकोटी काटी ?" मैंने उससे कहा, "अरे राममार्या, तूने और भी कुछ पढ़ा या इसीपर ध्यान गया ?" इस तरह मुझे शंका ही है कि यह किसीके कुछ मतलब की होगी भी ? दुनिया में पढ़ने और मनन करने को इतना पड़ा है तो उसमें और कोरे कागजों को काला करके कूड़ा क्यों बढ़ाया जाय? पर कई ऐसे भाइयों की तरफ से, जो इस प्रकार के संस्मरणों में दिलचस्पी रखते हैं और अच्छा समझते हैं, सूचना आई कि इन्हें पुस्तक का रूप देना चाहिए। कुछका विशेप आग्रह भी हुआ। हारकर, मैं इसके लिए तैयार हो गई।

मेरे जीवन पर जिन तीन महापुरुषों को गहरी छाप पड़ी। उनमें जमनालालजी और बापूजी तो अब चले गये। विनोबाजी हैं। पर वह तो छोटे भाई के जैसे लगते हैं। उनके पास तो मैं निस्संकोच ही पहुंच जाती हूं। बापूजी के सामने जाने में डर-सा लगता था। उसका एक कारण यह भी हो सकता है कि जमनालालजी ने उनको पिता माना था, सो मैंने भी अन्तःकरण के किसी कोने में उनको ससुर-सा समझकर उनका डर बसा लिया हो। जमनालालजी से तो उनके कामों को लेकर एक प्रकार की ईर्ष्या-सी होती थी। उनसे लड़-झगड़ भी लेती थी। उनको राजी रखने का भी प्रयत्न करती थी, पर इन दोनों के चले जाने से एक अभाव-सा, रीतापन-सा महसूस होता है। पर उन दोनों की मृत्यु के समय, उनके विचारों में पली होने के कारण, धीरज रख सकी। मुझे अन्दर से काम करने की प्रेरणा होती है, उत्साह भी है। पर कोई हाथ पकड़कर काम करा ले, ऐसा मन में होता रहता है। विनोबाजी के भूदान में, कूपदान में, मन लगता है, अच्छा भी लगता है, काम भी करती रहती हूं, पर मन की शांति तो कुछ और ही चीज़ है। शक्ति भी अब शरीर में दिन-पर-दिन कम ही होती जाती है, लेकिन रह-रहकर यह बात मन में आती है कि कोई खींचकर काम करा ले।

जब काम-काज में लग जाती हूं, घूमती रहती हूं तब घर के लोगों को भूली-सी रहती हूं। पहले भी यही हाल था। अब भी यही है। पर जब परिवार के बीच रह जाती हूं तो फंस जाती हूं। यों सब लड़के, लड़कियां, दामाद सुखी हैं, अपने-अपने काम-धन्धे में लगे हैं। अपनी शक्ति और सामर्थ्य

के अनुसार सब सेवा-कार्य भी करते ही हैं। यह मेरे लिए सन्तोष-प्रद है। थोड़ी-बहुत चिन्ता है तो वह कमल और मदालसा के स्वास्थ्य की। मदालसा ने तो श्री महावीरप्रसादजी पोद्दार द्वारा संचालित प्राकृतिक चिकित्सा-केन्द्र में रहकर कुछ चिकित्सा कराई भी है और वह वहां अधिक रह पाती तो मेरा विश्वास है कि अच्छी भी हो गई होती।

कमलनयन अपना जीवन ज़रा नियमित बनाले, कुछ व्यायाम और खान-पान में नियमित बने तो उसका स्वास्थ्य भी ठीक हो जाय। पर वह किसीकी सुने तब न ! जो उसे ठीक जंचता है, वही करता रहता है।

मेरी अपनी तबीयत जब कभी खराब होती है तो मैं तो अपनेको इलाज और दवा-दारू के मामले में महावीरप्रसादजी पोद्दार और राधाकृष्ण के हाथ में सौंप देती हूं। पोद्दारजी की तो बातों से ही आधी बीमारी दूर हो जाती है। राधाकृष्ण कभी-कदास पास होने पर अपने होम्योपैथी के बक्स में से ४-६ गोलियां दे देता है और उससे आराम भी मिलता है। पर मुझे प्राकृतिक चिकित्सा पर पूरी श्रद्धा है। आंवले को मैं अमृत-तुल्य मानती हूं और उसे बांटती रहती हूं।

कभी वर्धा, कभी दिल्ली, कभी बम्बई और कभी विनोबाजी के साथ घूमती रहती हूं। सबसे ज्यादा सन्तोष मुझे विनोबाजी के पास मिलता है। बम्बई में तो मेरे आकर्षण का केन्द्र मेरी तीन सहेलियां—श्रीमती शारदा-देवी बिड़ला, सरस्वतीदेवी गाड़ोदिया और शांतीबाई पित्ती हैं। यों विचारों में हम सब भिन्न हैं, पर बम्बई में जहां कोई सभा-सम्मेलन हो, कथा-कीर्तन हो या तालाबों में नहाने जाना हो तो हम चारों इकट्ठी हो जाती हैं। पर इस मण्डली में घूमते-घामते भी, खादी, प्राकृतिक-चिकित्सा, गो-सेवा और सबसे ज्यादा कूपदान में अपनी शक्तिभर कोशिश करती रहती हूं। साथ ही, बापूजी और जमनालालजी की आत्मा से सदा यह आशीर्वाद मांगती रहती हूं कि इस चोले से जितनी सेवा हो सके, करते रहने की प्रेरणा वह देती रहें।

बहुत दिनों पहले मैंने प्रार्थना-स्वरूप कुछ तुकबन्दियां रची थीं। कविता करना मैं क्या जानूं ! पर मन में जो भाव आये, वे उल्टे-सीधे जोड़ लिये थे। इन पंक्तियों के साथ यह कथा समाप्त करती हूं :

हे परम सृष्टि-करतार,
मानूं मैं तेरा उपकार !
दिया पति मुझको अपन समान
दिये सब साधन औ' सब साज
धाम, धन, बुद्धि, कुटुम्ब, समाज
कभी क्यों दया-धरम की की ?
बनाओ मेरा हृदय उदार,
हे परम सृष्टि-करतार।
रूप बिन खूब बचाई जी
रूप बिन खूब सम्भाली जी
मिलता जो यदि रूप तो मैं
आकाश में उड़ती जी
किया तुमने मेरा उपकार,
हे परम सृष्टि-करतार ॥
संगति गांधी अलबेले की
लाज बचाई इस मेले की
अन्त में की कैसी खिलवार
बताओ दुनिया के रचनार।
हे परम सृष्टि-करतार ॥
लगाई तुमने दारुण चोट
दूर करने को मेरी खोट
जगाने को अथवा हे देव,
छुड़ाने को ममता की देव ?
तुम्हारी माया अपरम्पार,
हे परम सृष्टि-करतार।
मानूं मैं तेरा उपकार ॥

●

# अनुक्रमणिका

## 'मंडल' से प्रकाशित

### आत्मकथा साहित्य





साढ़े तीन रुपये